*श्री*

# वक्तव्य.

मेरा कर्त्तव्य है कि अपना वक्तव्य विस्तृत न कर संक्षेपमें समाप्त कर दूं क्योंकि बहुमूल्य समय बातका बतंगड़ बनानेमें बिताना बुद्धिमानीके बिलकुल बिपरीत है। इस कारण कहना केवल यही है कि मैंने पञ्जाबके परित्यक्त और पवित्र प्रयागके प्रसिद्ध षष्ठ "हिन्दी साहित्य सम्मेलनमें" यह अपूर्ण प्रबन्ध पढ़ा था। हिन्दी हितैषी, सहित्यसेवी, सुरसिक, समझदार श्रोताओंने सुनकर इसे सराहा। उन्हींकी प्रेमपूर्ण प्रेरणा और परामर्शसे इसका पूर्व्वार्द्ध ही पुस्तकाकार प्रकाशित करनेका प्रयासी होता हूं। पूर्णाशा है, प्रेमी पाठक भी पढ़कर प्रसन्नता प्राप्त करेंगे। उमापतिकी उपासनासे उत्साहित हो उत्तरार्द्ध भी उपस्थित करनेमें उदासीनता न दिखा उचित उद्योग करूंगा। किमधिकम्।

१०३, मुक्ताराम बाबू स्ट्रीट,
कलकत्ता,
माघ पूर्णिमा, सं० १९७२

मर्म्मज्ञमानसमराल
मिश्र जगन्नाथप्रसाद
चतुर्वेदी।

## द्वितीय वक्तव्य.

हर्षका विषय है कि पूर्व्व प्रार्थनानुसार प्रेमी पाठकोंने इसे पढ़कर प्रसन्नता प्राप्त की और हिन्दी साहित्य सम्मेलनने भी पाठ्य पुस्तकोंमें इसे स्थान प्रदानकर गुण ग्राहकताका गौरव पाया। यह दूसरा संस्करण ही इसका साक्षी है।

५, मुक्ताराम रो,
कलकत्ता।
बसन्त ५,

सं० १९७५

कृपाकांक्षी
वही
पूर्व्वपरिचित।

॥ श्री ॥

# निवेदन



श्रीमान् सभापति महाशय और सज्जन सभासदो,

प्रबन्ध पाठके पहले यह प्रार्थना परमावश्यक प्रतीत होती है कि इसका नाम "अनुप्रासका अन्वेषण" है और अभी यह अधूरा ही है। यह सर्व्वसाधारणके लिये नहीं सिर्फ साहित्यसेवियोंके सन्तोषके लिये लिपिबद्ध हुआ है। यह कब, कहां, क्यों और कैसे लिखा गया यह सुननेसे ही समझमें आ जायगा। यदि आप लोगोंने पसन्द किया तो इसे पूर्ण करनेका पूरा परिश्रम करूंगा। अन्यथा अधबिचमें अपूर्ण ही रहने दूंगा।



*श्री*

# अनुप्रासका अन्वेषण.



वर्षों व्यतीत हुए, मेरे आदरणीय अध्यापक श्रीयुत ललित-कुमार वन्द्योपाध्याय विद्यारत्न एम० ए० महाशयने कलकत्ता-कालेज स्क्वायरके युनिवर्सिटी इन्स्टीट्यूटमें सन्ध्या समय सभा-पतिके स्थानपर सर गुरुदास वनर्जीको विठा "अनुप्रासेर अट्ट-हास" शीर्षक बङ्गला प्रबन्ध पाठ किया था जिसमें उन्होंने वङ्गभाषामें व्यवहृत, प्रयुक्त और प्रचलित संस्कृत, अङ्गरेजी, उर्दू, हिन्दी और बङ्गला शब्द, महावरे और कहावतें उद्धृत कर अनुप्रासका अधिकार बङ्गला भाषापर दिखाया था। प्रबन्ध पढ़े जानेपर बङ्गला वंगवासीके (सम्पादक) वाबू विहारीलाल सरकार वोले कि "वांगलाई कोबीतार भाषा। कारोन एते ओनेक ओनुप्रास आछे। ओतो अनुप्रास आर कोनो भाषाते नाई। ओनुप्रास कोबीतार ऐकटी गून।" अर्थात् 'बङ्गला ही कविताकी भाषा है क्योंकि इसमें जितना अनुप्रास है उतना और किसी भाषामें नहीं। अनुप्रास कविताका एक गुण है।'

मुझे बूढ़े विहारी वावूकी यह वात बहुत बुरी लगी। क्योंकि भारतके भालकी विन्दी इस हिन्दीको मैं कविताकी भाषा जानता

था क्या अबतक जानता और मानता हूं। मैंने सोचा, क्या हिन्दी भाषामें अनुप्रासका अभाव है? यदि नहीं, तो बङ्गला ही क्यों कविताकी भाषा घोषित की जायगी? यह सोच विचार मैंने हिन्दीमें अनुप्रासका अन्वेषण आरम्भ कर दिया। इस अनुसन्धानमे जो कुछ अपूर्व्व आविष्कार हुआ वही आज आप लोगोंके आगे अर्पित करता हूं।

संस्कृत साहित्यमें अनुप्रासका अनुसन्धान अनावश्यक जाना क्योंकि एक तो वह भारतकी प्रायः सब ही भाषाओंकी जननी है। उसपर सबकी समान श्रद्धा है। दूसरे उसके स्तोत्रतक जब अनुप्राससे अधिकृत हैं तब काव्योंकी कथा ही क्या है? निदर्शनके लिये निम्नलिखित स्तव ही पर्य्याप्त होगा—

*"गाग वारि मनोहारि मुरारिचरणच्युतम्।*
*त्रिपुरारि शिरश्चारि पापहारि पुनातु माम्॥"*

*"पापापहारि दुरितारि तरंग धारि*
*शैलप्रचारि गिरिराजगुहाविदारि।*
*झंकारकारि हरिपादरजोपहारि*
*गांगं पुनातु सततं शुभकारिवारि॥"*

एक और सुनिये

*"नमस्तेऽस्तु गंगे त्वदंगप्रसंगात्*
*भुजंगास्तुरंगा कुरंगाः प्लवंगाः।*
*अनंगारि रंगाः ससंगाः शिवांगा*
*भुजंगाधिपांगी कृतांगा भवन्ति॥"*

हिन्दी साहित्यमें भी मैंने पद्यकी ओर प्रस्थान नहीं किया क्योंकि मैं जानता हूं कि वहां अनुप्रासका अड्डा अद्भुतरूपसे जमा हुआ है। यथा—

चम्पक चमेलिनसों चमनि चमत्कार,
चमू चंचरीकके चितौत चोरे चित है।
चांदी को चबूतरा चहूंघां चमचम करे,
चन्दनसों गिरधरदास चरचित हैं।
चारु चांदतारेको चदोवा चारु चांदनीसो,
चामीकर चोवनपै चंचला चकित हैं।
चुन्निनकी चौकी चढ़ी चन्दमुखी चूड़ामनि,
चाहनसों चैत करें चैनके चरित्र हैं॥

अन्य भाषाभाषी अपनी अपनी भाषाके दो चार शब्दोंमें अनुप्रास आता अवलोकन कर आनन्दित और गद्गद हो जाते हैं। पर यहां तो चारों चरणोंमें चकारकी भरमार है! अफसोस है, तोभी हम हिन्दीकी हिमायत न कर उर्दू अंगरेजीका ही आल्हा अलापते हैं। खैर।

इसलिये मैंने पद्य परित्याग कर गद्यकी ओर ही गमन किया और वहां राजारईस, राजारंक, रावउमराव, सेठसाहूकार, कविकोविद, ज्ञानीध्यानी, योगीयती, साधुसन्यासीसे लेकर नौकर चाकर, तेलीतमोली, बनियां बक्काल, कहार कलवार,

मेहतर चमार, कोरी किसान और लुच्चे लफंगेतककी वातचीत, गपशप, वात विचार, रहनसहन, खानपान, रफतारगुफतार, चालचलन, चालढाल, मेलमुलाकात, रङ्गरूप, आकृति प्रकृति, जानपहचान, हेलमेल, प्रेमप्रीति, आवभाव, जातपांत, रीतरस्म, रस्मरवाज, रीतनीत, पहनावे ओढ़ावे, डीलडौल, ठाठवाठ, वोलचाल, संगसाथ, संगत सोहवतमें अनुप्रासका अमल दखल पाया। मैंने अपनी ओरसे न कुछ घटाया न वढ़ाया, न काटा न छांटा और न चुस्त दुरुस्त ही किया। शब्दोंको जिस सूरत शकलमें जहां पाया वहांसे वैसेही उठाकर ठौरठिकानेसे मौकामहल देख रख भर दिया है।

अन्वेषणके पहले अनुप्रासका नामधाम, आकार प्रकार, रङ्गढङ्ग और नामोनिशान जान लेना जरूरी है। अङ्गरेजीके Alliteration & Assonance, उर्दू फारसीका काफिया रदीफ और संस्कृत हिन्दीका अनुप्रास नाममे दो होनेपर भी काममें एक ही हैं।

स्वरके विना व्यञ्जन वर्णके साम्यको अनुप्रास कहते हैं। यानी वाक्य और वाक्यांशमें वारंवार एक ही प्रकारके व्यञ्जन वर्णके आनेको अनुप्रास कहते हैं। इसके अनेक रूपरूपान्तर हैं पर प्रधान पांच ही हैं जैसे ;

( १ ) छेकानुप्रास—भोजन विना भजन।

( २ ) वृत्यनुप्रास—हिन्दी साहित्य सम्मेलनके सभापतिका सुन्दर सिंहासन।

( ३ ) श्रुत्यनुप्रास—खेलकूद, जङ्गलझाड़ी।

( ४ ) अन्त्यानुप्रास—अत्र तत्र सर्वत्र है, भारतमित्र सुपत्र।

( ५ ) लाटानुप्रास—शिक्षिता अबला अबला नहीं है।

अच्छा अब असली हाल सुनिये। अनुसन्धानके अर्थ कमर कसते ही मुझे अपने इर्दगिर्द, अगलबगल, अड़ोसपड़ोस, टोले मुहल्ले, घरबाहर, भीतरबाहर, आसपास, इधरउधर, नातेरिश्ते, बन्धुबान्धव, भाईबन्द, भाईभतीजे, कुटुमकबीला, पुत्रकलत्र, बालबच्चे, लड़के वाले, जोरूजांते, चूल्हेचक्की, घरबार, अपने-बेगाने, मानभानेज, भाईबिरादरी, खानदान, परिवार तमाम अनुप्रास ही अनुप्रास नजर आने लगा। इसका अनुमान नहीं प्रत्यक्ष प्रमाण लीजिये। मेरा नाम जगन्नाथप्रसाद, स्टेशन जमुई, ससुर जहांगीरपुरनिवासी जौनमाने जसवन्तरायजीके जेठेबेटे जयन्तीप्रसादजी, मामा जयकृष्णलालजी और लड़का यदुनन्दन है। मेरा आदि निवास मथुरा, मध्य मिरजापुर और वर्त्तमान मलयपुर जिला मुंगेर, प्रवास मुक्ताराम बाबू स्ट्रीट ( कलकत्ता ) अल्ल मईमिश्र, हिस्सेदार मिरजामलजी और चाचा मुरारीलाल तथा मथुराप्रसाद महोदय हैं। उपाधि चौबे चतुर्वेदी, काम चपड़ेका और उमर चालीसकी है। गोत्र सौश्रव है। किस्सा कोताह, परिजन, पुरजन, अरिजन, स्वजन सबकी मोहममता और मायामोह छोड़, मुंह मोड़ सजधज और बनठनकर अनुप्रासकी तलाशमें निकल पड़ा।

## वाणिज्य व्यापार.

चूंकि अपना धर्म्मकर्म्म वाणिज्य व्यापारसे चलता है—नौकरीचाकरीसे कुछ लेनादेना नही। वस, जवानी दीवानीके फन्देमें फंस मनमानी घरजानी करता पहले वङ्गाल वङ्गकी वड़ावाजार ग्रेश्वमें जा पहुंचा तो क्या देखता हूं कि, रोकड़ जाकड़, हिसाव किताव, खाते पत्तर, उचन्तखाते, खर्चखाते, खैरात खाते, खुदरा खर्च खाते, वट्टे खाते, व्याजवट्टे, लेनदेन, नकराई सकराई, मितीके भुगतान, खोखे, पैठ परपैठ, देनेपावने, नाम जमा, लेवाल देवाल, लेवाल वेचवाल, साझे शराकत, सौदासुल्फ, तारवार, लेने वेचने, खरीद विक्री, खरीद फरोख्त, वेचनेखोचने, मोल लेने, क्रयविक्रय, मालटाल, मालजाल, मालमता, विलटीवीजक, वाकीवकाये, मत्थेपोते, जमीन जायदाद, धनदौलत, धनधान्य, अन्नधन, सौकेसवाये, नफेमुनाफे, नफेनुकसान, आमदनी रफ्तनी, आगत निर्गत, रुकधोक, दरदाम, मोलतोल, वोहनीवट्टे, वाजारदर, देनदार, दूकानदार, सर्राफ, वजाज, मुनीम गुमाश्ते और वसनेके ब्राह्मणोंकी कौन कहे दिवाले निकालने, टाट उलटने, वम वोलने, आफीशियल असायनी और इनसालवेंट अदालततकमें अनुप्रासका आसन जमा है। केवल यहीं नहीं दल्लाल, नमूने, कामकाज, कारवार, कारव्योहार, कामधन्धे, खुदीके सौदे, कलकारखाने, कलके कुली, जहाजकी जेटी और वट्टेवट्टेमें भी आप आ वैठे हैं।

बाजार बढ़े चढ़े या घटे, गिरे या उठे, तेज हो या मन्दा, सुस्त या समान रहे, मारवाड़ी महाजन हो चाहे बङ्गाली ब्योपारी, ब्योहरे बनिये हों चाहे ब्राह्मण, अनुप्रासके चक्करमें सब ही हैं। उत्तमर्ण अधमर्णमे, स्वदेशी शिल्पमें, सूची शिल्पमें, श्रमशिल्पमें, शिल्पसभामें, श्रमजीवी समवायमें, कृषिशिल्पप्रदर्शिनीमे, वैश्य-वृत्तिमें, व्यवसायात्मिका बुद्धिमें, विज्ञान वाणिज्यमे, अर्थशास्त्र-मे, कलाकौशलमें, व्यापारे वसते लक्ष्मी या लक्ष्मीर्वसति वाणिज्ये इस मूलमन्त्रमें भी अनुप्रास आ गया है। अमानतमें खयानत करो, धन गबन करो, चाहे बचत बचाकर नौ नकद न तेरह उधार करो, कच्चे चिट्ठेको पक्का समझो या सफेदको स्याह करो, बङ्कसे बन्धकका बन्दोबस्त कर ब्याज बढ़ाओ, जूट पाटका फाटका या सट्टा करो पर अनुप्रासका अदर्शन न होगा।

हमारे लाखके लेनेवाले रेलीब्रदर्स, अर्नथौजन, वेकरग्रे, टौमसनलेजन और लालमारसलपर तथा बेचनेवाले मिरजापुरी महाजन गरीब फकीर, बन्धू बुझावन, मङ्गन झङ्गन, शिवचरन-सहाई, झब्बूलाल, चुन्नीलाल लूनावत और रामस्वरूपराम रामसकलरामपर भी अनुप्रासका अनुग्रह है। यह दूकानदारी या बनावटी बात नहीं, सच्चा सौदा है।

अग्रसर हुआ तो कलकत्तेके बड़े बाजारमे, दिल्लीके चांदनी चौकमें, बनारसके ठठेरी बाजारमें, आगरेके किनारीबाजारमें, मिरजापुरके धून्धीकटरेमें, कानपुरके कलकटरगञ्जमे, जयपुरके

जौहरीबाजारमें, प्रयागके जानसेनगञ्जमें, मुंगेरके वेलनबाजारमें, भागलपुरके नाथनगर, सूजागञ्जमें, मैनपुरीके मदार दरवाजेमें, पटनेके खुचकल्लेमें, बम्बईके कालबा देवीमें भी अनुप्रासको अकड़ते पाया। अस्तु।

*साहित्य.*

अर्ज्जन उपार्ज्जनके उपरान्त साहित्यसेवा है। संस्कृत साहित्यकी कौन कहै, राष्ट्र भाषा हिन्दीके साहित्यससारमें भी अनुप्रासकी आंधी आ गयी है। दिव्यदृष्टिसे नही चर्म्मचक्षुओंसे ही चश्मा लगा आप देखेंगे कि, कविकुलकुमुदकलाधर, काव्य-काननकेसरी और कविताकुञ्जकोकिल कालिदास भी काव्य-कल्पनामें अनुप्रासका आवाहन करते हैं। कही कहीं तो कष्ट-कल्पनासे काव्यका कलेवर कलुषित हो जाता है। यह कपोल-कल्पना नहीं कवि कोविदोका कहना है। खैर, वंशीवट, यमुना निकट, मोर मुकुट, पीतपट, कालिन्दीकूल, राधामाधव, व्रज-वनिता, ललिता, विधुवदनी, कुंवर कन्हैया, नन्द यशोदा, वसुदेव देवकी, वृन्दावन, गिरिगोवर्द्धन, ग्वालबाल, गो गोप गोपी, तालतमाल, रसाल साल, लवंगलता, विपिनविहारी, नन्दनन्दन, विरहव्यथा, वियोगव्यथा, संयोग वियोग, मधुर मिलन, मदन-महोत्सव और मलयानिल ही नहीं झिल्लियोंकी झंकार, वीर बादर, घनगर्ज्जन वर्षण, दामिनीकी दमक, चपलाकी चमक, बादरकी गरज, शीतल सुगन्ध मन्द मारुत, कुसुमकलिका, मदन-मञ्जरी, बीरबहूटी, चोआचन्दन, अतर अरगजा, तेलफुलेल, मेंहदी

महावर, सोलहश्रृङ्गार, मृगमद, राहुरद, कुमुद कमलकल्हार, स्थलकमल, सरसिज, सरोरुह, पद्मपत्र, एलालता, लज्जावती लता, छुईमुईकी पत्ती, कोयलकी कुहक, कूजितकुञ्जकुटीर, शशि, बसन्ती वायु, मलयमारुत, मधुमास, युवक युवती, नवयौवन, षोड़शी, सरशर, पवित्र प्रेम, प्रेमपाश, प्रेमपिपासा, यामिनीयापन, रमणी-रत्न, सुखसागर, रससागर, दुःखदावानल, अन्धअनुराग, मुग्धा-मध्या, प्रोषितपतिका, वासकसज्जा, अधवा विधवा सधवा, चित्तचोर, मनमोहन, मदनमोहन, दिलदार यार, प्राणनाथ, प्राणप्रिय, पीनपयोधर, प्रेमपत्र, प्रेमपताका, प्राणदान, सुखस्वप्न, आलिङ्गनचुम्बन, चूमाचाटी, पादपद्म, कृत्रिम कोप, भ्रू भङ्ग, भ्रूकुटी-भङ्गी, मानमर्द्दन और मानभञ्जन भी अनुप्रासके अधीन है।

कम्बुग्रीव, बाहुवल्ली, करकमल, पद्मपलाशलोचन, कुचकमल, कुचकलश, कुच कुम्भ, निविड़नितम्ब, पदपल्लव, गजगमन, हरिण-नयन, केसरिकटि, गोल कपोल, गुलाबी गाल, कोमल कर, दाड़िमदसन और साफ सुथरी गोरी नारीकी मधुर मुसकानमें अनुप्रासका जैसे वास है वैसे ही काली कलूटी, मैली कुचैली, नाटी मोटी खोटी छोटी, कर्कशा, कलहकारिणी कुलटाके बिखरे बालोंमें भी है। तात्पर्य्य यह कि, प्रेममें नेम नहीं, तकल्लुफमे सरासर तकलीफ है। प्रेमका पन्थ ही पृथक् है। निराला होनेपर भी आला है। इसमें सुख दुःख और जीवन मरण दोनों हैं। हँसा सो फँसा। इश्क हकीकी हो या मजाजी उसमें मार और प्यार दोनों हैं। भगतके वसमें हैं भगवान।

आशिक माशूक और प्रेमिकप्रेमिकाओंके हावभाव, नाजनखरे, चोंचले, ढकोसले भुक्तभोगी ही जानते हैं। जो दिलजले हैं उनका दिल भला कहीं क्यों लगने लगा। जो सदा सर्व्वदा मक्खियां मारा करते हैं उनसे भला क्या होना जाना है। जिसका सनेह सच्चा है वह लाख आफत विपत होते भी सही सलामत मंजिले मकसूदको पहुंच जाता है। उसके लिये विघ्नबाधा, विपदबाधा कुछ है ही नहीं। यहांतक तो अनुप्रास आया। अब आगे राम मालिक है।

व्याकरणके वर्त्तमानभूतभविष्यतमें, संज्ञासर्व्वनाममें, विशेष्य विशेषणमें, सन्धिसमासमें, कर्त्ताक्रियाकारकमें, कर्त्ताकर्म्मकरणमें, उपादानसम्प्रदानअधिकरणमें, सम्बन्धसम्बोधनमें, उद्देश्य विधेयमें, कर्त्तरिकर्म्मणि प्रयोगोंमें, तत्पुरुष कर्म्मधारय बहुव्रीहि द्वन्द द्विगु समासोंमें, विभक्तिप्रत्ययमें, प्रकृतिप्रत्ययमें, आसक्तिआकांक्षामें, सार्थक निरर्थक शब्दोंमें, जातिव्यक्ति और भाववाचक संज्ञाओंमे जब अनुप्रासका निवास है तब सामयिक साहित्यकी सामग्री कागजकलम, कलमपेनसिल, रूलपेनसिल, हेन्डल होलडर, स्याही सोख, निब पिन, चाकूकैंची, एडीटर कम्पोजिटर, प्रिनटर पबलिशर, सम्पादक मुद्रक प्रकाशक, प्राप्तपत्र, प्रेरितपत्र, सम्पादकीय स्तम्भ, साहित्यसमाचार, तार समाचार, तड़ित समाचार, तार तरङ्ग, विविध समाचार, मुफस्सिलसमाचार, साहित्य समालोचना, क्रोड़पत्र, वेल्युपेवल पारसल और प्रेस सेनसरमें भी अवश्य ही है।

भारतमित्र, अभ्युदय, प्रेमपुष्प, वंगवासी, प्रताप, जयाजीप्रताप, सज्जनकीर्त्तिसुधाकर, वीरभारत, पाटलिपुत्र, बिहारबन्धु, मिथिलामिहिर, सत्यसमाचार, सत्यसनातन, चित्रमयजगत्, सद्धर्म्मप्रचारक, अवधवासी, आनन्द, वेंकटेश्वर समाचार, दैनिक तथा साप्ताहिक पत्रोंमें और सरस्वती, मर्य्यादा, नवनीत, जासूस, नवजीवन, सारदाविनोद, स्त्रीदर्पण, मनोरञ्जन, वैष्णवसर्वस्व, सुधानिधि, चतुर्वेदी चन्द्रिका, महामण्डल मेगजीन, ब्रह्मचारी, ललिता नामक मासिक पत्रोंमें अनुप्रासका अंश है।

लेखकोंमें बावू बालमुकुन्द वर्म्मा, गंगाप्रसाद गुप्त, लाला भगवानदीन, व्रजराज बहादुर बी० ए०, नरेन्द्रनारायण, भास्कर भालेराव, हरिहरस्वरूप शास्त्री, तीर्थत्रय सकलनारायण शर्म्मा, अम्बिकाप्रसाद वाजपेयी, वासुदेव, बाबूराव विष्णु पराड़कर, यशोदानन्दन अखौरी, रामनारायण चतुर्वेदी, महावीरप्रसाद द्विवेदी, पद्मसिंह शर्मा, विद्यावारिधि, ( ज्वालाप्रसाद मिश्र ), नन्दकुमारदेव शर्म्मा, गिरिजाकुमार घोष, चन्द्रधर गुलेरी, कृष्णकान्त, मन्नन द्विवेदी गजपुरी, गोपालराम गहमरी, रामजी लाल, लज्जाराम, रुद्रदत्त, गौरीशङ्कर हीराचन्द, राधाचरण, द्वारकाप्रसाद चतुर्वेदी, रामावतार, रामरणविजयसिंह, अयोध्यासिंह उपाध्याय, देवकीनन्दन, राय देवीप्रसाद पूर्ण, भारतेन्दु हरिश्चन्द्र, अम्बिकादत्त व्यास, माधव मिश्र, श्रीनिवासदास, सदानन्द मिश्र, तोताराम, लल्लूलाल और लेखिकाओंमें यशोदा देवी, राजमन्नी देवी, कृष्णकला, कृष्णकुमारी, तोरन देवी लली,

रामेश्वरी नेहरू और हेमन्तकुमारी चौधरी अनुप्रासके अन्तर्गत ही मिलीं।

द्विवेदीजी कृत 'कालिदासकी निरंकुशता', मनसाराम लिखित 'निरंकुशता निदर्शन', आत्माराम रचित 'अनस्थिरता', मौजीराम-का 'विचार वैचित्रय', शिवशम्भु शर्म्माके चिट्ठे, मस्तरामके मन्तव्य, मनसुखाका मनसूबा, गिटपिटानन्द. गोलमालकारी, कलकत्तेकी साहित्यसंवर्द्धिनी सभा, प्रयाग या फीरोजाबादका भारती भवन, पाठकजीका पद्मकोट, सिंहजीका 'सतसई संहार', व्यासजीका 'विहारी विहार', प्रतापनारायणजीका 'सांगीत शाकुन्तल', श्याम+शुक+गणेश विहारी मिश्रोंका 'वन्धुविनोद', या 'कविकीर्त्तन' तथा 'नवरत्न', मैथिलीशरणकी 'भारत भारती', अयोध्यासिंहजीका 'प्रिय प्रवास' तथा 'ठेठ हिन्दीका ठाठ', अयोध्यानरेशका 'रसकुसुमाकर', जोधपुरी मुरारिदानजीका 'यशवन्त यशोभूपण' और मेरा 'संसारच्चक्र' तथा 'विचित्र विचरण' भी अनुप्रास आमेज है।

हिन्दी साहित्य सम्मेलनके सभापति होनेके सवव ही माननीय मदनमोहन मालवीय, गोविन्दनारायण मिश्र, वदरीनारायण चौधरी, महात्मा मुनशीराम और पंडित श्रीधर पाठक तथा महामन्त्री पुरुषोत्तमदास टनडनको भी अनुप्रासने अछूता न छोड़ा।

अनुप्रासके अत्यन्त आग्रहसे ही वावू श्यामसुन्दर दास इस वार सभापतिके आसनपर आसीन हुए। पं० ठाकुरदत्त शर्म्मा स्वागतकारिणी समितिके मन्त्रिपदको त्याग जड़ीवूटी जमा करने

हिमशैल शिखरपर सिधारे और पं० राजाराम शास्त्री उक्त पदपर पधारे थे। अनुप्रासके अनुरोधसे ही राय रामशरणदास बहादुरने भी स्वागतकारिणी समितिका अध्यक्ष होना अङ्गीकार किया और मनहूस मुहर्रमकी तङ्ग तातील तजकर क्रिसमसका सुहावना समय स्थिर हुआ। लोगोंको लखनऊसे ही लाहोर चलनेकी लालसा लगभग साल भरसे लगी हुई थी पर दानापानीने सबपर पानी फेर दिया। अन्नजल बड़ा प्रबल है। पगड़बाज पञ्जावियोंकी परिवर्त्तनप्रियता अथवा लहरी लाहौरियोंकी लबड़धोंधोंसे हमारे तुम्हारे सबके छक्के छूट गये। हक्के बक्के हो इधर उधर ताक झांक करने लगे। घिग्घी बंध गयी, बोल बन्द हुए। पर स्थायी समिति स्थिर रही। किंकर्त्तव्यविमूढ़ न हो उसने सोचा समझा और अलाहाबादमें ही अधिवेशनका आयोजन कर एक सख्त सवाल या मुफीद मसला हल कर डाला। लिहाजा लाचार हो लाहोरकी लम्बी मुसाफरीसे मुंह मोड़ अनुप्रासके अनुसन्धानमें मैं भी पञ्जाब मेलसे पटने होता प्रयाग पहुंच ही गया।

## धर्म्म.

साहित्य सेवाके बाद धर्म्म कर्म्म है। धर्म्मान्ध, धर्म्मधुरन्धर, धर्म्मधुरीण, धर्म्मावतार और सनातनधर्म्मावलम्बी बन कर पोथीपुराण, श्रुतिस्मृति, शास्त्रपुराणका पठन-पाठन और श्रवण मनन निदिध्यासन करो, प्रतिमापूजन प्रतिपादन, मूर्त्ति-

पूजामण्डन और श्राद्ध तर्पणका शङ्का-समाधान करो ; पाखण्डी पंडों, पुरोहितों और पण्डितोंके पैर पूजो, लकीरके फकीर बनो, संयमनियम, तीर्थ व्रत, योगभोग, जपतप, यागयज्ञ, ज्ञानध्यान, स्नानध्यान, पूजापाठ कर कर्म्मकाण्डी कहाओ, हव्य कव्य गव्य, पञ्चामृतपञ्चगव्य, धूपदीप, चन्दन, पुष्प, कुमकुम, गङ्गाजल, तुलसीदल और ताम्बूल पूंगीफलसे परमात्माका पूजन अर्च्चन करो, चाहे आर्य्यसमाजी हो बालविवाह, विधवा विवाह, बहु-विवाह, वृद्ध विवाह, बेमेल ब्याहका विरोध कर समाज सस्कार, समाज सुधारके साथ नियोग निरूपण करो या खण्डनमण्डन, शास्त्रार्थ, सन्ध्यावन्दन, होमहवन कर मांसपार्टी, घासपार्टी पैदा करो पर अनुप्रास सदा सर्वत्र अनुसरण करता है। केवल यहीं नहीं ; प्रवृत्ति निवृत्ति, स्वर्ग नरक, पापपुण्य, अर्थ धर्म्म काम मोक्ष, मुक्ति मोक्ष, लोक परलोक, यमयातना, साकार निराकार, निर्गुण सगुण, काशीकरवट, दान पुण्य, जन्म मरण, जन्ममृत्यु, विषयवासना, ब्रह्मविद्या, मुक्तिमार्ग, ज्ञान नेत्र, आगम निगम, वेद उपनिषद, वेद वेदाङ्ग वेदान्त, ब्रह्मवैवर्त्त, श्रीमद्भगवद्गीता, शास्त्रसिद्ध विधि निषेध और वेदविहित कर्म्मोंमें भी अनुप्रासका आदर देखा।

आचारविचार, नेमधरम, नित्यनैमित्तिक क्रिया कर्म्म, ध्यान-धारणा, स्तवस्तोत्र, यन्त्रमन्त्रतन्त्र, ऋद्धिसिद्धि, शुभलाभ, भजनपूजन, भगवच्चिन्तन, प्रायश्चित्त पुरश्चरण, वृद्धिश्राद्ध, आद्य-श्राद्ध, सपिण्डणश्राद्ध, पितृप्रेतकृत्य, पिण्डप्रदान, कपालक्रिया,

जलाञ्जलि, तिलाञ्जलि, पितृपक्ष और गोग्रासमें भी अनुप्रासका अनुभव किया।

दरसपरस मज्जन पान करो, सत्सङ्ग या साधुसमागमसे दुरपारासार संसारको अनित्य समझो, या सांसारिक सुखसम्भोगमें सारा समय समर्पित कर दो, मारवाड़ी सहायक समिति संस्थापित करें या श्रीविशुद्धानन्द सरस्वती विद्यालय बनवावें पर वह अनुप्रासले अलग नहीं हो सकते। झुनझुनूवालेका लछमन झूला, रामचन्द्र गोइनकाका जनाना घाट, सोदपुरकी पिंजरापोल, राय बहादुर बदरीदास मुकीमका माणिकतल्लेवाला मन्दिर, मिरजापुरकी गोवर्द्धनगोशाला, सहारनपुरका (मेरी) सारदासदन, कांगड़ीका गुरुकुल, हिन्दीहीन हिन्दू विश्वविद्यालय, बाबा ज्ञानानन्दका शरीर और निगमागम मण्डली, व्याख्यानवाचस्पति महामन्त्री दीनदयालुजीका श्रीभारतधर्म्म महामण्डल, प्रयागकी सेवासमिति और थूकापन्थी भी अनुप्रासके आश्रित ही हैं।

हिन्दुओंके परब्रह्म परमात्मा, ब्रह्मा विष्णु शिव, वरुण कुबेर, जय विजय नामक दोनों द्वारपाल, सूर्य्यचन्द्र, ग्रहनक्षत्र, काली कमला शीतला, सरस्वती, महामाया, इन्द्राणी, शर्वाणी, रुद्राणी, कल्याणी, देवदानवों, देवीदेवताओं, नरीकिन्नरी अप्सराओं, गन्धर्व्वों ओर भूतप्रेत पिशाचोंमें ही नहीं मुसलमानोंके पाकपरवरदिगार अकबर, हजरत मुहम्मद, पीर पैगम्बर, पांचपीर, हसन हुसैन, मक्के मदीने,

श्रमका गौरव ग्वालोंकी कौन कहे, गोस्वामियोंतकमें है। इस-लिये अब मैं गृहस्थके घरमें ही घुसकर अनुप्रासकी तलाश करता हूं क्योंकि धर्म्मकी चर्चा करना लोहेके चने चबाने हैं।

*गृहस्थाश्रम.*

गृहस्थाश्रममें गमन करते ही विवाह—पाणिग्रहणकी चिन्ता चित्तको चञ्चल करती है। घरनीके बिना घर नहीं—गृहिणीके बिना गृह नहीं। स्वजनों, परिजनों, पुरजनोंसे नीची नजर न करो तो बनी बात बिगड़ती है क्योंकि कारेबारे, कारेकञ्चेका सङ्गसाथ ठहरा। शहर, बाजार और नगरकी ही नहीं गँवई गांव और दिहातोंकी भी यही दशा है। दादा दादी, माता-पिता, चाचा चाची, काका काकी, भाई भौजाई, भाई भतीजे, जीजा जीजी, फूफा फूफो, नाना नानी, मामा मामी और बहन बहनोईकी बदौलत सम्बन्ध—सगार्त्त—सगाई हो गयी। वैदिक लौकिक रीतभांत होने लगी। गाने बजाने, नाचगान, रागरङ्गका बाजार गर्म हुआ। चहलपहल हुई। सजधज, बाजेगाजे, ठाठ-बाठ, धूमधाम, धूमधड़क्के, तुमतराक और शानशौकतसे ठस्सेके साथ बनरेने सिरपर सेहरा रख घरसे घोड़ी या पीनस पालकी, तामजाम या बिहारकी खड़खड़िया पर शुभसायतमें यात्रा की। अपने बेगाने, अपने पराये बराती बने। खाते पीते, उठते बैठते, सोते जागते पैदल चलते ठीक ठिकाने पहुंचे। यह उस समयकी बात है जब रेलका जाल नहीं फैला था। अब

तो स्टेशन जा, टिकट कटा, माल तुला, महसूल दे दिवा पलाट-फौर्मपर टहलने लगे। पहलेसे डब्बे रिजर्व करा लो तो कोई झंझट नहीं। सिगनेलने सिर झुकाया। गाड़ी आयी। चढ़ बैठे। नहीं तो भीड़भाड़में धक्कमधक्के, ठेलमठेले, ठायंठायं, चख चख, ले ले, दे दे, तू तू, मैं मैं, हायहाय ही नहीं, लप्पड़ थप्पड़ धौलधप्पे, चपत तमाचे, चांटे चटकने चनकटे, मुक्के, लात जूते, जूतीपैजार, मारपीट तककी नौबत पहुंच जाती है। पर तोभी गाड़ीमें गुजर नहीं। घंटा बजते सीटी हुई और गाड़ी यह गयी वह गयी। कुलियोंकी कामना पूरी करनेमें कोताही की और हुज्जत हुई। इससे स्टेशनमास्टरसे ले मेहतरतकका मुंह मीठा करना मुसाफिरोंके लिये मुफीद है। तीसरे दरजेके मुसा-फिरोंसे ही रेलवेवालोंका रोजी रुजगार, रोजीरोटी चलती है और घर भरता है पर तोभी उनके सुख दुखका पूछनेवाला कोई नहीं और न कोई उनकी खोज खबर ही लेता है। सच-मुच उनका धनीधोरी कोई नहीं है। गर्मीके मौसममें पथिक पिपासासे पीड़ित हो पुकारते पुकारते पसीने पसीने हो जाते हैं पर पानीपांडेजी (चाहे वह कोरी कलवार ही क्यों न हों) टससे मस नहीं होते। कृपा कर आये भी तो डोल, बालटी, लोटा खाली दिखा रफूचक्कर हो जाते हैं। मुसलमानोंके सक्के या बिहिश्ती सुराही गिलास लिये पहले गोरे गार्ड ड्राइवरोंके ढिंग जाते। पीछे मकरूह मुसाफिरोंका मुआइना करते हैं। यही नहीं, गाड़ियां लड़ गयीं या आपसमें उनकी टक्कर हो

गयी तो जानकी जोखिम है। प्राणपखेरूके उड़नेमें विलम्ब नहीं होता।

अच्छा अव आगेका हाल अहवाल सुनिये। वरातके डेरा डालते ही वेटीके वापपर वेभाव पड़ने लगती है। वह वेचारा वराती घराती, आये गये, पई पाहुने, न्योतहारी व्योहारी, दोस्त आशना, गुरु पुरोहित, सगे सम्बन्धीके आवभाव, आदर सत्कार, खिलाने पिलाने सुलानेके प्रवन्धमें ही पग जाता है। गरजने चिल्लाने, वकने भूकने, समझाने वुझाने और गुलगपाड़ेसे तवीयत हैरान परेशान रहती है। सुवह शाम, सांझ सवेरे जव देखो तव वही वात। अकेलेकी आफत है। जो धन जनसे भरा पूरा है उसकी कुछ मत पूछो। भागवानका हल भूत जोतता है। गरीवोंको भगवानका ही भरोसा है। उनका वेड़ा वही पार करता है। इस लिये हिम्मत हारने या मन मारनेकी जरूरत नहीं। पर औरतें गीत गाने, गाली गाने, सीठने सुनाने, सिङ्गारपटार करने और चोटीपाटी, मेंहदी महावर, मिस्सी सुरमेंमें ही मस्त रहती हैं। उन्हें फालतू वातोंसे क्या मतलव? खैर, शुभ समयमें कन्यादान हुआ। मातृका पूजन, शाखोच्चार, सप्तपदी, पादप्रक्षालन, मधुपर्क, सिन्दूरदान आदि शास्त्रोक्त रीतियां यथासमय की गयीं।

मांगरमंडवे, तेलताई, कुंवरकलेवे, वत्तीमिलाई, गूंथखुलाई, पत्तलवदलौअल, टीकापटा, पांवपखरावनी आदि क्रियाचारोंमें कुछ कोरकसर या गलती भूल नहीं रही। यहांतक कि गोवरगणेशकी

पूजा भी पहले ही विधिवत् कर दी गयी थी। वर वधूको बधाइयां और मुबारकबाद मिला। दोनों ओर वारे न्यारे हुए। खर्चवर्च हैसियतके हिसावसे करना ही होशियारोंका वसूल है। नहीं तो व्याह वाद पत्तर भारी हो जाती है।

इसके वाद जेमाजूठी, ज्योनार भोज, भोजन-छाजनकी बारी आयी। आहारेव्यौहारे लज्जा न कारे। लाचार निर्लज्ज हो न्योता खाने लोग चले आये। पहले पानीपत्तर, जलपत्तल, परीसनेकी पुरानी प्रथा है। अब साथमें लोटा गिलास लानेकी चाल चल बसी है। इस लिये किसोरों, सकोरों, पुरवोंका प्रबन्ध हो जाता है। कच्चीपकी, निखरेसखरे, आमिष निरामिषका विचार वेहद्द बढ़ गया है। घृतपक्क पयोपक्कके भी प्रेमी हैं। पर कानकुब्जोंकी कहानी अकथ है। वह तीन जने इकट्ठे हो तेरह चूल्हे चाहते हैं। वेटी रोटी व्यौहारका वहां बड़ा बखेड़ा है। पर हम चौबे चतुर्वेदियोंकी चाल निराली है। इनकी मथुरा ही न्यारी है। यहां भेदभाव नहीं। सब साथ खाने पीनेवाले हैं। हां, लकीरके फकीर जरूर हैं। लीक लगाये विना इनका काम नही चलता है। यथास्थान सबके आसीन हो जानेपर परीसनेवालोंने पाकप्रणालीके अनुसार परिवेषण प्रारम्भ किया। मैं भी सागसब्जी और सागतरकारीसे ही शुरू करता हूं। लीजिये—

रसीला गठीला आलू, आलू परवल पालक, कोंहड़ा कदुआ करैला केला करमकल्ला कच्चू, तुरई मुरई, मूली मटर, पपीता, रामतरोई, नेनवां, गोवी गाजर अरवी, करैलेकी कलौंजी, कच-

नारकी कलियोंका रायता, आलू और आमका अचार, अचार चटनी, चटपटी चटनी, आम आमलेका मुरब्बा, जलजीरा। कानकुब्जोंकी कढ़ी करायल, पपची पान।

कच्ची.

चावल दाल, रोटी पूरी, खीर ख़ोर, खीरपूरी, खीरमहेरी, निमेना, खिचड़ीके चारों यार—घी दही पापड़ अचार, वरी तिलौरी फुलौरी पकौरी, तरींवरीं, रसखीर, दालफलका।

पक्की.

पूरी कचौरी, पूरी परामठा, पूरी तरकारी, दिलखुशहाल सुहाल, रबड़ी बसौंधी, लड्डू पेड़ा, मोहनभोग मालपूआ, सोहनहलुआ, समोसा, बुंदियादाना, परवललत्ती, गुपचुप, वादामकी वर्फी, कलाकन्द, खाजा खुरमा, गुलगुला, वड़ा पापड़, मटरकी छीमी, वालाई मलाई, इमरिती इन्दरसा, गुलावजामन जलेवी, गुटेटा, उलटा चीला, मोतीचूर मगदल, मेवामिटाई, दूध दही, मक्खन मिसरी, नवनीत, मिष्टान्न, पक्कान, शाकान्न, चव्य चोष्य, लेह्य पेय पदार्थोंके सिवा मीठेसीठे, खट्टे चरपरे, कड़वेकसैले, तीते, सारांश यह कि षटरसकी स्वादिष्ट सामग्री संगृहीत थी।

फल.

फलाहारियोंके लिये फलमूल, सेव नासपाती, अंगूर अनार, अंजीर अखरोट, अमरूद अनन्नास, आम जामन, केले नारियल, शहतूत, खिन्नी, आमइमली, नीबूनारङ्गी, कटहल बड़हल, कमरख कमलगट्टे, सीताफल शरीफे, श्रीफल वेल, चिरौंजी, किसमिस

पिस्ते, मुनक्के, बादाम बिहीदाने, खीरे ककरी, तरबूज और खर-बूजे भी खरीदे गये थे।

मुसलमानोंके लिये बावर्चियोंके बनाये कलिया कबाब, कलिया पुलाव, कोफता कोर्म्मा, शीरमाल जरदा बिरियानी, केक बिसकिट, चा चीनी, मुर्गमुतंजन वगैरह खाने अलग दस्तरखानपर चुने गये थे।

जिसे जुरता नहीं वह बेचारा बापुरा गरीब दालदलिया, सागसत्तू, चनाचबेना, रूखासूखा, मोटाझोंटा, मोटा महीन, पत्र पुष्प लेकर ही समधीका सत्कार करता है।

खानाखाने, भोजनकरने, भक्षणकरने, भकोसने और भखने-पर हाथमुंह धो, कुल्ला कर, खरके-तिनकेसे दांत खोद कोई पान-सुपारी, लौंग लायची, सुरती जरदा तम्बाकू खाता हैं और कोई चिलम तमाकू, टिकिया तमाकू, हुक्का गड़गड़ा, चुरुट बीड़ी सिगरेट पीता है। नये शौकीन ताम्बूलविहार और जीनतान-पर टूटते हैं। मतलब यह कि बन्दोबस्त बड़ा बढ़िया था। जिसने जो मांगा, वही मिला।

इसके बाद बरात बिदा हुई। बरतन बासन, बासनकूसन, असनबसन, जामाजोड़ा, लहंगालुगरा, ओढ़नाबिछौना, तोशक तकिया, गहनागुरिया, गहनागांठी, रुपयेपैसे, जहेज, दानदहेज दमादको दस्तूरसे ज्यादा दिये गये थे। नगदनारायणमें भी न्यूनता न थी। जिन लोगोंमें लेनदेनकी—ठहरौनीकी रीत है उनमें बड़ा झगड़ाझंटा, झगड़ा बखेड़ा होता है पर यहां चींचपड़,

गड़बड़शड़बड़के बिना हंसीखुशी मामला मिटा। विदाके वक्त स्त्रियोंका मिलनाजुलना, मिलना भेंटना, लिपटना रोनाधोना देखकर पत्थर भी पसीजता था। जनाब, बेटीकी बिदा है या दिल्लगी? दुष्यन्तके दरबारमें शकुन्तलाको भेजते समय कानन-वासी कठोर कण्वका भी कलेजा कांप गया था। यह हमारा तुम्हारा नहीं कवियोंके कुलगुरु कालिदासका कथन है। खैर, बहूकी विदा ले बरात बस्तीके बाहर हुई। गौनेरौनेकी रस्म भी पूरी कर दी गयी। जैसे गयी थी वैसे ही कुशल मङ्गल बरात घर वापिस आयी। बहूके निरीछन परीछन हो जानेके बाद बेटेबहू या वरवधुका गृहप्रवेश हुआ। पांवपड़ाई और मुंहदिखाई हुई। सास ससुर, देवरानी जिठानी, नन्दनन्दोईसे नया नेह नाता लगा। ससुरालमें साली सलहज, सालासाली और साढ़ूका सम्बन्ध स्वयंसिद्ध हो जाता है।

यहांतक तो अनुप्रासके अन्वेषणमें कृतकार्य्य हुआ। आगे कौन कह सकता है कि क्या होगा। पर मैं पीछे पैर देनेवाला नहीं। धैर्य्य धारण कर दिन दूने रात चौगुने साहस और उत्साहसे हाटबाट, घरघाट, नदीनाले, जङ्गल झाड़ी, वन पर्व्वतकी कौन कहे देश विदेश और सात समुद्र पार जाकर द्वीपद्वीपान्तरोंमे दिनदोपहर, दिनदहाड़े, रातबिरात बेरोकटोक विचरण करूंगा और मौका मिलते ही अनुप्रासकी खुश-खबरी, शुभसमाचार सबको सुनाऊंगा। अभी तो गृहस्थाश्रम ग्रहण कर दारपरिग्रह ही हुआ है। उसके सुखसम्भोग, सुख-

शान्ति, सन्तानसुख, रागरंग और दुःखदारिद्र, शोकसन्ताप, कलह क्लेश, हर्षविषाद तथा जञ्जालका जिक्र ही नहीं आया है। गृहस्थको सब ही भोग भोगने पड़ते हैं। यह देहका दण्ड है। लीलामयकी लीला अपरम्पार है। वह तिलको ताड़ और पर्व्वतको राई कर सकता है। भूतनाथ भगवान भवानीपति अलबेले भोलानाथका ही भारी भरोसा है कि वह भलीभांति भला करेंगे।



परिशिष्ट

# अनुप्रास-अन्वेषणपर कुछ चुनी हुई

## सम्मतियां ।



पञ्चम हिन्दी साहित्य सम्मेलनके सभापति *सुकवि श्रीमान् पं० श्रीधर पाठक* लिखते हैं :—

"आपका अनुप्रास–अन्वेषण अवलोकनकर अपने रामको अमित आनन्द अनुभव हुआ। उसके अर्थ अनेकोंवार अह्लाद-वाद आयोजित है। आपकी अप्रयास अनुप्रास-आचार्य्यतामें अप्रतिम प्रतिभाका आभास और अतुल आमोदका आवास है।"

इतिहास वेत्ता जोपुधर निवासी *श्रीयुत मुनशी देवीप्रसादजी* लिखते हैं—

"यह पुस्तक विद्वद्वर पंडित जगन्नाथ प्रसादजी चतुर्वेदीकी वनायी है। इसका विपय जो अनुप्रासका अन्वेपण है नामसे ही जाना जाता है जो स्वयं अनुप्रासमय है।

पंडितजीने हिन्दी वोलचालके अनुप्रास ही इसमें संग्रह नहीं किये हैं वरन् इवारत लिखनेमें भी अनुप्रासका अपूर्व्व आवेश उत्पन्न किया है जैसे आप भूमिकामें लिखते हैं कि "उन्हींकी प्रेम

पूर्ण प्रेरणा और परामर्शसे इसका पूर्व्वार्द्ध ही पुस्तकाकार प्रकाशित करनेका प्रयासी होता हूं, पूर्ण आशा है कि प्रेमी पाठक भी पढ़कर प्रसन्नता प्राप्त करेंगे।"

पंडितजीका यह परिश्रम परम प्रशंसाका पात्र है और अनुप्रास-अन्वेषण हिन्दी साहित्यके सदनमें असाधारण और अद्वितीय दीपक है। और आशा है कि इसका दूसरा भाग भी शीघ्र ही भाषाभांडारमें भासमान होगा।

अनुप्रास हरेक भाषामें होता है और वह बोलनेवालेके लाये विना स्वयं आ जाता है और खेंचतान करके भी लाया जाता है जैसे आपहीने हमारी हिन्दी भाषाकी विचारी सीधी सादी कहावत "प्रेम पंथका पेंड़ा ही न्यारा" को संस्कृतके सांचेमें ढाल कर "प्रेमका पंथ ही पृथक् है" वना लिया है। परन्तु लाया हुआ अनुप्रास कभी कभी अटपटा भी लगता है। दोनोंके द्रष्टान्त इसी पुस्तकमें देखे जाते हैं। लिखनेकी आवश्यकता नहीं है। सुघड़ कवि और सुलेखक जो अनुप्रास लाते हैं वे वहुधा सुन्दर और सुहावने होते हैं।

मारवाड़ी साहित्यमें अनुप्रासका नाम वेणसगाई है जिसे संस्कृतवाले वर्ण मैत्री भी कहते हैं। मारवाड़ी कविता वेणसगाई विना सलोनी नहीं समझी जाती है और तो क्या एक एक दोहे और सोरठेमें चार चार वेण सगाई होती है जैसे—

*"सोनो घडे सुनार, कंदोई खाजा करे।*
*जीमे जीमनहार, करम परवाणो किसनिया॥*

अकब्बर समंद अथाह, सूरापन भरियो सजल ।
मेवाड़ो तिणमांह पोयणफूल प्रतापसी ॥

छलवलिया घोड़ा भलो,
अलबलिया असवार ।
मजलसिया मारू भला,
नारी नखरादार ॥

इत्यादि ।

मारवाड़ी ग्रन्थकर्त्ता भी अपने ग्रन्थोंके नाम बहुधा वेण-सगाईके रखते हैं जैसे वंसभास्कर, राजरूपक, सभासिंगार, वीरविनोद, सरदार सुजस, विजय विलास, वनेवाग्नी, वीरविरदावली, आदि ।

मेरे भी कई ग्रन्थोंके ऐसे ही नाम हैं जैसे—रूठी रानी, सरदार सुख समाचार, महिला मृदुवाणी, राज रसनामृत नारी नवरत्न, विद्यार्थी विनोद, बहराम बहरोज, सदोपदेश शतक, चारणचमत्कार, भट्टभास्कर, युवतीयोग्यता, कवि कुसुममाला वगैरा"

बनारसके लंडन मिसनके रेवरेंड एडविन ग्रीव्स लिखते हैं—"अनुप्रासका अन्वेषण बड़ा मनोरञ्जक है। मेरा अनुमान है कि अधिकांश भाषाएं अनुप्रासकी आकर्षण शक्तिसे काम लेती हैं परन्तु हिन्दीने तो इस काममें साफ बाजी मार ली है।"

सन १९१६ ई० के अगस्तका "माडर्न रिविउ" कहता है—

"यह निवन्ध छठे हिन्दी साहित्य सम्मेलनमें पढ़ा गया था। वहुतेरे बंगालियोंकी धारणा है कि अन्य भाषाओंकी अपेक्षा बंगलामें अनुप्रासकी अधिकता है। निवन्ध लेखकने इस धारणाको भ्रान्तिपूर्ण वतानेका प्रयत्न किया है। इसमें यह दिखाया गया है कि हिन्दी इस विषयमें बहुत बढ़ी चढ़ी है। संस्कृत और हिन्दी कविताओंके सिवा हिन्दी भाषाके प्रत्येक विभागके साधारण महावरे उदाहरण स्वरूप दिये गये हैं। लेखकने निस्सन्देह अपने प्रयत्नमें पूरी सफलता पायी है।

## शिक्षा.

( ता० ७ अगस्त सन १९१६ ई० । )

यह पुस्तक बड़ी मनोहर और अच्छी है। चतुर्वेदीजीने इसके लिखनेमें बड़ा परिश्रम किया है। कहानीके ढंगपर सिलसिलेवार अनुप्रासमय शब्द लिखे गये हैं जो प्रति दिनके बोल चालमें व्यवहृत होते हैं। हिन्दी भाषामें ऐसी पुस्तक आजतक एक भी नहीं प्रकाशित हुई थी। यह इस योग्य है कि प्रत्येक हिन्दी रसिक इसका आदर करें। नये हिन्दी लेखक इसकी सहायतासे मुहावरेदार अनुप्रास लिखना सीख सकते हैं।

## हिन्दी समाचार.

( चैत्र वदी ९ स० १९७२ । )

लेखकने हिन्दी भाषाकी मधुरताका वर्णन जिस खूबीसे किया है वह उन्हींका हिस्सा है। आपने इस छोटेसे आकारकी

पुस्तकमें भलीभांति प्रमाणित कर दिया है कि हिन्दी भाषा भी कितनी ललित हो सकती है। अपने स्वभावानुसार इस पुस्तकमें भी हास्यरसकी अच्छी छटा दिखायी हैं।

## सद्धर्म्म प्रचारक.

( वै० व० ११ स० १९७३। )

इस छोटीसी पुस्तिकामें दिखाया गया है कि आर्य्य भाषामें अनुप्रासोंके प्रवेशके लिये पर्य्याप्त स्थान है। हर प्रकारके शब्दोंके नमूने देकर उनमें अनुप्रास दिखाया गया है। साहित्यकी दृष्टिसे पुस्तिका महत्वकी है। कई अनुप्रास प्रचलित हैं। कई ग्रन्थ-कर्त्ताके उपजाऊ दिमागसे निकले हैं। सारांश यह कि सब प्रकारसे आर्य्य भाषाको अनुप्रास योग्य सिद्ध कर दिया गया है।

## मिथिला मिहिर

( ता० १५-४-१६। )

हिन्दीमें अनुप्रासका कैसा और कितना व्यवहार होता है इसीको इस पुस्तिकामें भलीभांति दिखलाया है। इसके पढ़नेसे मनोरंजनके साथ ही हिन्दी साहित्यके शब्द विन्यास तथा रचना प्रणालीका भी परिचय मिलता है। पुस्तक सबके लिये उपादेय है। खासकर हिन्दीके नये शौकीनोंके लिये तो यह बड़े कामकी चीज है।

---

मेरी व्याख्यान-माला, संख्या २

*"It is of no use to cultivate a worthy manner unless one have worthy matter."*

*—Wise saying*

# लेखन-कला

सत्यदेव

# लेखन-कला

## ( प्रथम भाग )

लेखक और प्रकाशक

**स्वामी सत्यदेव परिव्राजक**

रचयिता

"शिक्षा का आदर्श", "कैलाश-यात्रा", "अमरीका-भ्रमण",
"मनुष्य के अधिकार", "आश्चर्य्यजनक-घंटी",
"राजर्षि-भीष्म", "सत्य-निबन्धावली",
"अमरीका-दिग्दर्शन", इत्यादि।

पं० सुदर्शनाचार्य्य बी० ए० के प्रबन्ध से 'सुदर्शन प्रेस',
प्रयाग में मुद्रित।

सं० १९७३



प्रथम वार २००० | यह पुस्तक, सत्य-ग्रन्थ-माला आफिस, प्रयाग, से मिल सकती है। | मूल्य नौ आने

# पुस्तक-परिचय

इस पुस्तक को मैं इस स्वरूप में पाठकों के सन्मुख रख सका हूं, इसका मुझे स्वयं आश्चर्य्य है। "लेखन-कला" शीर्षक व्याख्यान मैंने लखनऊ हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन के अवसर पर दिया था। बाद में उसको कुछ बढ़ा कर "शिक्षा का आदर्श" पुस्तक के पहले संस्करण में सम्मिलित कर दिया था। जब "आदर्श" का पहला संस्करण खतम हो चुका तो उसको छपवाना आवश्यक हुआ। विचार किया कि "लेखन-कला" को अलग ट्रैक्ट के रूप में एक हज़ार प्रति छाप कर रख लिया जाय। मेरी अनुपस्थिति में प्रेसमेन ने भूल से पहले फार्म को दो हज़ार छाप दिया; तब "दो हज़ार" की लाज रखने के लिए मैंने लेखन-कला संबंधी कुछ नियमों का इसमें सम्मिलित करना भी उचित समझा। उसी के अनुसार टाइटल भी पहले से ही छपवा दिया। जब पुस्तक के तीन चार फार्म छप चुके तो मुझे इसमें मजा आने लगा। विचार किया कि जहां तक टाइटल महाशय आज्ञा देते हैं उसके मुताबिक तो किताब में अच्छी अच्छी चीज़ें भर देनी चाहियें; बाद में देखी जायगी। चलते चलाते बड़ी मुश्किल से निबन्ध-भेद तक पहुंचे, उसमें भी तार्किक-निबन्ध रह ही गया। कुछ ख़ास नियम लेखन-शैली के अवश्य देने थे, उन बेचारों के लिए भी किसी प्रकार से स्थान निकाला। जब देखा कि अब गुंजाइश बिलकुल ही नहीं रही तो सब सामग्री को प्रथम-भाग का रूप देकर पुस्तक की पूर्ति कर दी है।

यह, थोड़े शब्दों में, इस पुस्तक का परिचय है। मैंने (व्याख्यान को छोड़ कर) इसे अमरीका की प्रसिद्ध युनिवर्सिटी

आव् शिकागो के विद्वान अध्यापकों की पुस्तकों के सहारे पर लिखा है। जब मैं उस युनिवर्सिटी में पढा करता था तभी से मेरी इच्छा "लेखन-कला" के विषय पर एक पुस्तक हिन्दी में लिखने की थी। आज मैं अपनी उस अभिलाषा का फल-स्वरूप अपने प्रेमियों के सम्मुख धरता हूं।

मुझे इस पुस्तक के लिखने में अंग्रेज़ी शब्दों का यथार्थ भाव प्रगट करने वाले हिन्दी शब्दों की खोज करने में बड़ी दिक्कत उठानी पड़ी है। मैंने प्रसिद्ध मरहटी विद्वान वामन आपटे की डिक्शनरी से सहायता ली है। मैं चाहता हूं कि हिन्दी भाषा के अन्य विद्वान मेरी पुस्तक में जहां जहां कोई त्रुटि देखें, कोई उपयुक्त शब्द कहीं धरना चाहें, अथवा इसमें कुछ और सामग्री की जरूरत समझते हों तो वे कृपा कर मुझे उसकी सूचना अवश्य दें। मैं उन त्रुटियों को दूसरे संस्करण में सुधारने का यत्न करूंगा, अथवा द्वितीय भाग में उन आवश्यक विषयों को सम्मिलित कर दूंगा।

मेरी इस पुस्तक को सत्य-ग्रन्थ-माला के प्रेमी कहां तक पसन्द करेंगे, यह मैं कह नहीं सकता। मुझे पूर्ण आशा है कि वे मुझे पत्र-द्वारा अपनी सम्मति लिख भेजेंगे। मैंने इस पुस्तक का दाम काग़ज़ की महँगी के करण अधिक रखा है। काग़ज़ सस्ता होने पर दाम भी कम कर दिया जायगा।

मेरा विश्वास है कि, जिस प्रकार मेरी अन्य पुस्तकों ने देश-सेवा कर मेरे चित्त को प्रसन्न किया है, इसी प्रकार यह भी हिन्दी-साहित्य की सेवा कर मेरे उद्योग को सफल करेगी। मेरा उद्देश्य देश में शुद्ध, निर्मल, देशभक्ति-रसपूर्ण साहित्य का प्रचार करना है; इसी से भारत-राष्ट्र का उत्थान होगा।

उस परमब्रह्म की भी यही आज्ञा है।

प्रयाग,
मार्गशीर्ष, १९७२

प्रार्थी—

**सत्यदेव परिव्राजक**

# विषय-सूची

---

८-सत्य-निबन्धावली—तीन हज़ार छप चुकी है। दाम आठ आने।

९-कैलाश-यात्रा—चार हज़ार छपी है। दाम आठ आने।

१०-शिक्षा का आदर्श—चार हज़ार छपा है। दाम पांच आने। द्वितीयावृत्ति।

११-लेखन-कला—नई पुस्तक अत्यन्त उपयोगी है। दाम नौ आने।

१२-हिन्दी का सन्देश—ग्यारह हज़ार छपा है। दाम एक आना। चतुर्थावृत्ति।

१३-जातीय-शिक्षा—दस हज़ार छप चुकी है। दाम एक आना। तृतीयावृत्ति।

१४-राष्ट्रीय-संध्या—सत्रह हज़ार छप चुकी है। दाम दो पैसे। तृतीयावृत्ति।

ये चौदह पुस्तकें स्वामी जी की रचित हैं। इसके अतिरिक्त स्वामी रामतीर्थ जी का "राष्ट्रीय-सन्देश" भी हमारे यहाँ मिलता है। कृपा कर इन पुस्तकों का प्रचार कर जननी जन्म-भूमि की सेवा कीजिए।

निवेदक—

मैनेजर, सत्य-ग्रन्थ-माला आफ़िस,

इलाहाबाद।

प्रेम स्मृति

प्रसिद्ध साहित्य-सेवी
हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन, प्रयाग
के स्तम्भ-स्वरूप
**श्रीयुत पुरुषोत्तमदास जी टण्डन**
को मेरा प्रेमोपहार

—ग्रन्थकर्ता

# मेरी व्याख्यान-माला

## द्वितीय पुष्प

## लेखन-कला ।*

Force of language can come only from force of character. Clean writing can come only out of clean thinking and, in a measure, clean living

—A. G Newcomer.

( १ )

यों तो प्रत्येक व्यक्ति जो अपने या दूसरे के विचारों को शुद्ध भाषा में लिख सके लेखक कहला सकता है और 'लेखक' 'सुलेखक' आम बोल चाल की भाषा में व्यवहृत होते ही हैं परन्तु साहित्य की परिभाषा में 'लेखक' तथा 'लेखन-कला' के अर्थ बड़े गम्भीर हैं; उनकी व्यापकता ही निराली है; उनका आशय ही कुछ और है। मातृ-भाषा के इस जागृति के काल में जबकि, राष्ट्र-निर्माण आरम्भ हुआ है, इस विषय पर विचार करने की परमावश्यकता है। इस समय नये नये लेखक पवित्र

*यह व्याख्यान पञ्चम हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन के अवसर पर लखनऊ में दिया गया था।

भावों से उत्साहित होकर मातृ-भाषा की सेवा पर आरूढ़ हुए हैं, आवश्यकता है, कि वे अपने कर्तव्य को समझें। उनको मालूम होना चाहिये कि साहित्य की रङ्गभूमि मे उतरने के लिये क्या क्या योग्यताएं दरकार है। न केवल यह बल्कि उन्हे साहित्य का उच्च आदर्श मालूम होना चाहिये तथा साहित्य-सेवी की भारी ज़िम्मेदारी को समझना ज़रूरी है । मातृभाषा की सेवा तथा अपने प्यारे नवयुवक लेखको से नम्र निवेदन करन के लिये मैंने इस विषय पर कुछ कथन करने का साहस किया है। आशा है कि, साहित्य प्रेमी सज्जन मेरे इस निवेदन को ध्यान से सुनेंगे।

सब से प्रथम 'भाषा' इस शब्द का अर्थ जान लेना ज़रूरी है क्योंकि, प्रायः लोग जहां थोड़ी वाक्य रचना सीख जाते हैं, अपनी गणना लेखको में करने लगते है। वे नही जानते कि, भाषा केवल साधन मात्र है। परस्पर एक दूसरे के सम्मुख अपने विचार प्रकट करने का जो साधन है वह भाषा है; चाहे उसका उपयोग वाणी द्वारा किया जाय, चाहे लेखनी द्वारा। 'भाषा' साधन है, उद्देश्य नहीं। जैसे धन साधन है धर्म करने का, परन्तु धन उद्देश्य नहीं। किसी के पास बहुत सा धन है पर वह उससे धर्म नहीं करता; उसके पास धन का होना निरर्थक है। वह धन से मनोरञ्जन करता है, नये नये नाच देखता है; लोगों को नाच के तमाशे दिखाता है इससे वह धार्मिक नही हो सकता। उसका धन उसके तथा समाज के लिये फ़जूल है, वह हानिकर है। इसी प्रकार 'भाषा' का ज्ञान मनुष्य को लेखक नही बना देता। वह भले ही उसमें चन्द्रकान्ता जैसी रद्दी तथा रात-कहानी जैसी भ्रमोत्पादक पुस्तकें रच लें, वह उसके द्वारा दूसरों को बड़ी बड़ी कहानियां ही क्यों न सुना सके, परन्तु जब तक 'भाषा'

अपने उद्देश्य को पूरा नही करती उसका ज्ञान कभी भी व्यक्ति को लेखक नहीं बना सकता।

अच्छा तो 'भाषा' का उद्देश्य क्या है ?

जैसे धन का एक उपयोग जीवन की आवश्यकताओं को पूरा करना है वैसे ही उसका मुख्य उद्देश्य परोपकार है–अर्थात् अपने अन्य बन्धुओं की सेवा करना है। इसी प्रकार भाषा का एक उपयोग आपस की बोल चाल, एक दूसरे को बात समझा लेना है, पर इसका मुख्य उद्देश्य उच्च भावों को अपने भाइयों के सामने रखना अर्थात् उनको उन्नत पथ पर ले जाने के लिये नया सन्देशा, नया उत्साह, नयी सामग्री, नया आदर्श पेश करना है। यों तो कहा जाता है, "there is nothing new under the sun" अर्थात् 'सूर्य्यमण्डल में कोई बात नयी नहीं है' पर यह केवल कथन मात्र है। विद्या के विकाश से प्रकृति के नये नये रूप प्रकट होते रहते हैं। नित्य लाखों बच्चे पैदा होते हैं पर एक से एक नही मिलता, यों कहने को उनमें कोई नयी बात नहीं। तात्पर्य्य यह है कि 'भाषा' का उद्देश्य समाज का सुधार, उसको उन्नति के पथ पर ले जाना है। यदि कोई भाषा का पण्डित इस उद्देश्य का पालन नही करता तो वह कदापि भी लेखक कहलाने का अधिकारी नहीं।

हिन्दी संसार में इस समय चार प्रकार के लेखक दिखाई देते हैं। एक तो वे जो सचमुच साहित्य की परिभाषा में लेखक हैं, जिनके तन को देश सेवा की धुन लगी हुई है, जो अपने देश बन्धुओं की हीनावस्था पर अश्रुपात करते हैं; जो देशोत्थान के पवित्र कार्य्य के हित परिश्रम कर पुस्तकें रचते हैं। ऐसे महानुभावों के विषय मे मैं आगे चल कर कुछ कहूंगा।

दूसरे वे महाशय हैं जो धन कमाने के लिये लिखते हैं। हालांकि हिन्दी पुस्तकों से संसार में अभी अङ्गरेज़ी की भांति आमदनी नहीं है, पर तो भी क्या, 'भागते भूत की लंगोटी ही सही !' कुछ मिलना चाहिये। चालीस, पचास, सौ, जो कुछ एक छः फार्म की पुस्तक से मिले, इन्हें तो रुपये से काम है। रुपये दे दो, पुस्तकें लिखवा लो। ये लोग पुस्तकें लिखने की मशीनें हैं। अपने दिमाग़ से न लिखेंगे तो संग्रह ही कर देंगे और पुस्तक पर बड़े अभिमान से छापेंगे,—'संग्रहकर्त्ता'—क्योंकि, उनको तो रुपये से मतलब है। भला यदि संग्रह भी न हो सके, क्योंकि उसमें भी तो परिश्रम लगता है, तो फिर किसी उल्लूबसन्त भोलेभाले पण्डित को बीस तीस रुपये मासिक देकर नौकर रख लिया। अब धड़ाधड़ पुस्तकें निकल रही हैं। भोले पण्डित लिख लिख कर पुस्तकें तैयार कर रहे हैं और मशीन का स्वामी उन पुस्तकों को अपने नाम पर दूसरों के हाथ चौगुने, पचगुने, दशगुने नफ़े पर बेच रहा है। धन भी मिला और प्रसिद्धि भी। अब आप की साहित्य-सेवियों में गणना होने लगी और वर्ष भर में सब से अधिक पुस्तकें इनके नाम की निकल रही हैं।

इसी श्रेणी में और ऐसे ही 'लेखकों' के छुटभैय्या धन-लोलुप और भी निकले। उन्होंने मित्रता अथवा साहित्य-सेवा के बहाने दूसरों की लिखी पुस्तकें अपने नाम से छपवा लीं और लिखने वालों को एक पैसा भी पुरस्कार का न देकर थोथा निष्काम कर्म का उपदेश सुना उसकी मेहनत आप डकार गये ! यदि इससे भी पेट न भरा तो एक छोटा मोटा छापाखाना खोल 'साहित्य-सेवा' के विज्ञापन बांट—"हम लेखकों को पुरस्कार देते हैं" ऐसा जाल फैला नये पुराने लेखकों को फांसना आरम्भ किया। अब क्या होने लगा ?

दूसरों की लिखी हुई पुस्तकें इनके यहां आती हैं। ये महाशय उसे अपने यहां रख कर उसकी नकल करवा लेते हैं और दो चार सप्ताह बाद लेखक को उसका हस्तलेख Manuscript- "दुःख है हमें आप की पुस्तक पसन्द नहीं आयी"-लिख कर लौटा देते है। पांच चार महीने बाद उसी पुस्तक में इधर उधर काट छांट कर, नया नाम देकर, अपने नाम से छपवा लेते हैं। 'न हींग लगे न फिटकरी' मुफ्त में पैसे कमाना और साहित्य-सेवियों के लिस्ट में सब से पहले नाम लिखाना, यह काम इन लोगों का है। हिन्दी संसार में एक नहीं कई ऐसे नामधारी लेखक हैं जो किसी विषय पर बीस सतरें भी ठीक ठीक न लिख सकें पर जिनके नाम की पुस्तकें छप रही हैं और वे उनसे फायदा उठा रहे हैं।

तीसरे प्रकार के लेखक वे हैं जो दूसरों को बदनाम करने अथवा हँसी मज़ाक के लिये लेख लिखते है। उनके हृदय द्वेष से कलुषित हैं। वे बी० ए० है, एम० ए० हैं; सब प्रकार से योग्य हैं; लिख सकते हैं, पर उनके मन की प्रवृत्ति दूसरों की निन्दा, दूसरों को नीचा दिखाने की ओर लगी रहती है। वे भाषा के पण्डित हैं, शब्द विन्यास खूब जानते हैं; बुद्धि भी कुशाग्र है पर उनकी योग्यता उनकी बुद्धि साहित्य-क्षेत्र में मल्ल युद्ध करने में व्यय होती है। वे अपने पैने बाणों से दूसरों को घायल कर अति प्रसन्न होते हैं और अपने आप को साहित्य का सूर्य्य समझते हैं। ऐसे मनुष्य भयानक हैं। वे देश और समाज के शत्रु हैं। 'भाषा' के साधन का दुरुपयोग कर वे समाज में कुरुचि उत्पन्न कर सकते हैं, समाज में द्वेषाग्नि भड़का सकते हैं, परोपकारी साहित्य से लोगों को कुछ काल के लिये वञ्चित रख सकते हैं। ऐसे व्यक्तियों से साहित्य को बचाना चाहिये।

चौथे प्रकार के लेखक वे हैं जो केवल नाम के भूखे हैं। किसी पुस्तक पर उनका नाम छपना चाहिये बस यही उनकी कामना है। इसके लिये वे धन खर्च करते हैं; बड़े बड़े विद्वानों से पुस्तकें लिखवा कर अपने नाम से छपवाते हैं। प्रायः राजा महाराजा लोग ऐसा करते है। यह भी अनुचित है। पुस्तक लिखने वाले के नाम से छपनी चाहिये ताकि उसकी विद्वत्ता, उसकी प्रतिभा का प्रकाश चारों ओर फैले। विद्वत्ता प्रतिभा दैवी शक्ति है, इनका क्रय विक्रय नहीं हो सकता। इसके आर्थिक लाभों को कोई भले ही बेच दे पर उस सार वस्तु पर अधिकार देश अथवा समाज का है। पुस्तक के उपदेशों, उसके गुण दोषों का, उसके लेखक के साथ गहरा सम्बन्ध है। पुस्तक की उपयोगिता को चिर-स्थायी करने के लिये, उसे भावी सन्तानों के लिये पथ-प्रदर्शक बनाने के लिये यह आवश्यक है कि पुस्तक के असली लेखक का नाम उस पर रहे। धन देने वाले किसी दूसरे तरीक़े से यश कमा सकते है। झूठ मूठ के लेखक बनने तथा धन देकर प्रतिभा खरीदने का यत्न करने से वे प्रतिभावान् नहीं बन सकते।

इन चार प्रकार के लेखकों का वर्णन करने के बाद अब हम कुछ अधिक इस विषय की मीमांसा करते है।

( २ )

अब हम सबसे पहले साहित्य का गला घोटने वाले उन 'लेखकों' के दोष दिखलाते हैं जो केवल पैसा बटोरने के लिये कागज काले करते है। ऐसे लोगों में सब से पहला नम्बर उन धूर्तों का है जो गन्दे और अश्लील ग्रन्थ लिख कर अपने पाठकों का चरित्र बिगाड़ते है। इनके लिखे हुए उपन्यासों से

सैकड़ों हज़ारों नवयुवकों के जीवन भ्रष्ट हो गये, पर क्या मजाल इन देश-शत्रुओं की लेखनी थम जाय । इनकी जाने बला ! इनको न देश से काम है न जाति से, इनका ईश्वर तो पैसा है। पैसा दे दो जो चाहे लिखवा लो। "गन्दी से गन्दी अङ्गरेजी पुस्तक का अनुवाद करते ये न चूकेंगे, यदि उससे कुछ प्राप्ति है। जानते हैं कि, रेनल्ड्स के उपन्यासों से भारतीय युवकों के चरित्र बिगड़ेंगे पर इनको क्या ! वे बिकते तो हैं। इनको बिक्री से मतलब है । उनका हिन्दी अनुवाद करायेंगे, बडे बड़े विज्ञापन छपवा कर बटवायेंगे और हिन्दी-साहित्य-सम्मेलनों पर स्वयं जाकर उन अश्लील पुस्तको के विज्ञापन बाटेंगे ! भला इस निर्लज्जता की भी कोई सीमा है। इसका कारण यह है कि, हिन्दी संसार में कोई 'पबलिक ओपिनियन' नहीं है। यहां अधिक पत्रो के सम्पादक खुशामद पसन्द और कायर हैं। रद्दी से रद्दी पुस्तक निकल जाय वह भी इनके विचार में "सग्रह करने योग्य" है। कोई ऐसा नहीं है जो गन्दी और अश्लील पुस्तकों के लेखकों के विरुद्ध ज़ोरदार आवाज उठावे और हिन्दी-साहित्य पर पड़े हुए कीचड़ को धो डाले । देश का क़ानून भी विचित्र है। गन्दी सड़ी शाक तरकारी बेचने वाले को म्यूनिसिपालिटी दण्डनीय समझती हैं; चर्बी मिला हुआ घी बेचने वाला सजा पाता है; पर वह दुष्ट जो भाषा जैसे पवित्र साधन को अपवित्र बनाता है, जो साहित्य जैसी राष्ट्रीय-शक्ति को कमज़ोर करने का उद्योग करता है, विना किसी रोक टोक के अपनी गन्दी पुस्तकों का व्यापार कर सकता है। गवर्नमेण्ट चोर को सजा देती है पर जिनकी पुस्तके 'ऐयारी' और 'कुमकुमे-बाज़ी' सिखला कर चोर बनाती हैं उनको कोई भी अपराधी नही ठहराता। वे धन बटोर कर इस योग्य बन जाते हैं कि

साहित्य-सेवियों में उनकी गणना होने लगती है। अजब ज़माना है!

सोचने की बात है, कि उस मनुष्य को लेखनी उठाने का क्या अधिकार है जिसके पास श्रेष्ठ विचार नहीं है। एक व्यक्ति का दिमाग़ ख़राब ( Deseased brain ) है, हम समझ सकते हैं, उनके साथ हमारी सहानुभूति है। किन्तु वह आदमी महा नीच है जो अपनी बीमारी द्वारा धन पैदा करता है, जो अपनी बीमारी के कीड़ों को पुस्तक रूपी साधन बना अपने अन्य भाइयों तक पहुंचाता है। भाषा, शुद्ध साहित्य तथा पवित्र भाव प्रचार करने के लिये है, भाषा मानसिक व्याधियों का इलाज करने के लिये है; भाषा समाज में उन्नत विचार फैलाने के लिये है; इसलिये गन्दी और अश्लील पुस्तकों के रचने वाले अपनी भाषा के शत्रु हैं। वे कदापि लेखक नहीं कहला सकते। वे केवल अपने बुरे ख़यालात का ताना बाना बुन सकते हैं।

पिछले दस वर्षों में राष्ट्रीय उत्थान के विचार देश में फैलने से शिक्षा की चर्चा अधिक होने लगी है। हिन्दी समाचार पत्रों तथा पुस्तकों के पढ़ने वालों की संख्या खूब बढ़ी है। जागृति होने के कारण देश भक्त सज्जन अपने धन को मातृभाषा की सेवा में लगाने पर कटिबद्ध हुए हैं। हिन्दी की पुस्तकें बिकने लगी हैं। ऐसे अवसर पर बहुत से स्वार्थी लोगों ने अपना अपना उल्लू सीधा करना शुरू किया है। पुस्तकें लिखना उनका पेशा है। वे चालीस पचास रुपये लेंगे और डबल क्राउन सोलह पेजी एक सौ पृष्ठ की पुस्तक झट से गढ़ देंगे। ये लेखक नहीं हैं बल्कि पुस्तक गढ़ने की मशीनें हैं। ऐसे लोगों की पुस्तकें पढ़ने से मानसिक विचारों की दद मालूम हो जाती है। इनके शब्दों में बल नहीं, उनमें

जीवन नहीं। पढ़ने वाला ऐसी पुस्तकों से कुछ लाभ नहीं उठा सकता; उस पर पुस्तक का कुछ प्रभाव नहीं पड़ता। क्योंकि जब लिखने वाला बिना उद्देश्य के लिखता है, वह केवल टका बटोरने के लिये लिखता है तो उसके वाक्यों का प्रभाव कैसे पड़ सकता है? असम्भव है। पुस्तक पढ़ने से मालूम हो जाता है कि लेखक का हृदय पुस्तक में नहीं है। उसके विचार अधकचरे तथा नीरस होते हैं। वह स्थान स्थान पर उपदेशक, सुधारक, नेता बनने का यत्न करता है, वह शब्द-जञाल से अपने पापी, थोथे विचारों को छिपाता है पर उसका मुलम्मा कुछ काम नहीं देता। वह पाठको को धोखा देकर बड़े लेखकों की नकल करता है पर नकल असल नहीं हो सकता। यदि पाठक को कुछ भी परख है तो वह फौरन उस मायावी लेखक के कपट जाल को पहचान लेता है और उस कोरी बातो की पिटारी गढ़ी हुई पुस्तक को फक देता है।

ऐसे गढ़कू लेखकों से बचना चाहिये। एक अच्छी, मौलिक, जीवनप्रद पुस्तक पढ़ो पर कोरी, घन्टों में लिखी हुई, मशीनी सैकड़ों पुस्तकें मत पढ़ो। ऐसी पुस्तकें पढ़ना समय नष्ट करना है। जीवन के असूल्य समय को नकली लेखकों के चोचलों में मत खर्च करो।

यदि इन नकली लेखकों से कोई इनकी अपनी लिखी हुई पुस्तकों के विषय पूछे तो वे 'लिक्खाड़' स्वयं उनको नही जानते। कारण यह है कि इनकी पुस्तकों का अच्छा भाग दूसरों की पुस्तकों से नकल किया हुआ होता है। इनको लिखने की जल्दी होती है, इसलिये झोंक में नकल करते चले जाते हैं और बीच बीच में अनापशनाप अपनी लेखनी का नमूना भी जताते जाते हैं, ताकि पाठक उस पुस्तक को इनकी

रचित समझे। परिणाम यह होता है कि इनके हृदय की कालक से वे चुराये हुए 'मोती' भी स्याह हो जाते हैं और वह पुस्तक अपने भयावने रूप में प्रकाशित हो जाती है।

कुछ लेखक ऐसे है जिनके पास अपने घर का तो कुछ होता नहीं पर वे दूसरों से पुस्तके लिखवा कर सम्पादक के रूप में लेखक बनना चाहते हैं या "समालोचक' के परमपद को प्राप्त कर मोक्षलाभ की इच्छा रखते हैं। सौ में से पंचानवे ऐसे लेखकों की पुस्तकें 'फौर्थ क्लास' ढङ्ग की निकलती हैं। यह बात अलग है कि लम्बे लम्बे विज्ञापन देकर अपनी पुस्तकों को साहित्य-शिरोमणि ठहरा लिया जाय, या किसी प्रसिद्ध पत्रिका के सम्पादक की मित्रता का नाजायज़ फायदा उठा कर उससे 'युगपरिवर्तन' का सार्टिफिकेट ले लिया जाय पर इन सब चालों से लेखक नहीं बना करते। सच बात तो यह है कि दूसरों के किये हुए परिश्रम से झूठ मूठ अपनी बड़ाई लूटने वाले व्यक्ति लेखक नहीं हो सकते। लेखक बनने के लिये कुछ तपस्या की आवश्यकता है।

( ३ )

कुछ लोगों ने लेखक बन कर ख्याति प्राप्त करने का एक नया और सहज मार्ग निकाला है। वह क्या? सुनिये। महर्षि वाल्मीकि, महर्षि वेदव्यास, कविकुल शिरोमणि कालिदास आदि प्रसिद्ध राष्ट्रीय कवियों के ग्रन्थों के अनोखे संस्करण छापने आरम्भ किये है और नाम रखते हैं,—बाल महाभारत, बाल रामायण, बाल कालिदास, बाल पुराण, बाल गीता। सुना आपने? अब कसर केवल बालोपनिषद, बाल ब्राह्मण, बालायुर्वेद, बाल धनुर्वेद, बाल ऋग्वेद, बाल यजुर्वेद, की रह गयी हैं। ये भी निकलेंगे। ईश्वर इन 'बालोपकारी लेखकों'

# रचना-प्रबोध क्या है ?

"रचना" भाषा-शिक्षा का एक मुख्य अङ्ग है, इसी लिये शिक्षा-विभाग ने इसे पृथक् विषय बना लिया है। मिडिल नार्मल, मैट्रिक तथा लीविङ्ग की परीक्षाओं में एक प्रश्न-पत्र किसी विषय पर रचना के लिये दिया जाता है; किन्तु अब-तक देशी भाषा की रचना-कला में यथेष्ट उन्नति नहीं हुई। स्कूलों में व्यवहारिक-रचना-प्रणाली बहुत दोष-पूर्ण और करुणा-जनक है, इसका—अध्यापकों की असावधानता और शैथिल्य, अनेक कारणों में से एक मुख्य कारण है। रचना वा निबन्ध के नाम से जितनी पुस्तकें प्रकाशित हुई हैं, अधिकांश उनमें से ऐसी हैं, जिनसे लाभ के बदले हानि ही होती है। न उनमें विषयों का स्वाभाविक चुनाव होता है, न भाषा के आदर्श का विचार होता है, देखा कि परीक्षा में इन विषयों पर प्रबन्ध लिखाये जाते हैं, बस ४०–५० शीर्षक देकर अस्वाभाविक-भाषा से हर एक विषय पर कुछ विचार लिखा लिये, पुस्तक बन गई। कुछ बड़े २ प्रकाशकों ने इधर उधर का जगड्वाल संग्रह कराकर रचना कला पर पोथे निकाल दिये, जिनसे कुछ जानकारी बढ़ने के अतिरिक्त रचना-कला के विकास में कुछ भी उन्नति नहीं हुई। प्रयाग आदि से रचना विचार तथा लेखन कला आदि कुछ अच्छी पुस्तकें भी निकली हैं-जिनसे रचना कला को बहुत लाभ पहुँचा है। मैंने भी गत वर्ष "हिन्दी-रचना" नाम से रचना की एक पुस्तक प्रकाशित की थी, किन्तु उससे

मेरे जी को संतोष नहीं हुआ। उसी का यह नया रूप हिन्दी-संसार की सेवा में उपस्थित करता हूं, यदि कुछ भी रचना-कला को इससे लाभ पहुँचा तो मैं अपना परिश्रम सफल समझूंगा। रचना के लिये सब प्रकार की जानकारी, अपार शब्द-भण्डार, और सौष्ठव वाक्य-रचना की आवश्यकता है, मैंने इन बातो पर प्रकाश डालने की चेष्टा की है। शब्द-प्रकरण मे शब्द-भंडार और उनके प्रयोग के उपाय की ओर संकेत है, वाक्य-प्रकरण में वाक्य-रचना के अभ्यास का ढङ्ग है। निबध-प्रकरण में निबंध सम्बंधी आवश्यकीय बातों के सिवाय, नमूने के लिये ५० के समीप प्रबध हैं, जिनसे, क्रम-विभाग, विषय-विभाग, आदर्श-वाक्य-रचना सीखने के सिवाय, विद्यार्थियों का विचार-भडार बढ़ेगा, नैतिक-शिक्षा मिलेगी और उनकी मानसिक-उन्नति होगी। भिन्न २ लेखकों को भाषा-शैली मनन करने के लिये स्वास्थ्य-रक्षा आदि लेख लक्ष्मी आदि पत्रिकाओं से दिये हैं।

इस पुस्तक में मेरी हिन्दी-रचना और पद-परिचय नामक पुस्तकों का बहुत बड़ा भाग आ गया है, इसके अतिरिक्त शब्द और वाक्य प्रकरणों में रचना-पद्धति (बंगला) से तथा सम्पूर्ण पुस्तकों में अन्य हिन्दी की पुस्तक व पत्र पत्रिकाओं से जो सहायता मिली है, उसके लिये परम कृतज्ञ हूं। अधिक क्या कहूं जो कुछ "पान-फूल" है, सामने है।

विनीत लेखक।

# रचना-प्रबोध ।

## विषय-सूची

**कथात्मक:—**

जीवनसूची, घटनासूची, निवेदिता, म० गोखले, अशोक स्तंभ, अशोक। ६६ से ८० तक

**वाख्यात्मक:—**

विद्या, श्रावणी, मुद्रायन्त्र, संतोष, स्वार्थ, धीरज, पश्चत्ताप, प्रसन्नता, मित्रता, काम, धन का सदुपयोग, रामायण देशी कारीगरी, देशाटन, लोक सेवा, फलाहार, पत्रलेखन आशा, स्वास्थ्यरक्षा, पुरुषार्थ वा श्रम, समाचारपत्र, पुस्तकालय, ऋतुवर्णन, डाक विभाग, मां बाप की आज्ञापालन सभ्यता, सत्य, परोपकार, विद्यार्थियों को छुट्टी कैसे वितानी चाहिये, समाजसेवा।

**आलोचनात्मक:—**

सुधारक, हमारी निद्रा और जागृति। ८१ से १५४ तक

**उपसंहार:—**



# हिन्दी रचना

## शब्द विचार

निबन्ध-रचना के लिये वाक्य-रचना के अभ्यास की, और वाक्य-रचना' के लिये नाना प्रकार के शब्द-समूह की आवश्यकता होती है।

शब्द सार्थक और निरर्थक दो प्रकार के होते हैं। प्रायः हिन्दी भाषा में आजकल तीन प्रकार के शब्द काम में आते हैं। तत्सम, तद्भव और अन्य भाषाओं से आये हुए।

**तत्सम**—वह शब्द है, जो उसी रूप में हिन्दी में बोले और लिखे जाते हैं, जिस रूप में संस्कृत से आये हैं।

विद्या, प्रेम, ज्ञान, भक्ति, श्रद्धा, जिह्वा, व्याघ्र, प्रयोग, वहिष्कार, उपकार, प्रत्युपकार, नीति, अनन्य, आदि। शुद्ध हिन्दी में इस प्रकार के शब्दों की वाहुल्यता है।

**तद्भव**—जो संस्कृत के शब्द विगड़ कर अपभ्रंश रूप में हिन्दी में आये हैं, जैसे—सब (सर्व), अजान (अज्ञान), गढ़ा (गर्त), बुरा (विरूप), घाट (घट्ट), धुनि (ध्वनि) झरना (निर्झर) नाक, कान, माँ, घी, दूध, चोर, दांत, आदि।

**अन्य भाषा से:—**

अरबी से—मुख़्तार, वकील, दख़ल, मालिक, नज़र, इज़्ज़त, काग़ज़, नायब, मदरसा।

फ़ारसी से—दूकान, सरिश्ता, गुमाश्ता, नालिश, दारोग़ा ख़रीद, आमदनी, पोशाक, इश्तिहार, फ़िहरिस्त, आदि।

अङ्गरेज़ी से—रेल, टमटम, फ़िटन, टेबिल, लालटेन, डाक्टर,

पैन्सिल, बक्स, 'फ़लालैन,स्लेट, टिकिट, आदि ।

पोर्चुगीज़ों के शब्द—पादरी, किरानी, गिर्जा, इस्पात ।

---

## शब्दार्थ ।

शब्दों में तीन प्रकार की अर्थ-शक्ति है। पर्य्याय-शब्द द्वारा, व्युत्पत्ति द्वारा तथा लाक्षणिक अर्थ द्वारा ।

### पर्य्याय या प्रतिशब्द

एक शब्द के परिवर्तन में अन्य शब्द का प्रयोग करना प्रति-शब्द कहलाता है। प्रति-शब्द द्वारा किसी वाक्य, का अर्थ करना बड़ा सुगम है, किन्तु जिस शब्द का पर्य्याय लिखना हो उससे सहज शब्द लिखना चाहिये, जैसेः—

अश्व के लिये घोड़ा और गज के लिये हाथी ।

### व्युत्पत्ति द्वारा

धातु के साथ प्रत्यय के योग में, वा रूढ़ि-रूप धातु के अर्थ में, अथवा समासों में आये हुए शब्दों में जो अर्थ होता है, उसे व्युत्पत्यार्थ कहते है। यौगिक और योगरूढ़ि पदों के व्युत्पत्यार्थ का बहुत शीघ्र बोध होता है; जैसेः—

मेघ के समान नाद है जिसकी, सो मेघनाद; लम्बी है हनू (ठोड़ी) जिसकी सो हनूमान, शर का आसन है जिस पर सो शरासन, नहीं रोग है जिसे सो निरोग; तरंग उठती है जिसमें सो तरंगिनी ( नदी ); शिव हैं इष्टदेव जिसके सो शैव ।

### लाक्षणिक-अर्थ

जिस शब्द का ठीक पर्य्याय शब्द न मिले, किसी लक्षण से अर्थ प्रकाशित हो, उसे लाक्षणिक अर्थ-कहते हैं; जैसेः—

अध्यवसाय—बार बार असफल होने पर भी दृढ़ता से उसी कार्य में तत्पर रहना ।

कई प्रकार से अर्थः—
कोई कोई शब्द एक से अधिक अर्थों में प्रयुक्त होता है; जैसेः-
पत्र—पत्ता, चिट्ठी।
पृष्ठ—पीठ, सफ़ा।
पय—पानी, दूध, अमृत।
तात—माता, पिता, भाई, मित्र, कोई भी आत्मीय।
गुण—रस्सी, हुनर, सतोगुण, रजोगुण, तमोगुण, ज्ञान, विनय, सत्त्व, लाभ ( गुण नहीं किया ) ज्या, महत्त्व।
रस—कडुआ, खट्टा, आदि छै रस, करुणा आदि ९ रस; पारा स्वर्ण आदि की भस्म।
छन्द—इच्छा, पद्य।
वेला—कटोरा, विशेष बाजा, समय, फूल।
कर—हाथ, किरण, सूंड़ है।

## अर्थवैषम्य।

बहुत से ऐसे शब्द हैं जिनका मोटी रीति से एकसा अर्थ प्रतीत होता है, परन्तु उनके अर्थों में वास्तव मे अन्तर होता है।

मूर्ख और अज्ञ।
मूर्ख—जड़ बुद्धि।
अज्ञ—जिसे कुछ ज्ञान न हो।

दया और कृपा।
दया—पर-दुःख दूर करने की स्वाभाविक इच्छा;
कृपा—छोटो के प्रति दयाप्रकाशन।
श्रद्धा और भक्ति।

गुण और ज्ञान में बड़े के प्रति जो प्रेम हो, उसका नाम श्रद्धा है। और जब श्रद्धा का पात्र विशेष गुणों से युक्त हो तो उसका नाम भक्ति है।

अलौकिक और अस्वाभाविक।

अलौकिक-लोक और समाज में पहिले न देखा गया हो।

अस्वाभाविक-जो सृष्टि वा मनुष्य-समाज के नियम विरुद्ध हो।

अलौकिक अस्वाभाविक हो सकता है, किन्तु अस्वाभाविक अलौकिक नहीं हो सकता।

भ्रम और प्रमाद—

भ्रम—असावधानी से जहां भ्रान्ति हो।

"प्रमाद-मूर्खता और मत्तता से जहां भ्रान्ति हो।

प्रेम और प्रणय—

प्रेम—साधारण जीव और सकल पदार्थों के विषय हो।

प्रणय—जो प्रेम स्त्री के प्रति हो।

अज्ञान और अनभिज्ञ—

अज्ञान—जिसमें स्वाभाविक बुद्धि ही न हो।

अनभिज्ञ—जिसे समझने का अवसर ही न प्राप्त हुआ।

द्वेष और ईर्षा—

द्वेष—किसी कारण से एक मनुष्य दूसरे से घृणा करने लगे।

ईर्षा—निष्कारण दूसरे की बढ़ती पर जलना धनी से निर्धन और ज्ञानी पर मूर्ख ईर्षा करता है।

कभी एकार्थक दो पद साथ २ आते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| ामोद-प्रमोद, | श्रद्धा-भक्ति | दान-दक्षिणा |
| रा-भरा, | चहल-पहल | रहन-सहन |
| ख-रेख | दौड़-धूप | बोलचाल |

कभी एक ही पद दो दो बार आते हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ों ज्यों, | धीरे धीरे, | सीधे सीधे, | पाँव पाँव, |
| ँव काँव, | हलके हलके, | सर सर, | ढेरके ढेर, |

कभी विरुद्ध अर्थ वाले दो पद साथ २ आते हैं:—

घट-बढ़, नीच-ऊंच, आगा-पीछा, लेन-देन, सुख-दुःख, पाप-पुण्य, नया-पुराना, स्वर्ग-नर्क, उत्तर-दक्षिण, पूर्व-पश्चिम, गुण-दोष, लाभ-हानि, स्थावर-जंगम, छोटे-बड़े, जन्म-मृत्यु, घटती-बढ़ती, जमा-ख़र्च, आना जाना, आय व्यय, आग पानी,।

अर्थ-भिन्नता

आकार उच्चारण में एक से शब्दों का अर्थ भेद।

| | |
|---|---|
| विना=रहित | वीणा=एक बाजा |
| पानी=जल | पाणि=हाथ |
| शरण=आश्रय | स्मरण=याद |
| कमल=पंकज | कोमल=नरम |
| दिन=दिवस | दीन=ग़रीब |
| प्रसाद=अनुग्रह | प्रासाद=महल |
| कुल=कुटुम्ब | कूल=किनारा |
| आगत=आया हुआ | आगामी=भविष्यत् |
| प्रकृत=यथार्थ | प्राकृत=स्वाभाविक |

द्वीप=टापू द्विप=हाथी दीप=दीपक, दीया।

## उपसर्ग से अर्थभिन्नता।

कुछ अव्यय, धातु के साथ मिल कर ख़ास ख़ास अर्थ प्रकाशित करते हैं। इस प्रकार के अव्ययों को उपसर्ग कहते हैं। उपसर्ग धातु के साथ मिल कर या तो किसी धातु के अर्थ को उलटा कर देते हैं, अथवा उसमें विशेषता पैदा कर देते हैं। जैसे आदान और आगमन, इस स्थान पर 'दा' और 'गम्' धातु के विपरीत अर्थ प्रकाशित करते हैं। परिदर्शन और परिभ्रमण से उपसर्ग द्वारा दर्शन और भ्रमण का अर्थ

ही द्योतित होता है। 'प्रदान' में "प्र" उपसर्ग से किसी प्रकार का हेर फेर नहीं होता।

| पद | उपसर्ग | धातु | प्रत्यय | अर्थ |
|---|---|---|---|---|
| आदान | आ | दा | अन | लेना |
| प्रदान | प्र | दा | अन | देना |
| निदान | नि | दा | अन | हेतु |
| उपादान | उप | दा | अन | कारण |

---

| उपसर्ग | मूल | पद | अर्थ |
|---|---|---|---|
| आ | कार | आकार | सूरत |
| प्र | कार | प्रकार | भांति |
| वि | कार | विकार | बुराई |
| उप | कार | उपकार | भलाई |
| प्रति | कार | प्रतिकार | रोक |
| सम् | कार | संस्कार | शोधन |

'कृ' धातु से "अ" प्रत्यय के योग से कार पद बना हैं।

इसी भांतिः—

'भू' धातु से—संभव, विभव, पराभव, अनुभव, उद्भव,

'हृ' धातु से—आहार, प्रहार, संहार, विहार, उपहार, व्यवहार।

'पद्' धातु से—सम्पदा, आपदा, विपदा, सम्पत्ति, निष्पत्ति उत्पत्ति, आपत्ति,

'स्था' धातु से—स्थान, सस्थान, अवस्थान, अनुष्ठान, संस्था, अवस्था, व्यवस्था,

'दिश्' धातु से—आदेश, प्रदेश, विदेश, उपदेश।

## शब्द-प्रयोग

ऊपर संक्षेप से जो विवरण दिया है उसपर ध्यान देने से ज्ञात होजायगा कि "शब्द-व्युत्पत्ति" शब्द-भंडार बढ़ाने के लिये कितनी उपयुक्त है। इसके अतिरिक्त हिन्दी के विद्वानों से संभाषण करने वा उनके भाषण के सुनने से तथा समाचार-पत्र और पत्रिका व पुस्तकों के मननपूर्वक अध्ययन से, शब्द-भंडार बढ़ता है और उनका प्रयोग करना आता है। शब्दों के प्रयोग करने के समय इन बातों का भली प्रकार ध्यान रखना चाहिये, कि, विशेष्य की जगह विशेषण और विशेषण की जगह विशेष्य पदों का प्रयोग न करना चाहिये; जैसेः— 'वह बड़ा दोष है' नहीं होगा, 'वरन् वह बड़ा दुष्ट है'। विशेष्य विशेषणों की कुछ सूची नीचे दी जाती है।

| विशेष्य से | धातु | विशेषण | सामान्यक्रिया से | विशेषण |
|---|---|---|---|---|
| अपहरण | (हृ) | अपहृत | खाना | खाद्य |
| उपकार | (कृ) | उपकृत | पीना | पेय |
| संतोष | (तुष्) | संतुष्ट | चूसना | चोस्य |
| भय | (भी) | भीत | झगड़ना | झगड़ालू |
| वंचना | (वच) | वंचित | समझना | समझदार |

तद्धित से

| विशेष्य | विशेषण | विशेष्य | विशेषण |
|---|---|---|---|
| सेवा | सेवक | ठंड | ठंडा |
| इतिहास | ऐतिहासिक | चूरी | चुरिहारा |
| ज्ञान | ज्ञात | मक्खन | मक्खनिया |
| ऋण | ऋणी | शिव | शैव |
| दया | दयावन्त | मुँह | दुमुँही |
| विदेश | विदेशी | कोण | चौकोन |
| उपनिवेश | औपनिवेशिक | महत्व | महा |

| विशेषण | विशेष्य | विशेषण | विशेष्य |
|---|---|---|---|
| फूहड़ | फूहड़पन | पुजारी | पुजारीपन |
| भुक्त | भोग | रुग्न | रोग |
| बूढ़ा | बुढ़ापा | लड़का | लड़कपन |
| कटु | कटुता | लम्बा | लम्बाई |

संधि और समासादि-गत अशुद्ध प्रयोगों पर ध्यान रखना चाहिये; जैसेः—

| अशुद्ध | शुद्ध | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| उपरोक्त | उपर्य्युक्त | निर्दोषी | निर्दोष |
| दारिद्रता | दारिद्र्य | ज्ञानमान | ज्ञानवान |
| सौजन्यता | सौजन्य | मैत्रता | मित्रता वा मैत्र |
| सावधान पूर्वक | सावधान | अग्नी | अग्नि |
| जगवन्धु | जगद्बन्धु | श्रीवान् | श्रीमान् |
| पार्वतीय | पर्वतीय | वास्तविक में | वास्तव में या वस्तुतः |
| असहनीय | असह्य | जीवनातीत | जीवन अतीत |
| दुरावस्था | दुरवस्था | कृतघ्नी | कृतघ्न |

( ३ ) उन शब्दों के अतिरिक्त जो पूर्णरीति से प्रचलित हैं और जिनके लिये देशी भाषा में सहज-प्रचलित शब्द नहीं है, विदेशी भाषा के अन्य शब्दों की भरमार करना युक्ति युक्त नहीं है। भाषा के प्रकरण में इस बात का उल्लेख होगा।

( ४ ) संदिग्ध और भ्रमात्मक अर्थद्योतकपदों का प्रयोग ठीक नहीं है। ऐसे प्रयोगों से तात्पर्य्य समझ में नहीं आता। मेरे तीन पशु हैं, मेरी तीन गाय हैं। तीन गाय की जगह तीन पशु कहना ठीक नहीं। पशु सामान्यपद है; गाय विशेष। उस गाँव में १०-जीव रहते हैं, —यह ठीक नहीं, वरन् दश मनुष्य रहते हैं।

———

# वाक्य-विचार

परस्पर अपेक्षा रखने वाले पद-समूह को 'वाक्य' कहते हैं। जिस पद-समूह के योग से हृदय का पूरा २ भाव प्रकाशित हो जाय उसे 'वाक्य' कहते हैं। हृदय के भाव को प्रकाशित करने के लिये व्यवहृत-पद-समूह में परस्पर सम्बन्ध होना चाहिये, नहीं तो वाक्य का अर्थ समझ में न आवेगा। वाक्य के अंतर्गत पदों के सम्बन्ध को 'आकांक्षा' 'योग्यता' और आसक्ति कहते हैं।

आकांक्षा—मतलब समझने के लिये एक पद को सुनकर दूसरे पद के सुनने की इच्छा होती है, उसे "आकांक्षा" कहते हैं; जैसे "पेड़ से" इसके पीछे यह सुनने की इच्छा होती है "पत्ते गिरते हैं"। 'वह सब चले गये' इसके पीछे यह कहना पड़ेगा—'जो रात को यहां ठहरे थे'।

योग्यता—वाक्य के पदों का अन्वय करने के समय अर्थ सम्बन्धी वाधा न हो, जैसे "रेत पर तैरने लगा।" यहां योग्यता के अनुसार पद-विन्यास नही है। रेत पर कोई नही तैरता, पानी पर तैरते हैं।

आसक्ति—योग्यता और आकांक्षा-युक्त पदों के ठीक रीति से स्थापन करने को 'आसक्ति' कहते हैं: जैसे:—"पानी" इसके पीछे ही "वरसता है" लिखना पड़ेगा।
"पिता की वड़ा धर्म है आज्ञा मानना"
इसमें आसक्ति नही है अतः वाक्य नही है।

वाक्य यह है "पिता की आज्ञा मानना वडा धर्म है"।

अब वाक्य की परिभाषा इस प्रकार हुई—'किसी आकांक्षा. योग्यता, आसक्ति, सहित पद-समूह को "वाक्य' कहते हैं।

## वाक्यांश

जिन सब पदों से मन का पूरा भाव प्रकाशित हो कर केवल, भाव का कुछ भाग प्रकाशित हो, उसे वाक्यांश कहते हैं, 'महाराज बड़ौदा ने कहा'; 'कल रात को महात्मा गांधी'।

कहीं २ एक पद भी वाक्यांश हो जाता है, जैसे "राम गये" में दोनों पद वाक्यांश हैं। "वह कार्य करना है, जो कल कहा था।" इसमें दोनों वाक्य वाक्यांश हैं।

## वाक्य-खंड

प्रत्येक वाक्य, उद्देश्य और विधेय, दो भागों में बट सकता है। "हिरन दौड़ता है" वाक्य 'हिरन' उद्देश्य और 'दौड़ता है' विधेय इन दो भागों में विभक्त है। 'मनुष्य' बुद्धिमान है" इसमें 'मनुष्य' उद्देश्य और 'बुद्धिमान है' विधेय है।

उद्देश्य—वह है जिसके विषय में कुछ कहा जाय।

विधेय—जो कुछ उद्देश्य के विषय में कहा जाय,।

## वाक्य-भेद

वाक्य तीन प्रकार के होते हैं:— सरल, जटिल वा मिश्रित और यौगिक।

### सरल-वाक्य।

सरल-वाक्य में एक उद्देश्य वा कर्ता और एक विधेय वा समापिका-क्रिया अवश्य होती है। प्रायः उद्देश्य और विधेय अन्य नाना प्रकार के पदों के मिलने से बढ़ जाता है; इसलिये एक वाक्यमें दो से अधिक पद होते हैं। सरल-वाक्य में जितने पद होते हैं, वह उन्हीं दो प्रधान भागों के अन्तर्गत होते हैं। वाक्य में उद्देश्य और विधेय के अतिरिक्त जितने पद हों, उनमें से कुछ तो उद्देश्य के सहकारी होंगे और कुछ विधेय के। सहकारी पद सहित मुख्य उद्देश्य, उद्देश्य के

अन्तर्गत समझे जाते हैं। यदि क्रिया सकर्मक होगी, तो उसका कर्म भी विधेय के अंतर्गत होगा; अर्थात् कर्म और क्रिया एक साथ विधेय वाच्य होगी; "जैसेः—घोड़ा घास खाता है" इसमें 'घास'-सहित 'खाता है' पद. विधेय होगा। उद्देश्य और विधेय जिस प्रकार सहकारी पदों के मिलने से बढ़ जाते हैं; उसी प्रकार कर्मादि भी अन्य पदों से बढ़ते हैं; जैसेः-"मुझे एक पका फल मिला" इसमें 'फल' कर्म 'एक' और 'पका' दो विशेषणों द्वारा बढ़ा हुआ है। विशेष्य, सर्वनाम और विशेष्य रूप में आया हुआ वाक्यांश और साधारण क्रिया-वाचक पद वा विशेषण, यह उद्देश्य और कर्म रूप में आते हैं; जैसेः—

विशेष्य-रूपमें–राम–प्रदर्शिनी देखता है।

सर्वनाम–वह मुझको प्यार करता है।

विशेष्य रूप में आया हुआ विशेषण यथाः—शिक्षित अशिक्षितों को घृणा से देखते हैं।

क्रिया-वाचक विशेष्य यथाः—खाना कहने से भोजन करना समझा जाता है।

वाक्यांश रूप में –यथा—विना पूछे लेजाने को चोरी करना कहते हैं।

ऊपर के उदाहरणों में जिन पदों के नीचे रेखा है वह विशेष्य ( कर्त्ता ) और जिनके ऊपर रेखा है वह कर्म है।

विधेय।

सम्पूर्ण-अर्थ-प्रकाशक क्रिया को सरल-विधेय कहते हैं; यथाः—मैं पुस्तक लिखता हूं। इस वाक्य में 'लिखता हूं' क्रिया के द्वारा वक्ता का सम्पूर्ण आशय प्रकाशित हो जाता है, इसलिये यह 'सरल-विधेय' है।

विधेय यदि पूरा अर्थ प्रकाशित न करे और उसके साथ पूर्ण-अर्थ-प्रकाशक-सहकारी-पद हो, तो उस-विधेय को

'जटिल-विधेय' कहते हैं; जैसेः—आकाश परिष्कृत हुआ, सूर्य उदय हुआ, यहां परिष्कृत और उदय पद न होने से केवल 'हुआ' से पूरा अर्थ प्रकाशित नहीं होता, इसलिये 'हुआ' क्रिया, परिष्कृत-सहित जटिल विधेय है।

## जटिलवाक्य।

जहां एक वाक्य तो प्रधान रूप से हो और एक वा कई वाक्य सहायक हो कर उससे मिले हों तो मिल कर वह जटिल वा मिश्रित वाक्य कह लाता है; जैसेः—"मैं जानता हूं यह बड़ा अन्याय हुआ है"। इसमें 'मै जानता हूं' यह प्रधान वाक्य है 'जानता हूं' क्रिया सकर्मक है। क्या जानता हूं, यह कि 'उसने अन्याय किया है' यही वाक्य 'जानता हुआ' क्रिया का कर्म है। इसलिये संज्ञा-वाक्य है। सहायक-वाक्य प्रधान वाक्य के साथ कभी तो संज्ञा-रूप होकर मिले रहते हैं और कभी विशेषण-रूप से। सज्ञा-रूप में सहायक वाक्य कभी कर्त्ता ( विशेष्य ), कभी कर्म तथा कभी अन्य कारक के रूप में आता है।

कर्त्ता-रूप में सहायक-वाक्य —

"मै कल जाऊंगा, निश्चय है।" यहां 'निश्चय है' मुख्य वाक्य है। कौनसी वात निश्चय है-"मैं कल जाऊंगा" अतः 'मैं कल जाऊंगा' यह सहायक-वाक्य कर्त्ता-रूप में आया है।

कर्म-रूप में संज्ञा-वाक्य—

"मैं देख कर आया हूं, उसकी कैसी दशा है" इसमें "मैं देख कर आया हूं" प्रधान वाक्य, क्या देख कर आया हूं "उसकी कैसी दशा है"। यह "देख कर" क्रिया का कर्म है "उसकी कैसी दशा है' यह कर्म-रूप वाक्य हुआ।

विशेपण-रूप में जो वाक्य आते हैं कभी कर्त्ता के कभी कर्म के और कभी क्रिया के विशेपण हो कर आते हैं।

'कर्तृ-विशेषण-वाक्य'—वह वाक्य जो कर्त्ता रूप से नहीं वरन् कर्त्ता का विशेषण हो कर आवे; जैसेः—

(१) वही काम है, जिसको ज्ञानी मनुष्य करते हैं। "वही काम है" प्रधान वाक्य में 'काम' कर्त्ता है। कौनसा काम, जिसे ज्ञानी मनुष्य करते हैं। इसलिये 'काम' पद का "जिसे ज्ञानी मनुष्य करते हैं" वाक्य, विशेषण हुआ।

मैं कल जाऊंगा, यह बात निश्चय है। इस वाक्य में "यह बात निश्चय है" प्रधान वाक्य है, क्या निश्चय है? यह कि, "मैं कल जाऊंगा।" इसलिये 'बात' पद का 'कल जाऊंगा' यह वाक्य, विशेषण हुआ।

कर्म-विशेषण-वाक्य—वह वाक्य है, जो सहायक-वाक्य, प्रधान वाक्य के कर्म का विशेषण हो कर आया हो, जैसेः—

"जो तुम कल लाये थे, वह फल मैंने खा लिये।"

"वह फल मैंने खालिये" यह प्रधान वाक्य है। कौन से फल खाये—"जो तुम कल लाये थे"। वह फल—'फल' पद प्रधान-वाक्य का कर्म है; और 'जो तुम कल लाये थे' यह वाक्य, 'फल' का विशेषण है। अतः यह अप्रधान-वाक्य "जो तुम कल लाये थे" कर्म-विशेषण हुआ। इस वाक्य में 'जो' और 'वह' नित्य सम्बंधी पद हैं, जो प्रायः जटिल-वाक्य में होते हैं। यह जटिल-वाक्य यदि इस प्रकार होता "जो फल तुम कल लाये थे,-मैं ने खालिये" तो पहिला वाक्य कर्म-वाक्य होता।

क्रिया-विशेषण-वाक्य—यदि कोई अप्रधान-वाक्य किसी प्रधान-वाक्य की क्रिया का विशेषण हो तो वह क्रिया-विशेषण-वाक्य होगा; जैसेः—

उसे खाऊंगा, तो रोगी हो जाऊंगा, इसमें "रोगी हो जाऊंगा" यह प्रधान-वाक्य है।

कैसे–'उसे खाऊंगा'—अर्थात् उसे खाकर रोगी हो जाऊंगा इसलिये "उसे खाऊंगा" यह क्रिया-विशेषण-वाक्य हुआ।

"दौड़ कर चला था, इसलिये वह गिर गया।"

यहां 'इसलिये वह गिर गया' इस प्रधान वाक्य का 'दौड़ कर चला था' यह क्रिया-विशेषण-वाक्य है।

---

## पदयोजना।

समास और सधि की शक्ति से भिन्न २ पदों के मिलने से जो एक पद वनता है, उसे पद योजना कहते हैं।

भाषा के व्यवहार के अनुसार ही पदयोजना की जाय, नहीं तो रचना अच्छी नही होगी।

कही कोई विशेष्य पद भिन्न २ विशेष्य वा विशेषण पदों से मिल कर विशेष्य वा विशेषण उत्पन्न करते हैं।

**कुल शब्द के साथ**

कुल-मर्य्यादा
कुल-धर्म
कुल-कानि
कुल-नाश
कुल-हीन

**वियोग शब्द के साथ**

सत्य-धर्म
सत्य-प्रिय
सत्य-ज्ञान
सत्य-कार्य
सत्य-व्रत

**धर्म शब्द के साथ**

धर्म्म-ज्ञान
धर्म्माधर्म
धर्म्म-बुद्धि
धर्म-युद्ध
धर्म-वीर
धर्म-हीन
धर्म्म-द्वेषी
धर्म्म-शील

**मातृ शब्द के साथ**

मातृ-स्नेह
मातृ-भूमि
मातृ-ऋण
मातृ-पूजा
मातृ-भक्ति
मातृ-वियोग

| शक्ति शब्द के साथ | वियोग शब्द |
| --- | --- |
| शक्ति-हीन | मातृ-वियोग |
| शक्ति-सम्पन्न | पत्नी-वियोग |
| शक्ति प्रवाह | पितृ-वियोग |
| शक्ति-ज्ञान | पति-वियोग |
| शक्ति-प्रिय | आत्मीय-वियोग |
| शक्ति-शाली | स्वजन-वियोग |

## वाक्यरचना।

भाषा की रीति के अनुसार वाक्य के पद समूह जोड़ने का नाम 'वाक्यरचना' है।

वाक्य, गद्य और पद्य भेद से, दो प्रकार के होते हैं।

छन्दोबद्ध-वाक्य को पद्य कहते हैं।

जिसमें कारक और क्रिया आदि का नियम-पूर्वक स्थापन हो, उसे गद्य कहते हैं।

इस पुस्तक में गद्य वाक्य रचना पर ही विचार किया जायगा।

### वाक्य रचना के साधारण और स्थूल नियम।

कर्त्ता और समापिका-क्रिया वाक्य के प्रधान अंग हैं। इसलिये 'वाक्य-रचना' में पहले कर्त्ता और पीछे समापिका, क्रिया लाते हैं, जैसेः—फूल खिला है, धूप पड़ती है।

यदि क्रिया सकर्मक हो तो, कर्मपद क्रिया के पूर्व आता है, द्विकर्मक होने से पहले गौण कर्म और पीछे मुख्य कर्म रहता है जैसेः-वह पुस्तक पढ़ता है, वह श्यामा को खेल दिखाता है।

पूर्वकालिक-क्रिया समापिका-क्रिया के पहिले आवेगी, जबकि दोनों का कर्त्ता एक होगा। और जिस क्रिया के जो

कर्म, करण आदि पद होंगे वह उस से प्रथम आवेंगे; जैसे:—
उसने हाथ से हार बना कर, गले में पहना दिया।

प्रायः विशेषण पद अपने विशेष्य से प्रथम रहता है। यदि दो वा अधिक विशेषणपद एक साथ आवें, तो उनके बीच में संयोजक अव्यय नहीं रहता; जैसे:—
कर्मवीर गोखले की मृत्यु से भारत की बहुत बडी हानि हुई।

सर्वनामपदों के विशेषण प्रायः पीछे आते हैं, जैसे:—
वह बुद्धिमान कहने लगा 'अभी ठहरो।'

जिस स्थान पर दो वा अधिक विशेष्य पद उद्देश्य विधेय भाव से जुडे हों, उस स्थान पर विधेय पद पीछे और उद्देश्य पद पहले लिखा जायगा, जैसे:—धर्म ही सच्चा मित्र है; विद्या, अमूल्य रत्न है, भारतवर्ष, हमारी जन्म भूमि है।

विशेषणीभूत सर्वनाम अपने विशेष्य से पूर्व रहता है, जैसे:—
जो मनुष्य अपना कर्त्तव्य पालन करता है वह पूजनीय है।
जो स्वार्थवश दूसरों को दुःख पहुंचाते हैं वह मनुष्य घृणित हैं।

सम्बोधन पद वाक्य के प्रारम्भ में रहता है और उसके चिन्ह 'हे' 'अरे' 'हो' अव्यय, ठीक सम्बोधन पद के पूर्व रहते हैं। कभी २ ये चिन्ह लुप्त भी रहते हैं; जैसे:—सीते, तुम कहां हो, अरे अभागियो! तुम अबतक सोये पड़े हो, वसन्त की कुछ ख़बर ही नहीं।

सम्बोधन-पद के ठीक पीछे मध्यम-पुरुष सर्वनाम रहता है। सम्बोधन-पद जिस वचन का हो, उससे पीछे आने वाला सर्वनाम भी उसी वचन का होगा। आदर व गौरव स्थल पर सम्बोधन से परे 'आप' समानता बन्धुता और स्नेहादिस्थल पर 'तुम' और अनादर आदि के स्थलपर 'तू' यह सर्वनाम आता है। कहीं तू को भी बराबर वाले और छोटे लोगों के

लिये बोलते हैं। कहीं २ भक्त-लोग ईश्वर के लिये भी तू कहते हैं, जैसे :—

हे ईश्वर ! आप हमारी रक्षा करो; हे नीच ! तू क्या करता है ? चन्द्र, तुम कहाँ जाओगे ?

विलापादि के समय, 'हा' 'हे' अव्यय बोले जाते हैं; जैसे:- "हा ईश्वर ! तेरी क्या मर्ज़ी है ? हे सती साध्वी जानकी ! तुमने ससार के सामने पातिव्रतधर्म का कितना बड़ा आदर्श खड़ा किया है।"

"सम्बन्ध-पद से परे उसके सम्बन्धी-पद का प्रयोग होना है, जैसे:—"यह राम की पुस्तक है।" यदि सम्बन्धी-पद का कोई विशेषण हो तो वह सम्बन्धी-पद से पूर्व ही रहता है, जैसे:—उसका निर्बल-हृदय तार २ होगया।"

जहां सम्बन्धी-पद का उद्देश्य विधेय-रूप से अन्वय हो, वहां विधेयपद वाक्य में पहले ही आता है, जैसे:—" दूसरों को हानि पहुंचाना ही दुष्टों का काम है।" देश की भलाई करना ही सज्जनों का धर्म है।"

प्रश्नोत्तर के सिलसिले में कभी २ सम्बन्ध-पद पीछे आता है; जैसे:—यह पवित्र-काम किसका है ?

करणपद कर्तृपद के पीछे और कर्म से प्रथम आता है, और उसका विशेषण उस से पूर्व रहता है; जैसे:—उन्होंने बड़े परिश्रम से इस कार्य्य का साधन किया, उसने दृढ़ और पवित्र-प्रेम द्वारा अपने हृदय को विकसित किया।

जिस सम्पूर्ण अर्थ में अपादान कारक होता है उसी सम्पूर्ण अर्थ-बोधक पद से पूर्व, अपादान-पद रहता है, जैसे:— " वह तुम्हारे इस काम से असन्तुष्ट हैं, वह कल दोपहर घर से चल खड़ा हुआ, वह अपने पापों से भयभीत हो कर त्राहि २ करने लगा "।

विशेषण सहित कर्म, और अधिकरणपद अपादान से पीछे आते हैं; किन्तु करण और क्रिया-विशेषण अपादान से पहिले ही आते है; जैसेः—

"उसने हमारे कन्धे से दुशाला उतार लिया; अभाग्य-वश हमारे देश से एक समुज्ज्वल रत्न उठ गया।"

मैंने मातृभूमि के वक्षस्थल से रज उठा कर सिर पर धारण की, उन्होंने अपने पवित्र उपदेश द्वारा भक्तों के हृदय से अन्धकार दूर किया, वह यत्नपूर्वक अपने मार्ग से विघ्नों को दूर करता गया।

प्रायः अधिकरण-पद अपने आधेय के पूर्व स्थापित होता है। जैसेः—"स्वार्थ त्याग ही में अमरत्त्व है, उसने हमारी छाती पर ही यह अनर्थ किया।"

प्रायः कालवाचक अधिकरण वाक्य से पूर्व रहता है जैसेः—"रात में बड़ी ओस पड़ती है; निशीथ में निस्तब्धता का साम्राज्य स्थापित होता है"।

जहां पर कालवाचक और स्थानवाचक दोनों एक काल में अधिकरण हों, वहां पहिले कालवाचक पीछे स्थानवाचक पद आते है, जैसेः—"ईश्वर प्रति समय प्रति स्थान में है।"

एक शब्द के दो बार साथ २ आने को वीप्सा कहते हैं। वीप्सा द्वारा सम्पूर्णता, बहुत्त्व, प्रकार, एक-कालीनता, निकटता, केवलता, आदि अर्थ प्रकाशित होते हैं, जैसेः—

"घर घर में यह चर्चा फैल गई, हमारे जंगल में बड़े बड़े वृक्ष हैं

वह धीरे धीरे जा रहा था; गीता पढ़ते २ उसके प्राण पखेरू उड़ गये; कानोंकान यह खबर चारों ओर फैल गई।

बहुत से आपेक्षक-अव्यय वाक्य में साथ २ आते हैं, जैसेः—जबतक, तबतक और यद्यपि, और तथापि; जो, तो; आदि २।

प्रश्न-वाचक सर्वनाम-उस पद से प्रथम आता है जिसके विषय में प्रश्न हो; जैसेः— यह कौन पुस्तक है ?

यदि पूरा वाक्य ही प्रश्न हो तो वह वाक्य के पूर्व में आता है; जैसेः—क्या आप वह पुस्तक पढ़ेंगे जो कल लाये थे ?

कभी २ वाक्य में प्रश्न-वाचक सर्वनाम नहीं होता, केवल प्रश्न वाचक-चिन्ह ही अन्त में रहता है; जैसेः—वह गया ?

## क्रिया-पदों का व्यवहार ।

यदि सकर्मक धातु की क्रिया है तो अपूर्ण और हेतु हेतु मद्भूत को छोड़ कर शेष भूतों में कर्त्ता का 'ने' चिन्ह आता है। परन्तु बकना, भूलना, बोलना, लाना, आदि सकर्मक क्रियाओं में 'ने' नहीं आता है, जैसेः—"नाई बोला, धोबी लाया।"

और जो संयुक्त-क्रिया किसी सकर्मक धातु और लगना, बैठना, जाना, चुकना, सकना आदि धातुओं के योग से बने तो उसमें 'ने' नहीं आता, जैसेः— राम सुन गया, वह खा चुका।

वाक्य में कर्त्ता और कर्म में से जिसकी विभक्ति न हो, क्रिया के लिंग वचन उसी के अनुसार होंगे, यदि दोनों में किसी की विभक्ति न हो तो, कर्त्ता के अनुसार; और दोनों की हो तो क्रिया एक-वचनान्त सामान्य-भूत के रूप में स्वतन्त्र होगी; जैसेः—

राम ने रोटी खाई, राम रोटी खाता है॥

राम रोटी खाता है, राम ने रोटी को खाया।

जब एक ही क्रिया के असमान लिंगों के अनेक कर्त्ता हों तो क्रिया बहुवचनान्त होगी और लिंग अन्तिम कर्त्ता के अनुसार होगा, जैसेः— श्याम, रमा और शान्ता खेलती हैं।

आदि में अनेक लिंगों के भिन्न २ कर्त्ता हों और अन्त में कोई सामुदायिक पद हो, तो क्रिया प्रायः बहुवचन और

पुल्लिग होगी, जैसेः—सरोवर में कुमोदिनी और कुमुद आदि सम्पूर्ण खिल रहे हैं।

## वाक्यों का फैलाव।

उद्देश्य और विधेय पदों के बढ़ाने से वाक्य बढ़ जाता है।

उद्देश्य नीचे के पदों द्वारा बढ़ सकता है।

विशेषण द्वारा—"चतुर" मनुष्य गाता है।

समकारक द्वारा—"गवालियराधिपति" महाराज माधोराव सेंधिया पूर्ण नीतज्ञ हैं। दशरथ ने अपने "पुत्र" राम से कहा।

सम्बन्ध-कारक द्वारा—"राजा का" घोड़ा सुन्दर है॥

विशेषणरूप वाक्यांश द्वारा—"उसके समान बुद्धिमान" मनुष्य नहीं देखा जाता।

सर्वनाम द्वारा—"मैं" स्वयं गया।

पूर्व-कालिक क्रिया के विशे-ण वाक्याँश से—"हृष्ट-पुष्ट शरीर पा कर" भी दासता की चाह है।

विशेष्य द्वारा—"राजा" रामचन्द्र बोले।

इन्हीं विशेषणों से कर्म को भी बढ़ा सकते हैं।

क्रिया-विशेषण वा उसके भाव को प्राप्त हुए वाक्याँश द्वारा, विधेय परिवर्द्धित होता है; यथा—राम शीघ्र आया है, उसने "बहुत समय" बिता दिया; तुम "स्पष्ट कर के" कहो; "यत्नपूर्वक कार्य्य" करो।

करण, अपादान और अधिकरण पद भी विधेय को बढ़ाते हैं, यथा—मैं "आखों से" देखता हूं। "हृदय से" चाहता हू। "लाठी से" मारता हूं। "आकाश से" पानी गिरता है। पक्षी "आकाश में" उड़ता है। वह "कल रात्रि को" आया था। "सूर्योदय से" अन्धकार दूर हुआ।

असमापिका क्रिया द्वारा भी विधेय परिवर्द्धित होता है, यथा—राम "दौड़ते २" कहने लगा, सुन्दर दृश्य "देखते देखते" अवाक रह गया।

---

## पद-परिचय।

वाक्य के पदों का पारस्परिक सम्बन्ध तथा व्याकरण सम्बन्धी विशेषताओं का जहाँ कथन किया जाय, उसे पद-परिचय, पद-व्याख्या वा पदान्वय कहते हैं।

वाक्य में ५ प्रकार के पद होते हैं, विशेष्य [सञ्ज्ञा], विशेषण, सर्वनाम, क्रिया और अव्यय।

विशेष्य के परिचय में—प्रकार, भेद, जाति-वाचक आदि। लिंग, वचन, पुरुष, कारक, विभक्ति, किस क्रिया के साथ अन्वय है। क्रिया-वाचक विशेष्य में लिङ्ग, वचन, पुरुष नहीं लिखा जाता।

सर्वनाम—किस विशेष्य का है, उसी विशेष्य के अनुसार लिङ्ग वचन होता है; पुरुष और कारक में भेद हो सकता है।

विशेषण—प्रकार भेद, और किसका विशेषण है।

क्रिया—पूर्व-कालिक या समापिका, सकर्मक, अकर्मक वा द्विकर्मक, कर्तृवाच्य वा भाववाच्य, काल, पुरुष, वचन कर्त्ता, यदि सकर्मक हो तो कर्म।

### पद सम्बन्धी कुछ बातें

'विशेष्य'—दो प्रकार का होता है—साधारण और विशेष।

साधारण—चिन्ता, शोक, सज्जनता आदि।

विशेष—पेड़, हाथी, गंगा, चलना और पंडित आदि।

विशेष-विशेष्य ५ प्रकार का होता है। नाम-वाचक, द्रव्य-वाचक, क्रिया-वाचक, गुण-वाचक और जाति-वाचक।

विशेषण तीन प्रकार का होता है। विशेष्य-विशेषण, क्रिया-विशेषण और विशेषण का विशेषण, जो विशेष्य का विशेषण विशेष्य के पीछे आवे, तो वह विधेय-विशेषण होता है।

## एक ही शब्द का भिन्न २ पदों में प्रयोग

कभी २ विशेषण-पद स्वतन्त्ररूप से विशेष्य की भांति आते हैं और उसमें विशेष्य के लिङ्ग, वचन होते हैं, जैसेः—पंडितों को बुलाया है।

कुछ गुणवाचक विशेष्य कभी विशेष्य और कभी विशेषण हो जाते हैं। सुवर्ण-मंदिर में 'सुवर्ण' विशेषण है और मंदिर विशेष्य।

कुछ संख्या-वाचक शब्द जब केवल १०, १२, १५ संख्या हों तो संख्या वाचक विशेष्य और अन्य पद के संख्या-बोधक हों तो संख्या वाचक विशेषण होते हैं। जैसेः—३ घोड़े, ४ गाय

कभी जाति-वाचक शब्द विशेष्य और कभी विशेषण होता है। विद्या पढ़ना ब्राह्मण का धर्म है। यहां ब्राह्मण विशेष्य है और "ब्राह्मण-कुल में जन्म ले कर"—यहां ब्राह्मण विशेषण है।

सर्वनाम भी विशेष्य-रूप में आता है—यह वही रणक्षेत्र है। यहां "यह" सर्वनाम विशेष्य-रूप में आया है। सर्वनाम कभी विशेषण-रूप में भी आता है, जैसेः—"यह मनुष्य देशभक्त है"

कभी २ क्रिया-पद भी विशेष्य-रूप में आता है; जैसेः—'खा' धातु के आगे 'ता' प्रत्यय लगाने से 'खाता' पद बनता है। यहां 'खाता' विशेष्य है।

परिचय करते समय गद्य का एक २ पद लेते हैं और पद्य का गद्य-क्रम (अन्वय) कर लेते हैं। फिर यथाक्रम परिचय करते जाते हैं।

उदाहरण

"कुवलय-कुल में से तो, अभी तू कढ़ा है,
बहु-विकसित-प्यारे-पुष्प में भी रमा है।
अलि, अब मत जा तू, कुंज में मालती की,
सुन मुझ अकुलाती ऊबती की व्यथायें।

[ हे ] अलि, तू कुवलय-कुल में से तो अभी निकला है [ और ] बहु विकसित प्यारे पुष्प में भी रमा है [इसलिए] अब तू मालती की कुञ्ज में मत जा [ और ] मुझ अकुलाती ऊबती की व्यथायें सुन।

अलि—जाति-वाचक, संज्ञापद, पुल्लिङ्ग, एक वचन, मध्यम-पुरुष, सम्बोधन कारक।

तू—सर्वनाम पुरुषवाची, मध्यम पुरुष, पुल्लिङ्ग, एकवचन, कर्त्ता, मिश्रित वाक्य की दो क्रियाएं "निकला है" और "रमा है" का।

कुवलय—जाति वा०, संज्ञापद, एक वचन, पुल्लिङ्ग, अन्य पुरुष, कुल का सम्बन्ध-बोधक विशेषण।

कुल में से—जाति-वाचक संज्ञापद, एक वचन, पुल्लिग, अपादान कारक।

अभी—कालवाचक-क्रिया-विशेषण "निकला है क्रिया का"।

निकला है—क्रियापद, अकर्मक, कर्तृ प्रधान, आसन्न-भूत काल, पुल्लिङ्ग, एक वचन, निकलना से बना है, इसका कर्त्ता तू।

और—समुच्चायक, अव्यय पद "तू कुवलय कुल में से अभी निकला है और [ तू अभी ] बहु-विकसित प्यारे पुष्प में भी रमा है। इन दो सरल वाक्यों का योजक है।

बहु—विशेषण [ विकसित विशेषण का ]।

विकसित—विशेषण (पुष्प विशेष्य का।)

पुष्प में—जाति-वाचक विशेष्य [ संज्ञा ] पद, एक वचन, पुल्लिङ्ग, अन्य पुरुष, अधिकरण [ व्याप्ताधिकरण ] रमा है क्रिया का आधार।

भी—निश्चय-बोधक अव्यय।

रमा है—क्रिया-पद, अकर्मक, कर्तृ प्रधान, आसन्नभूत काल, पुल्लिङ्ग, एकवचन, रमना धातु की, इसका कर्त्ता तू, इसका आधार पुष्प।

तू—उपर्युक्त सम्पूर्ण तू का परिचय; [ मत ] जा और सुन क्रियाओं का कर्त्ता।

अब—क्रिया-विशेषण, कालवाचक [मत] जा क्रिया का

मालती की—जाति-वाचक संज्ञा-पद, एक वचन, स्त्री लिङ्ग, अन्य पुरुष, सम्बन्ध पद, कुञ्ज से सम्बन्ध, [ सम्बन्ध बोधक-विशेषण] (कुञ्ज है विशेष्य का)

कुञ्ज में—जाति-वाचक संज्ञापद, एक बचन, स्त्रीलिङ्ग अन्य पुरुष, अधिकरण कारक, (मत) जा क्रिया का आधार।

मत—भाव-वाचक-क्रिया-विशेषण, [ जा क्रिया का ]

जा—क्रिया पद, अकर्मक, कर्तृवाच्य, विधि एक व०, पुल्लिङ्ग, कर्त्ता 'तू'

समानाधिकरण

मुझ—सर्वनाम, उत्तम पुरुष, एक वचन, स्त्रीलिङ्ग, क्योंकि, राधिका का कथन है।

अकुलाती—[अकुलाती हुई) क्रिया-द्योतक संज्ञा। अकुलाना, ऊबना क्रियाओं की द्योतक।

ऊबती की—क्रियाद्योतक-संज्ञा।

व्यथायें—भाववाचक संज्ञापद, बहुवचन, स्त्रीलिङ्ग, अन्य पुरुष, कर्म कारक की अवस्था, सुन क्रिया का कर्म,।

सुन—क्रिया-पद, सकर्मक, कर्तृवाच्य, विधि क्रिया, इसका कर्म 'व्यथायें', कर्त्ता 'तू'।

## वाक्य-विश्लेषण

वाक्य के अंतर्गत अंशों को पृथक् कर के उनका आपस में सम्बन्ध दिखाने का नाम वाक्यविश्लेषण है।

सरल वाक्य में वाक्य का नाम बता कर पहिले वाक्य के दो बड़े २ भाग—उद्देश्य और विधेय को अलग अलग करना चाहिये। फिर उद्देश्य, उद्देश्य-विशेषण, विधेय, विधेय-विशेषण,

विधेय-पूरक, सकर्मक क्रिया का कर्म और उसका विशेषण अलग छाँटना चाहिये। मिश्रवाक्य के प्रधान, अप्रधान वाक्य दिखाने चाहियें, फिर यह दिखाना चाहिये कि अप्रधान-वाक्य का प्रधान-वाक्य से क्या सम्बन्ध है। फिर हर एक वाक्य का पृथक् विश्लेषण होना चाहिये। यौगिक-वाक्यों के सब स्वतंत्र वाक्यो को पृथक् कर के उनका विश्लेषण करना चाहिये और इससे पहिले इन वाक्यों के योजक व विभाजक पदों को दिखा देना चाहिये।

सरलवाक्य—दयामय भगवान् ने हमें उत्पन्न किया है।

उद्देश्य—( कर्त्ता ) भगवान् ( विशेष्य पद )

उद्देश्य-पूरक—दयामय ( गुणवाचक विशेषण )

विधेय[ क्रिया ]—उत्पन्न किया है [ समापिका क्रिया ]

कर्म [ विधेय पूरक ]—हमें [ सर्वनाम पद ]

( २ ) जटिल वाक्य—कब जाऊँगा, मैं यह अभी नही कह सकता।

प्रधान वाक्य—मैं यह अभी नहीं कह सकता।

अप्रधान वाक्य—कब जाऊंगा।

प्रधान वाक्यः—

उद्देश्य [ कर्त्ता ]—मै [ सर्वनाम पद ]

विधेय—कहसकता [ क्रिया ]

कर्म [ विधेय-पूरक ]—यह [सर्वनाम पद]

विधेय-पूरक— अभी [क्रिया विशेषण]

अप्रधान वाक्य—नही (अव्यय)

यह कर्म रूप से संज्ञा-वाक्य होकर प्रधान वाक्य के "यह" पद को लक्ष्य करता है।

उद्देश्य-- मै [छिपा हुआ ]

विधेय—जाऊंगा।

विधेय-पूरक—कब ( क्रिया-विशेषण )

जटिल-वाक्य में–सहायक-वाक्य, यातो प्रधान-वाक्य के किसी सर्वनाम व विशेष्य के समकारक-रूप में वा सकर्मक-क्रिया के कर्म रूप में आता है। अथवा विशेषण-रूप से, किसी सर्वनाम वा क्रिया को विशेषित करता है।

यौगिक-वाक्य के विश्लेषण में—सब स्वतंत्र वाक्यों को पृथक् करके विभाजक वा संयोजक अव्ययों को दिखाना चाहिये और सरल-वाक्य की भांति विश्लेषण करना चाहिये।

## वाक्य-संकोचन।

वाक्य-संकोचन करने की अनेक रीति हैं; उनमें से कुछ नीचे दी जाती हैं।

१—बहुत से पदों द्वारा प्रकाशित भाव को संक्षेप करने से।

### कृत्प्रत्यय।

| | |
|---|---|
| सुख दे सो, सुखद | पत ( पत्त ) द्वारा गमन करे सो, पतंग |
| निशि में चले जो सो, निश्चर। | त्वरा ( शीघ्र ) गमन करे सो तुरंग |
| किये को न माने सो, कृतघ्न। | |
| तम को नाश करे सो, तमारि। | |

### तद्धित-प्रत्यय।

| | |
|---|---|
| दर्शन को समझने वाले = दार्शनिक | विज्ञान में है पहुंच जिसकी = विज्ञानी |
| वसुदेव से अपत्य = वासुदेव | स्मृति में है निष्ठा जिसकी सो स्मार्त |
| शक्ति के उपासक = शाक्त | |
| विदेश से आए हुए = विदेशी | |

| | |
|---|---|
| नीति का ज्ञान है जिन्हें=नीतिज्ञ | हिन्द में निवास है जिनका सो=हिन्दी |
| द्वादशवर्ष की आयु है जिस की=द्वादशवर्षीय | पृथिवी के अवयवों से बना पदार्थ=पार्थिव |
| दूर कीसोचते हैं जो, सो=दूरदर्शी। | |

## समास द्वारा।

### समास।

| | |
|---|---|
| मैं, तुम और हम=हम लोग | रथ में आरूढ़ है सो=रथारूढ़ |
| इन्द्र को जीता है जिसने=इन्द्रजीत | मृग के समान है अक्षि जिसकी=मृगाक्षी |
| पीत अम्बर है जिस का=पीताम्बर | दीर्घ है आकार जिसका=दीर्घाकार |
| पंक से जन्म है जिसका=पंकज | दश हैं आनन जिसके=दशानन |
| स्त्रीसहित मौजूद है=सस्त्रीक | |

(२) जब किसी वाक्य वा वाक्य-समूह में दो व अधिक समापिका-क्रिया हों, तो, प्रधान-समापिका को छोड़ सबको पूर्वकालिक-क्रिया कर देते हैं; जैसेः-

मैंने स्वामी जी को देखा और आनंद में डूब गया। कहने लगा कि धन्य है वह माता जिसने ऐसा पुत्र पैदा किया।

मैं स्वामी जी को देखते ही आनंद में मग्न हो कर कहने लगा "स्वामी के सदृश पुत्र पैदा करने वाली माता को धन्य है"।

मैं बाज़ार गया, इधर उधर घूमा और धोती लाया। मैं बाज़ार से इधर उधर घूम कर धोती लाया।

( ३ ) जहां वाक्य वा वाक्य-समूह में उद्देश्य अनेक प्रकार के हों और विधेय एक प्रकार का हो, तो उद्देश्यों को संयोजक-अव्यय द्वारा मिला देते हैं और क्रिया का एक ही वार उल्लेख करते हैं, जैसेः—

पं० श्रीकृष्ण जी का व्याख्यान होगा, चतुर्वेदी विश्वेश्वर दयाल बोलेंगे और स्वामी डालचन्द की वक्तृता होगी" जिस के बदले में—' पं० श्रीकृष्ण, चतुर्वेदी विश्वेश्वर दयाल और स्वामी डालचन्द के व्याख्यान होंगे "—कर सकते हैं।

कभी २ अर्थ की ओर दृष्टि रख कर वाक्य का संकोच किया जाता है, जैसेः—"जिस प्रकार पं० रामप्रसाद सरल स्वभाव है उसी प्रकार बाबू लालसिंह भी सरल स्वभाव हैं । इसका संकोच इस प्रकार होगा ।

प० रामप्रसाद की भांति ही बाबू लालसिंह भी सरल स्वभाव हैं ।

## वाक्य-परिवर्त्तन

## सरल-वाक्य से जटिल-वाक्य बनाना

किसी सरल-वाक्य को जटिल-वाक्य बनाते समय किसी पद वा वाक्यांश के बदले में एक वाक्य रख लेना चाहिये और फिर नित्य सम्बन्ध वाले दो विशेष-पदों से उन्हें जोड देना चाहिये । कहीं २ नित्य सम्बन्ध वाले दोनों विशेष-पद छिपे रहते है ।

सरल-वाक्य—सज्जन-मनुष्य कटु-वचन नहीं कहते ।

जटिल-वाक्य—जो सज्जन मनुष्य हैं, वह कटु-वचन नहीं कहते ।

' सज्जन-मनुष्य ' इतने को 'है' लगा कर वाक्य बना लिया और 'जो' और 'वह' पदों से शेष वाक्य को जोड़ दिया । इस प्रकारः—

'जो सज्जन" मनुष्य हैं, वाक्य का प्रधान अंश हो गया "वे कटु-वचन नहीं कहते" यह सहायक अंश हो गया।

सरल-वाक्य—उसकी नीति को मैं जानता हूं।

जटिल-वाक्य—"उसकी क्या नीति है" इसे मैं जानता हूं।

अथवा—"इसे मैं जानता हूं कि उसकी क्या नीति है।

## जटिल-वाक्य को सरल वाक्य करना

किसी जटिल-वाक्य के अन्तर्गत सहायक अंश को पद वा वाक्यांश के रूप में ला कर सम्बन्ध-बोधक दोनों पदों को हटा देना चाहिये। सरल-वाक्य बन जायगा, इसमें अर्थ और काल का विशेष ध्यान रखना चाहिये।

जटिल वाक्य—जब तक मैं अपना कार्य्य साधन न कर लूंगा तब तक विवाह न करूंगा।

सरल-वाक्य—अपना कार्य्य साधन न करने तक विवाह न करूंगा। यहां " जबतक " और "तबतक" विशेष सम्बन्ध-बोधक पदों को पृथक् कर दिया है और "जबतक अपना कार्य्य-साधन न कर लूंगा" इस प्रधान वाक्य को " अपना कार्य्य साधन न करने तक " यह वाक्यांश बना लिया।

इन दोनों प्रकार के परिवर्त्तनों में वाक्य-संकोचन के नियमों का विशेष ध्यान रखना चाहिये।

## सरल-वाक्यों को यौगिक-वाक्य बनाना

सरल-वाक्य के किसी वाक्यांश को स्वतन्त्र वाक्य बना कर संयोजक वा विभाजक अव्ययों के प्रयोग से यौगिक-वाक्य बना लेना चाहिये। कहीं कहीं पूर्वकालिक-क्रिया को समापिका-क्रिया कर लेने से यौगिक-वाक्य बन जाता है।

सरल वाक्य —स्नानादि से निवृत्त होकर, गीता रहस्य का अध्ययन किया।

यौगिक-वाक्य—स्नानादि से निवृत्त हुआ और गीता रहस्य का अध्ययन किया।

सरल-वाक्य के "स्नानादि से निवृत्त होकर" इस वाक्यांश को यौगिक-वाक्य का "स्नानादि से निवृत्त हुआ" यह स्वतन्त्र वाक्य बना लिया।

## यौगिक-वाक्य को सरल-वाक्य में बदलना

यौगिक-वाक्य के एक स्वतन्त्र वाक्य को वाक्यांश में बदल कर कहीं २ समापिका-क्रिया को पूर्वकालिक-क्रिया करने से यौगिक-वाक्य से सरल-वाक्य हो जाता है। यौगिक-वाक्यों के अव्यय-पद सरल-वाक्य हो जाने से लुप्त हो जाते हैं।

यौगकि-वाक्य—हरि आया और चला गया।

सरल-वाक्य—हरि आकर चला गया।

यौ०वा०—आम पका लिये और खा लिये।

स० वा०—आम पका कर खा लिये।

## जटिल-वाक्य से यौगिक-वाक्य

जटिल-वाक्य के अप्रधान-वाक्य को स्वतन्त्र-वाक्य बनाना पड़ता है और उसके नित्य सम्बन्धी दोनों पदों को छोड़ संयोजक वा विभाजक अव्यय लाना पड़ता है।

जटिल-वाक्य—उसने जो कहा था, वह नहीं किया।

यौगिक-वाक्य—उसने कह तो दिया, परन्तु किया नहीं।

जटिल-वाक्य—यद्यपि वह विद्वान है तथापि समझता नहीं।

यौगिक-वाक्य—वह विद्वान है परन्तु समझदार नहीं।

## यौगिक-वाक्य से जटिल-वाक्य

यौगिक-वाक्य के दो स्वतन्त्र वाक्यों में से पहिले वाक्य के

प्रारम्भ में 'यदि' आदि अव्यय और संयोजकादि अव्यय के स्थान में नित्य सम्बन्धी पद के प्रयोग करने से जटिल-वाक्य बन जाता है।

यौगिक-वाक्य--निष्काम कर्म करो, तुम्हारा मन पवित्रता से भर जायगा।

जटिल-वाक्य--यदि निष्काम कर्म करोगे तो तुम्हारा मन पवित्रता से भर जायगा।

अर्थ पर लक्ष रख के निषेधात्मक और निश्चयात्मक वाक्यों का परिवर्त्तन होना चाहिये; जैसे:—

निषेधात्मक--जो बालकपन में विद्याध्ययन नहीं करता वह सुखी नहीं होता।

निश्चयात्मक--जो बालकपन में विद्याध्ययन करता, है वही सुखी होता है।

---

## रचना के लिये अन्य आवश्यक बातें।

### भाषा

(१) भाषा सरल हो—रचना में दो प्रकार की भाषा लिखी जाती है, अलकृत और साधारण।

'अलंकृतगद्य'--वह गद्य है जिसमे उपमा, रूपक और उत्प्रेक्षा आदि अलङ्कारों का विधिपूर्वक प्रयोग किया जाय, परन्तु अलंकृतगद्य लिखना उच्चश्रेणी के सिद्धहस्त लेखकों का काम है। नवसिखिये लेखकों को अलंकृत भापा के बखेड़े में नहीं पड़ना चाहिये। दूसरी साधारण भाषा है। साधारण भाषा में तीनों प्रकार के वाक्यों का प्रयोग होता है; परन्तु सरल भाषा वह है, जिसमें सरल-वाक्यों का अधिकतर प्रयोग हो। आजकल

ऐसी भाषा अधिक पसंद की जाती है । इसमें प्रासाद-गुण अधिक होता है । अर्थात् पढ़ने वाले लेखक के भावों को पढ़ते ही समझ जाँय ।

(२) भाषा शुद्ध हो—व्याकरण-शास्त्र के अनुसार शब्द-शास्त्र और वाक्य-रचना का पूरा २ ज्ञान हो । वाक्य आकांक्षा, योग्यता और आसक्ति युक्त हों।

प्रत्येक भाषा में कुछ ऐसे पद, वाक्यांश व वाक्य प्रचलित होते हैं जिनके प्रयोग से भाषा में नया जीवन आ जाता है, पदयोजना प्रभावशाली हो जाती है । अमुक व्यक्ति 'मर गया'–यह साधारण प्रयोग है "परलोकवास होगया" "कैलास वास होगया" "स्वर्ग सिधारे" "पञ्चत्व प्राप्त किया" "असार संसार को छोड़ दिया" "यहां से चल वसे" "हम से चिर विदा ली" "भव-बंधन से छूट गये" "संसार परित्याग किया" "उनके प्राण-पखेरू उड़ गये" "जीवन-प्रदीप निर्वाण हुआ" "काल-कवल हुए" "मानव-लीला संवरण की" "अमरलोक सिधारे" आदि ।

किसी से कहना है 'यहां से चले जाओ' बोल चाल में इस प्रकार भी प्रयोग होता है । 'लम्बे पड़ो' 'पीठ दिखाओ' 'हवा खाओ' 'काम देखो' रस्ता पकड़ो, रास्ता लो आदि ।

'जमना' क्रिया पद का व्यवहार साधारणतः द्रव्य वस्तु के ठोस रूप होने के अर्थ में आता है; जैसेः—पानी जम गया । परन्तु जब अन्य स्थान पर लाते हैं तो विशेष चमत्कार हो जाता है, "दूकान जम गई । हाथ जमा दूंगा । कैसा रंग जमा है । रौब नहीं जमा । मामला जमता नहीं नज़र आता । जड़ जमती जाती है । बड़ी भीड़ जमी । होली जमी है । जूआ डट के जमा हुआ है ।

## मुहाविरा ।

मुहाविरा—ऐसे पद वा वाक्यांश का जहां प्रयोग हो जिस में शब्दार्थ न ले कर, लाक्षणिक अथवा कोई और ही अर्थ लिया जाता हो उसे मुहाविरा कहते हैं। मुहाविरेदार भाषा वह भाषा है, जिसमें मुहाविरों का प्रयोग हो।

## कुछ मुहाविरेदार वाक्यांश

मूसलधार पानी बरसता है। किंकर्त्तव्यविमूढ़ हो गया। उसकी विलक्षण बुद्धि है। अपूर्व घटना है। नियमबद्ध आंदोलन करो। अनोखी शोभा है। झमाझम पानी बरसता है। रातोंरात आगरे पहुँचा। टकटकी बँध गई। खींचातानी मच गई। मुँह ही मुँह देता है। अधाधुन्ध हो रही है। फूं फूं ताल भरता है। कौडी २ करके जोड़ा है। बात मत बनाओ। निदान ऐसा ही हुआ। ज्यों का त्यों रक्खा है। पछताना ही पछताना हाथ रह गया। डाँवाडोल हो गया। आंधी के आम हैं। अरण्य-रोदन हुआ। आकाश के फूल हैं। खरहा के सींग हैं। कहना ही क्या है। हरे में फूटी है। सावन का अंधा है। अंधे लँगड़े के न्याय से। तांत बाजी राग पहिचाना। विजली कड़कती है। शेर गुर्राता है। हाथी चिंघाड़ता है। चिड़ियां चहचहाती हैं। लबालब भरा हुआ है। सांप फुंसकारता है। तबला ठनक रहा है। भौंरे गूँजते हैं। मोर कूकता है। बाज झपट्टा मारता है।

किसी मुख्य पद के साथ अन्य पदों के व्यवहार से कुछ व्यवहारिक वाक्य बनते हैं; उनके कुछ उदाहरण यहां दिये जाते हैं।

दाँत खट्टे करना = हराना, मैंने उसके दाँत खट्टे कर दिये।

आंखें नीची होना = लज्जित होना, यह सुनते ही उसकी आंखें नीची होगईं।

पौ बारह हैं=खूब लाभ है। आजकल घी के व्यापार में पौ-
बारह हैं।

## हाथ।

हाथ धो बैठना=खो देना, वह पुस्तक से हाथ धो बैठेगा।
हाथ डालना=आरम्भ करना, मैं इस कार्य्य में हाथ नहीं डालूंगा।
हाथ खींचना=छोड़ना, मैंने उधर से हाथ खींच लिया।
हाथ उठाना=मारना, बच्चों पर हाथ उठाना अच्छा नहीं।
हाथ मारना=शर्त करना, हाथ मार कर कहे देता हूं।
हाथ चलाना=छेड़ना, हाथ चलाना अच्छा नहीं।
हाथ धरना=कृपा करना, उसके ऊपर राजा का हाथ धरा है।
हाथ कटाना=क़ाबू न रखना, वह अपने हाथ कटा बैठा।
हाथ पर हाथ धरे बैठे रहना=कुछ न करना, वह हाथ पर
हाथ रख कर बैठा है।
हाथ ख़ाली होना=कुछ न रहना, मैं ख़ाली हाथ जा कर क्या
करूंगा।
हथियाना=लेना, उसने मेरी पुस्तक हथियाली।
हाथ धो कर पीछे पड़ना=लगातार पीछे पड़ना, वह हाथ
धोकर मेरे पीछे पडा है।
हाथ दबा है=क़ाबू है, मेरा हाथ दबा है।
हाथ निकालना=क़ाबू निकालना, अब क्या है हाथ निकल गया।
हाथ मलना=पछताना, वह हाथ मल रहा है।
हाथ आना=मिलना, तुम्हारे क्या हाथ आवेगा।

## मुंह।

मुंह मारना=मुंह में जाना, मक्खी ने मुंह मारा।
मुंह की खाना=कड़ा जवाब पाना, उसने मुंह की खाई।
मुंह चलाना=बकना, क्यों मुंह चलाते हो।

मुंह फिरना = घमण्ड होना, उसका मुंह फिर गया है।
मुंह फटना = लोभी होना, आजकल उसका बड़ा मुंह फटा है।
मुंह ही मुंह देना=जवाब पर जवाब देना, क्यों मुंह ही मुंह देते हो।
मुंह बनाना = चेष्टा विशेष करना, कैसा मुंह बनाया है।
मुंह बिगाड़ना=उलटा जवाब देना, उसका मुंह बिगाड़ दिया।
मुंह फाडना = हँसना, क्यों मुंह फाड़ता है।
मुह फक्क होना = घबड़ाना, उसका मुंह फक्क होगया।
मुंह में पानी भरना = इच्छा होना, उसे देख मेरे मुंह में पानी भर आया।
मुंह काला होना = कलंक लगना, उसका मुंह काला होगया।
मुहमांगी मौत मिलना = चाही हुई बात पूरी होना, मुंह मांगी मौत नही मिलती।

## आंख।

आंख मारना = इशारा करना, उसकी ओर आंख मार दी।
आंख मटकाना = सैन चलाना, क्यों आंख मटकाता है ?
आंख मूंदना = विचार न करना, आंख मूंद कर काम न करना चाहिये।
आंख मिचना = मरना, उसकी आंख मिचगई।
आंख खुलना = समझ आना, बड़े दिनों में आंखें खुलीं।
आंख दिखाना = धमकाना, जब वह आंख दिखाने लगा।
आंख लगना=प्रेम होना, सोना। उससे आंखें लग गई, उसकी आंख लग गई।
चार आंखें होना=सामने होना, ज्योंही उनकी चार आंखें हुईं।
आंख बदलना=मन फिरना, उसकी आंखें बदली दिखाई देती हैं।
आंखों में चर्बी छाना = घमण्ड आना, उसकी आंखों में चर्बी छागई है।

आंखें नीली पीली करना = नाराज़ होना, आंखें नीली पीली क्यों करते हो ?

आंख उठा कर देखना = क्रोधित होना; मारना तो दूर रहा कोई आंख भी नहीं उठा सकता।

आंखों में खून उतरना = क्रोध से आंखें लाल होना।

## दाँत।

दाँत खट्टे करना = हराना, उस के दाँत खट्टे हो गये।

दाँत काटी रोटी = बड़ी मुहब्बत, उनकी दाँत काटी रोटी है।

दाँत पीसना = क्रोध करना, मुझ पर क्यों दाँत पीसते हो।

दाँत तोड़ना = चोट पहुंचाना, अभी दाँत तोड़ दूंगा।

दाँत मारना = कौर भरना, क्या दाँत मारोगे ?

दाँत दिखाना = लाचारी प्रगट करना, कौडी २ को दाँत दिखाते फिरते हैं।

दाँतों में उँगली देना = अचंभित होना, यह बात सुन कर उस ने दाँतों में उङ्गली दे ली।

## नाक।

नाक का बाल = बहुत प्यारा, वह उसकी नाक का बाल है।

नाक कटना = इज़्ज़त खोना, उसकी नाक कट गई।

नाक रखना = शर्म रखाना, अब नाक रखना तुम्हारे हाथ है।

नाक चने बिनवाना = बेहद तंग करना, उससे नाक चने बिनवाये।

नाक दबाना = दबाव डालना, नाक दबाने से मुंह खुलता है।

पानी २ हो जाना = ढीला पड़ना, यह देखते ही वह पानी २ हो गया।

## पानी।

पानी मरना = भ्रम होना, तेरी तरफ़ पानी मरता है।

पानी भरना = हार मानना, यह उसके सामने पानी भरता है।

पानी उड़ना=आब बिगड़ना, तलवार पर पानी नहीं रहा।
पानी पड़ना=शर्म आना, लाखों मन पानी पड़ा।
पानी ढलना=बेशर्म होना, उसकी आँखों का पानी ढल गया।
पानी पी जाति पूछना=काम करके पीछे सोचना।
पानी में आग लगाना=बेबात लड़ाई कराना, आग लगे ब्रज को बसिवो, जहां पानी में आग लगावें लुगाई।
चुल्लू भर पानी में डूबना=बड़ी शर्म की बात है, तुमसे इतना भी काम नहीं हुआ, चुल्लू भर पानी में डूब मरो।

## ख़ाक।

ख़ाक उड़ना=बरबाद होना, उसकी ख़ाक उड़ गई।
ख़ाक उड़ाना=बदनामी करना, किसी की ख़ाक उड़ाना अच्छा नहीं।
ख़ाक डालना=छिपाना, ख़ैर, हुआ सो हुआ, अब ख़ाक डालो।
ख़ाक चाटना=तबाह होना, वह ख़ाक चाट गया।
ख़ाक छानना=बहुत ढूंढना, तुम्हारे पीछे ख़ाक छान डाली।
ख़ाक में मिलना=बरबाद होना, वह ख़ाक में मिल गया।
ख़ाक बरसाना=नाश होना, यहां ख़ाक बरसती है।

## ख़ून।

ख़ून सूखना=डरना, देखते ही मेरा ख़ून सूख गया।
ख़ून बिगड़ना=कोढ़ या और कोई ख़ून का रोग होना, उसका ख़ून बिगड़ गया।
ख़ून बहाना=मार डालना; उसका ख़ून बहा दूंगा।
ख़ून उबलना=क्रोध आना, एकदम ख़ून उबल आया।
ख़ून का प्यासा=मारने की इच्छा करना, वह मेरे ख़ून का प्यासा है।

## सिर।

सिर पड़ना=नाम लगना, जाने किसने किया और मेरे सिर पड़ा
सिर कटाना=मरना, तुम्हारे लिये सिर थोड़े ही कटाऊंगा
सिर कटना=मारा जाना, वहां सिर थोड़ा ही कटता है।
सिर चिराना=हठात् किसी से कुछ लेना, दूसरे पर सि
चिराना अच्छा नहीं।
सिर मूड़ना=ठगना, किसका सिर मूड़ा।
सिर लेना=ज़िम्मेवरी लेना, उसे अपने सिर क्यों लेते हो।
सिर हिलाना=मने करना, उसने तो सिर हिला दिया।
सिर देना=बलिदान होना, धर्म पर उसने अपना सिर दे दिया
सिर पर चढ़ना=आदत बिगाड़ना, उसे सिर चढ़ा लिया है
सिर पटकना=किसी दूसरे पर डालना, उसने मेरे सि
पटक दिया।
सिर डालना=हठात् सौंपना, राम के सिर डाल दी।

## कहावत।

कुछ उक्तियां लोक में ऐसी प्रचलित हैं, जिनको मनुष्य अपने कथन की पुष्टि में व अपने पक्ष में फैसला लेने के अभिप्राय से अथवा किसी बात को किसी आड से कहना हो उस समय, अथवा किसी के प्रति उपालंभ देना हो अथवा जब किसी को चेतावनी देनी हो तो उनका प्रयोग किया करते हैं, इन्हें कहावत या लोकोक्ति अथवा जनःश्रुति कहते हैं।

उलटा काम करने वाले को अच्छा फल न मिले तो वहां स्पष्ट यह न कह कर "तुमने बुरा किया अतः बुरा हुआ" एक लोकोक्ति कह दी "जैसी करनी पार उतरनी।" अवसर निकल जाने के बाद सम्हलने वाले से "अब पछिताए होत का, चिड़ियां चुग गईं खेत।" "का वर्षा जब कृषी सुखाने।"

इस प्रकार कहावतों के प्रयोग से रचना सुन्दर हो जाती है। और उसमें विशेष बल आ जाता है। थोड़े से उदाहरण कहावतों के प्रयोगों पर यहां दिये जाते हैं।

पहिले आत्मा फिर परमात्मा।

'पहिले अपने घर को सम्हालो फिर दूसरों की उन्नति में ध्यान दो। कहा गया है 'पहले आत्मा पीछे परमात्मा'।

जो गुड़ खाय सो कान छिदावे।

जो इन्द्रियों के स्वाद का भोग करेगा, वह दुःख भी अवश्य पावेगा; क्योंकि भोग और रोग का साथ है, जो गुड़ खायगा सो कान छिदायगा।

अपना पेट तो गधा भी भर लेता है।

जो मनुष्य स्वार्थ छोड़ कर तन, मन, धन से परोपकार करते हैं वे धन्य हैं, यदि अपने ही लिये जन्म विताया तो क्या किया ? अपना पेट तो गधा भी भर लेते हैं।

अति बुरी होती है।

शिष्टता का नाश करना सभ्यता नहीं है, जो ज़रा सा वैभव होने पर आसमान से बातें करने लगते हैं, वह समाज की निगाह से गिर जाते हैं; क्योंकि " अति बुरी होती है। "

बौहरे की राम २ जम का संदेशा।

झूठे नाम के लिये शक्ति से बाहर ऋण ले कर कभी कोई काम मत करो। ऋणी मनुष्य कभी सुख नहीं पा सकता है। मालूम रहे कि बौहरे की राम २ उसके लिये जम का संदेशा है।

बगुला मारे पखना हाथ।

ग़रीब की हमेशा मदद करो, इससे परमेश्वर खुश होगा और संसार में यश रहेगा। दीन को सता कर क्या मिलेगा। भाई, " बगुला के मारने पर पंख ही हाथ आते हैं। "

### सीधे का मुंह कुत्ता चाटे।

अपना वर्ताव सरल और मीठा रक्खो, परन्तु चालाकियों को भी समझे रहो; नहीं मालूम दुष्ट मनुष्य कब धोका दें। क्योंकि, " सीधे आदमी का मुंह कुत्ता चाटते हैं।"

### हाथी चले ही जाते हैं कुत्ता भूंकते ही रहते हैं।

संसार में सब की बुराई भलाई होती है, परन्तु बुद्धिमान पुरुष मूर्खों की बात पर कभी ध्यान नहीं देते वह अपने मार्ग से तिल भर भी नहीं हटते। वह जानते हैं कि "हाथी चले ही जाते हैं और कुत्ते भूंका ही करते हैं।

### बाप का पोखरा है तो क्या कीच खानी है।

यदि तुम्हारा वहां निर्वाह नहीं होता, कहीं दूसरी जगह जा कर उद्यम करो, क्यों दुःख भोग रहे हो, "वाप की पोखर है तो क्या कीच खानी है ?"

### देखिये ऊंट किस करवट बैठता है।

अभी परिणाम विदित नहीं हुआ, उद्योग तो खूब किया पर, अभी ठीक नहीं कह सकता कि "ऊंट किस करवट बैठे।"

### एक का इलाज दो और दो का इलाज चार।

भाई, कल रात को एक दुर्घटना होगई। जब मैं घर आ रहा था, दो चोरों ने मुझे घेर लिया। यद्यपि मैंने बहुत साहस किया, तथापि आप जानते ही हैं कि "एक का इलाज दो और दो का चार।" वह कपड़े लत्ते ले कर लम्बे बने।

### साईं घोड़नि के अछत गदहन आयो राज।

यहां तजुरुबेकार पुराने लोगों को कोई पूछता ही नहीं। वेचारे सच्चे सीधे एक कोने में पड़े हैं, परन्तु कुछ चालबाज लोगों ने अपना ऐसा गुट्ट बनाया है कि उनके सामने किसी की नहीं चलती। यह दशा देख कर हमें वह मसल याद आती

है कि, "सांई बौड़नि के अछत गदहन आयो राज।"

जैसे हुए वैसे ही न हुए।

जिन्हों ने अनेक शास्त्र पढ़ कर और असंख्य धन कमा कर देश के दुःख दूर नहीं किये तो "वह जैसे हुए वैसे ही न हुए।"

जैसी तेरी कोमरी तैसे मेरे गीत।

हमारे देश के शिक्षकों की अभी बुरी दशा है, जबतक उनकी आर्थिक उन्नति न होगी, शिक्षा में सफलता होना दूर है, वह सोच लेते हैं "जैसी तेरी कोमरी तैसे मेरे गीत।"

फरा सो झरा और बरा सो बुताना।

जो आर्य-जाति किसी समय सभ्यता के शिखिर पर चढ़ी थी, जो एकता और प्रेम के मद में मस्त थी; आज वही, अज्ञान, द्वेष, कलह और फूट का शिकार बन रही है। सदैव एकसी दशा किसी की नहीं रहती। यह ईश्वरीय नियम है, "फरा सो झरा और बरा सो बुताना।"

अपनी अपनी ढापुली अपना अपना राग।

अविद्या के अँधेरे में एकता-सूत्र को तोडमोड़ डाला। यह हिन्दू-जाति अनेक सम्प्रदाय और अनेक वर्गों में बंट कर अलग २ हो गई। कोई किसी की बात नहीं मानता है, सब अपनी २ ढापुली पर अपना २ राग अलापते हैं।

बड़े लोगों के कान होते हैं, आंख नहीं।

हमारे देश के बड़े लोग लडकपन से ही कुछ खुशामदी लोगों के हाथ के खिलौने बन जाते हैं। यही बनावटी भक्त उनके विचारों और व्यवहारों के विधाता बन बैठते हैं। जो कुछ इन्हों ने कह दिया, जो कुछ समझा दिया, वह वे पेंदी के लोटे की तरह इधर उधर लुढकते फिरे। तभी तो कहते हैं, "बड़े लोगों के आंखें नहीं होतीं, कान होते हैं।"

भाषा का एक यह भी विशेषण है कि वह बोल-चाल की हो। इसका अर्थ यह नहीं है कि इससे लखनऊ और दिहली की अरबी मिश्रित, गांव की ग्रामीण, व राम कहानी की बनारसी, नौटंकी वालों की गंदी खिचड़ी, व सब्ज़ी-मंडी की कुंजड़ियाही, बिहारियों की अर्द्धमागधी, नंदगांव की पुरानी ब्रजभाषा हो; वरन्, सामान्यतः आजकल समाचारपत्रों तथा मासिक पत्रिकाओं में जिस प्रकार की भाषा का व्यवहार होता है, पंजाब, बंगाल, बिहार, युक्तप्रान्त, मध्यप्रान्त, राजपूताने के प्रसिद्ध हिन्दी लेखक जिस प्रकार की भाषा में पुस्तकें लिखते हैं, और शिक्षित पुरुष जिस हिन्दी में अपना पत्र-व्यवहार करते हैं, वैसी ही हिन्दी लिखने की हमें चेष्टा करनी चाहिये। और उसमें मुहाविरेदार संज्ञा, क्रिया, अव्यय, वाक्य व वाक्यांशों का प्रयोग करना चाहिये। अन्य भाषा के सहज प्रचलित शब्दों को छोड़ कर नये शब्द—जब तक पूर्ण आवश्यकता न हो—न लाने चाहियें। आजकल अङ्गरेज़ी पढ़े लिखे लोग बोल-चाल में अङ्गरेज़ी शब्दों की बड़ी भरमार करते हैं; ऐसी प्रथा हो चली है। यदि ऐसा ही हाल रहा तो हिन्दी पर विचित्र संकट आ पड़ेगा।

अपने विद्यार्थियों के मुँह से कभी ऐसे वाक्य सुनता हूं—"मेरी सिस्टर की शादी है, मेरे फ़ादर आये हैं; ग्रांड फ़ादर बीमार हैं; अभी इम्तिहान के फ़िफ़्टीन डेज़ हैं; सिलेक्सन होगा; मेरा टर्न है, मेरी ड्यूटी है।" कुछ लोग तो अंगरेज़ी के पूर्ण

---

नोट—यहां पर आदर्श के लिये कुछ कहावतों का प्रयोग दिखाया है। मेरी लोकोक्ति-संग्रह नामक पुस्तक में १००० कहावत मय अर्थ के दी हैं। रचना के अभ्यास में उनसे बहुत सहायता मिल सकती है। इसका तीसरा संस्करण छप गया है।

पंडित ऐसे हैं जो अपनी मातृभाषा में बोल भी नहीं सकते, परन्तु छोटे २ बच्चे और उनके सत्संग को सौभाग्य से प्राप्त हुआ समझने वाले अर्द्ध शिक्षित वा अशिक्षित उनका अनुकरण करने में अपना गौरव समझते हैं।

आज सवेरे एक बाबू साहब नौकर से कह रहे थे—
"शायद नाइट ट्रेन से टुमारो स्टार्ट होजाऊं।"
हमारे एक संस्कृत के विद्वान् ने अंगरेज़ी स्कूल के छोटे से विद्यार्थी से पूछा "वहां के हैडमास्टर कैसे है?" उत्तर मिला "सिम्पिल।"

## रस

किसी वर्णन को पढ़ कर, सुन कर वा देख कर हमारे हृदय में एक विशेष भाव उत्पन्न होता है। उसे स्थाई-भाव कहते हैं-यह स्थाई-भाव विभाव, अनुभाव के आश्रय से रस बन जाता है (देखो अलकार-प्रबोध पृष्ठ १-८ तक) यह रस ९ प्रकार के हैं—
१-शृङ्गार—नायक नायिका के प्रेम-विषयक वर्णन में होता है।
२-वीर—दया, धर्म, दान, देशभक्ति और संग्राम में उत्साह-विषयक भाव के वर्णन में वीर रस होता है।
३-करुणा-प्रिय-वस्तु के वियोग और अप्रिय-वस्तु के संयोग में जो शोक होता है, उसे करुणा कहते हैं।
४-अद्भुत—आश्चर्य्यजनक विषय को देख कर, सुन कर, पढ कर जो आश्चर्य्य का भाव उत्पन्न हो उसे अद्भुतरस कहते हैं।
५-रौद्र-क्रोध उत्पन्न करने वाले रस को रौद्र रस कहते है।
६-भयानक-जिससे मन में भय हो उसे भयानक रस कहते हैं।
७-वीभत्स-जिसके द्वारा मन में घृणा उत्पन्न हो, वह वीभत्स रसहै।
८-हास्य-हँसी का भाव जहां पैदा हो वहां हास्य रस है।
९-शान्त—तत्त्व-ज्ञान आदि से मन में जहां शान्ति उत्पन्न हो, वहां शान्त रस होता है।

प्रायः हमारी रचना में इन्हीं रसों में से एक या कई रस होते हैं।

## गुण

रस को बढ़ाने वाले धर्म को गुण कहते हैं। यह ३ प्रकार है—माधुर्य्य, ओज और प्रासाद। माधुर्य्य—जिस रचना को सुन कर चित्त द्रवीभूत हो जाय उसे माधुर्य्य गुण कहते हैं। ओज-जिस रचना में चित्तमें उत्तेजना बढ़े वहां ओजगुण होताहै प्रासाद-जिस रचना को सुनते ही उसके अर्थ का भान हो जाय वहां प्रासाद गुण होता है।

## दोष

शब्दार्थ तथा रसादिक के अनुचित प्रयोग को दोष कहते हैं।

श्रुति-कटुता-कर्कश शब्दों का प्रयोग।

व्याकरण-दुष्टता-व्याकरण-विरुद्ध शब्दों का प्रयोग।

अप्रयुक्तता-अप्रचलित पदों का प्रयोग।

ग्राम्यता-प्रान्तिक व ग्रामीण शब्दों का प्रयोग।

दुरान्वय-आकांक्षा-युक्त पद ठीक स्थान पर न हों।

असमर्थता-शब्दों का बुरी तरह प्रयोग।

निरर्थकता-शब्दों का निरर्थक प्रयोग।

अश्लीलता-घृणित और लज्जाजनक बातों का प्रयोग।

क्लिष्टता-लम्बे २ सामासिक तथा अन्य कठिन शब्दों का प्रयोग।

प्रसिद्धविरुद्धता-आँखों को मृग, खंजन व कमल से उपमा देते हैं; यश श्वेत होता है; कुमुदको और चन्द्र-प्रणयनी आदि। जैसा कि कवि लोग वर्णन करते आये हैं; उसके विरुद्ध वर्णन करना प्रसिद्ध-विरुद्धता दोष है।

अयोग्यता-देश, काल, पात्र, अवस्था के प्रति दृष्टि न रख कर स्वेच्छा-पूर्वक वर्णन में 'अयोग्यता' दोष होता है।

अधिक-पदता—अनावश्यक पदों के प्रयोग में होता है।

# निबंध विचार

किसी भाषा के व्याकरण और मुहाविरे के अनुसार पद-योजना वा वाक्य-योजना को 'रचना' कहते हैं। और जब किसी मुख्य विषय को लेकर हम क्रमशः वाक्य और अनुच्छेदों ( पेराग्राफों ) द्वारा रचना करते है तो उसे ' निबंध-रचना ' कहते हैं। यह रचना दो प्रकार से होती है। एक वक्तृता से, दूसरी लेख द्वारा। इस पुस्तक में केवल 'लेखनी-बद्ध-रचना' पर ही विचार किया जाता है।

## रचना का उद्देश्य

यों तो प्रत्येक मनुष्य अपने भावों को टूटीफूटी वाक्य-योजना द्वारा प्रगट करता ही है, परन्तु पाठशालाओं में रचना के अभ्यास से यही अभिप्राय है, कि नये विचार उत्पन्न करना; भ्रमात्मक-विचारों को शुद्धकरना; सकीर्ण-विचारों को विस्तृत करना, निरीक्षण-शक्ति को वलवान वनाना, आवश्यकीय विचारों को संग्रह करना; संग्रहीत विचारों को सुरक्षित रखना; विना क्रम के विचारों को क्रमवद्ध करना, संक्षिप्त भाषा में कहे हुए विचारों को विस्तृत भाषा में लिखना, विस्तृत भाषा में लिखे हुए विचारों का संक्षिप्त लिखना, सारे निवंध के तात्पर्य्य को वात की वात में समझा देना, पद-योजना व्याकरण और मुहाविरे के अनुसार होना, आदि आदि वातों का पूरा अभ्यास हो जाय। जिससे मनुष्य विचारशील, दुराग्रह-रहित, लेखक वा वक्ता वन कर अपने देश, समाज और धर्म्म को कुछ लाभ पहुँचा सके।

## प्रारंभिक अभ्यास

रचना सिखाने के लिये प्रारंभ में वड़ी सावधानी की

आवश्यकता है । इस काम के लिये अध्यवसायी और योग्य शिक्षक चाहिये । रचना का अर्थ यह नहीं है कि किसी ऊंची श्रेणी में विद्यार्थी पहुंच जाँय, तो कोई ऐसी पुस्तक उन्हें बता दी जाय जिसमें निबंधों का संग्रह हो और उसी पुस्तक में लिखे हुए किसी विषय पर निबंध लिखने को कह दिया जाय । लड़के उसी पुस्तक के वाक्यों को ले कर उलटी सीधी बातें लिख दें और अध्यापक लाल पेन्सिल से कुछ चिन्ह बना कर हस्ताक्षर करदें । ऐसी प्रणाली से कुछ लाभ नहीं, वरन् स्कूल में आये हुए विद्यार्थी को बोलना सिखाना ही आरंभिक रचना है ।

इसके लियेः—

( १ ) पढ़े हुए पाठों को प्रश्नोत्तर द्वारा संक्षिप्त कराओ ।

( २ ) नये शब्दों को अनेक प्रकार के वाक्यों में प्रयोग कराओ ।

( ३ ) एक वाक्य के भाव को दूसरे वाक्य में कहलाओ ।

( ४ ) पदार्थ सम्बंधी पाठों में, पूरे वाक्यों में उत्तर लो ।

( ५ ) हर बात में उन्हें निरीक्षण, ध्यान और विचार करने का अवसर दो ॥

व्याकरण के पाठों से प्रारंभिक रचना में बहुत मदद मिलती है । जो कुछ परिभाषा निकलवाई जाय, औपयोगिक रीति पर; जो कुछ उत्तर लिये जायँ, पूरे वाक्यों में और प्रत्येक नियम की जांच के लिये वाक्य रचना कराई जाय ।

( १ ) कुछ चुने हुए संज्ञापदों का वाक्यों में प्रयोग कराओ।

( २ ) कुछ धातु,काल,अव्ययों का व्यवहार वाक्यों में पूछो।

( ३ ) कुछ सरल-वाक्यों से मिश्रित-वाक्य बनवाओ ।

( ४ ) मिश्रत-वाक्यों के भागों को बँटवाओ और जटिल वाक्य बनवाओ ।

( ५ ) उपसर्ग और प्रत्यय द्वारा बने शब्दों की व्युत्पत्ति दिखाओ और उन उपसर्ग और प्रत्ययों से अन्य नये शब्द बनवाओ।

( ६ ) इसके पीछे शब्द और वाक्यों के प्रकरणों के अनुसार पद-योजना और वाक्य-रचना का अच्छा अभ्यास हो।

## लिखित वाक्य रचना

जब लड़के पढ़ना लिखना सीख ले और कुछ व्याकरण के नियमों का ज्ञान हो जावे, तब उन्हे लिखित वाक्य-रचना सिखानी चाहिये।

पहले अध्यापक कोई कहानी या इबारत चुने। उसमें जितने कठिन शब्द और मुहाविरे आवें, वाक्यों में उनको प्रयोग करके पटा पर लिख दे। और लड़कों से अर्थ पूछे, न बताने पर स्वयं बता दे।

फिर लड़के अपनी २ कापियों पर ऐसी वाक्य-रचना करें जिसमें उन कठिन शब्द और मुहाविरों का प्रयोग हो।

अध्यापक घूम फिर कर हरएक विद्यार्थी की रचना देखता रहे। यदि किसी लड़के का वाक्य वेमुहाविरे हो, उससे वाक्यार्थ पूछ कर उसको ठीक करावे। जब शब्दों, मुहाविरों और कहावतों का अर्थ तथा प्रयोग विद्यार्थी समझ जाँय तब रोचक रीति पर उन को कहानी सुनावे। पूरा होने पर कुल कहानी हरएक लड़के से कहलवावे। शेष लड़के देखते रहे कि कहानी का क्रम ठीक है या नहीं: उसका कोई भाग तो नहीं छूट गया; मुहाविरा, व्याकरण तथा उच्चारण सम्बन्धी अशुद्धियां तो नहीं की हैं।

अन्त मे कहानी का सारांश प्रश्नोत्तर द्वारा निकलवाया जाय। जब इस प्रकार का अभ्यास होजाय तो, आगे चलना चाहिये। याद रहे कि एक समय में एकही कठिनाई उपस्थित

देख कर, सूंघ कर, सुन कर, छू कर, चख कर, उसके विषय में अन्वेषण करो, तब कहीं क़लम उठाने का साहस करो।

## प्रबंधभेद।

यों तो विषय भेद से प्रत्येक निबंध एक दूसरे से पृथक् ही होता है, परन्तु सामान्यतः वर्णनात्मक, कथात्मक, व्याख्यात्मक और आलोचनात्मक चार प्रकार के मोटे भेद हैं।

---

### वर्णनात्मक।

किसी वस्तु का सामान्यरूप में वर्णन करना जिसे कि आंखों से देखा है वा सुना है, अथवा और किसी रीति से जाना है; जैसेः—कि ताजमहल, नीम का पेड़, घोड़ा, लोहा, आगरे का क़िला, झांसी का रेलवे स्टेशन, जनकपुर की शोभा, सीता जी की सुन्दरता, प्रयाग की प्रदर्शिनी, यमुना की छटा, आगरे का विक्टोरिया पार्क।

---

### कथात्मक।

जिसमें किसी ऐतिहासिक वा सामयिक, पौराणिक अथवा किसी काल्पनिक-जीवनचरित्र का वर्णन हो, जैसेः-हरिश्चन्द्र, शिवाजी, महात्मा गांधी, हक़ीक़त वा एक धर्मवीर।

अथवा किसी ऐतिहासिक, पौराणिक, सामयिक तथा काल्पनिक घटना का वर्णन हो: जैसेः—हरिश्चन्द्र का काशी में बिकना, प्लासी का युद्धक्षेत्र. १९१२ का देहली दरबार, विसूवियस का भभकना, टूंडला में ट्रेनों की टक्कर, सं० १९५८ का अकाल। उपाख्यान-जैसेः-पंचतंत्र की कहानी, राजा भोज का सपना।

यदि घटना और चरित्र इतिहास से सम्बन्ध रखते हैं तो उन निबन्धों को ऐतिहासिक निबंध भी कह सकते हैं। किन्तु काल्पनिक घटना और चरित्रों के लिये इतिहास में स्थान नहीं मिलता, इसलिये ही घटनात्मक और चरित्रात्मक निबन्धों का भेद कर दिया गया है। इतिहास में घटना,

चरित्र और वर्णन तीनों का समावेश होता है।

---

व्याख्यात्मक।

किसी अमूर्त विषय जैसेः—चिन्ता, आशा, क्रोध, धैर्य्य, दया आदि की व्याख्या की जाती है। वर्णनात्मक-निबंध एक व्यक्ति के विषय में होता है; जैसेः—"आंधी चलना" यह व्याख्यात्मक है और "१२ जून की आंधी" वर्णनात्मक है। 'भूचाल आना' व्याख्यात्मक है। 'कल का भूचाल' वर्णनात्मक है। 'बाग लगाना' व्याख्यात्मक है और 'रामसहाय का बाग' वर्णनात्मक है।

वैज्ञानिक-प्रबंध इसी भाग में आजाते हैं। इन प्रबंधो में कल्पना और विचार को अधिक काम करना पड़ता है। किसी 'कहावत' तथा मूलसूत्र की व्याख्या पर जो लेख हों, वह इसी विभाग में होते हैं।

---

आलोचनात्मक।

सद्-असद्-विवेकिनी बुद्धि तथा युक्ति ( तर्क ) द्वारा सत्यासत्य का निर्णय, अच्छे बुरे का निर्णय, अनुकूल और प्रतिकूल सम्मतियों का निर्णय, सार असार का निर्णय जिन लेखों में किया जाय, वह आलोचनात्मक, वा विवेचनात्मक अथवा तार्किक-प्रबंध कहलाते हैं। किसी ऐतिहासिक-घटना को तर्क पर तोल कर उसके सत्यासत्य का निर्णय इसी भेद में आजाता है। मनुष्य की खुराक क्या है? रामायण से क्या लाभ है? विवाह कब होना चाहिये? मरना ही जीना है! सृष्टि कैसे उत्पन्न होती है? गांव में रहना अच्छा है या शहर में। दो विरुद्ध विचारों तथा मिलते जुलते विचारों की तुलना भी इसी विभाग में होती है: जैसे स्वतंत्रता और स्वेच्छाचार वा स्वतन्त्रता और परतंत्रता आदि। यदि ये निबंध तर्क पर न तोले

जाँय केवल व्याख्या ही रहे, तो वह व्याख्यात्मक ही कहलाएगे।

मिश्रण

यह पृथक् २ भेद बतलाए गये हैं; किन्तु आप बड़े लेखकों के लेखों में दो, तीन, चार या सम्पूर्ण भेदों का मिश्रण देखेंगे।

## प्रबन्ध का ढांचा।

किसी प्रकार का प्रबन्ध लिखना हो, तो, लिखने से पहिले उसे उचित भागों मे बाँट लेना चाहिये। इस प्रकार विषय को बांटने से बड़े २ लेखकों को भी बड़ी सुविधा हो जाती है; पर नौसिखिया लेखक तो इसके बिना ठीक लिख ही नही सकते। ऐसा करने से लेखक सीमा के भीतर रहेगा और विषय के अङ्ग प्रत्यङ्ग पर प्रकाश डाल सकेगा। ठीक समय के भीतर उचित पंक्ति और पृष्ठों में निबन्ध को पूरा कर देगा और क्रम भी ठीक बैठ जायगा। लिखने से प्रथम लेख के विषय पर गहरी दृष्टि डाल कर उसके सम्बन्ध में जितनी बातें ध्यान में आवें, एक कागज़ पर नोट करलो और ठीक सिलसिले मे जमाकर क्रम बांधलो। किसी वस्तु के सम्बन्ध में मोटे मोटे तीन शीर्षक हो सकते है, दिखावट, गुण और उपयोग। जीव पर लिखना हो तो, किस प्रकार का जीव है, उसका आकार और गठन, स्वभाव और भोजन, कहां पाया जाता है और उसका उपयोग। धीरज पर लिखना है तो, धीरज क्या है? किनमें होता है? धीरज का महत्त्व, यह गुण अभ्यास से बढ़ सकता है। किसी के चरित्र के विभाग उसकी चरित्र की विशेषता के अनुसार पृथक् पृथक् हो सकते हैं; पर मोटी रीति से, जन्म, काल और मातापिता, बाल्यावस्था (पालन, पोषण और शिक्षा), जीवन की मुख्य २ घटनाएं और मृत्यु।

## विषय का प्रारंभ ।

जब तुम्हारे प्रबन्ध की सूची बन जाय तो देखो कि कितने समय और कितने स्थान में प्रबन्ध लिखना है । मान लिया एक घण्टे में लेख समाप्त करना है; उसमें से १५ मिनिट तो सोचने और ढांचे को लिये गये, रहे ४५ मिनिट, उनको तुम्हारे प्रबन्ध के ५ उपशीर्षक हैं—उन पर बांटा, तो प्रत्येक शीर्षक को ९ मिनिट मिले। अतः सामान्यतः एक शीर्षक ९ मिनिट में समाप्त होना चाहिये। उपशीर्षक के छोटे बड़े होने के अनुसार समय भी कम बढ़ हो सकता है। रही स्थान की बात, मान लिया कि ५० पंक्ति में लेख पूरा करना है, एक शीर्षक में सामान्यतः १० पंक्ति होनी चाहियें। उपशीर्षक के छोटे बड़े होने के अनुसार एक उपशीर्षक न्यूनाधिक पंक्तियों मे लिखा जा सकता है। इन सब बातों पर विचार करके लिखना आरम्भ करो । आरम्भ करने का कोई मुख्य नियम नही है। विभिन्न लेखक एक ही लेख को विभिन्न प्रकार से आरम्भ करते हे । कोई विषय की भूमिका बांधकर, कोई परिभाषा कह कर, कोई किसी कहावत या कविवाक्य को कह कर, कोई विषय का सार कह कर कोई घटना का मध्य पकड़ कर लेख आरम्भ कर देते हैं।

## विस्तार ।

आरम्भ करने के पीछे सूची के प्रत्येक उपशीर्षक को लक्ष करके वाक्य समूह या अनुच्छेद ( पैराग्राफ़ ) की रचना होनी चाहिये। एक वाक्य-समूह के वाक्यों में पारस्परिक और आनुपूर्व सम्बन्ध होना चाहिये। एक वाक्य-समूह में वर्णित भावों के लघुत्व गुरुत्व के अनुसार अनुच्छेद छोटा और बड़ा होता है। भाव-गुरुत्व के कारण कभी २ एक भाव, एक से

अधिक अनुच्छेदों में लिखा जाता है । इसी प्रकार सूची के हरएक उपशीर्षक पर अनुच्छेद रचना करो और जिस प्रकार एक अनुच्छेद के सब वाक्यों में पारस्परिक-आनुपूर्व-सम्बन्ध होता है, उसी भांति एक विषय के सब अनुच्छेदों में पारस्परिक-आनुपूर्व-सम्बन्ध होता है । किसी भाव की पुष्टि में कोई कहावत, किसी कवि का वचन अथवा कोई उदाहरण लिखना उचित हो, लिख देना चाहिये। परन्तु उदाहरण संक्षिप्त हो और विषय से पूरा सम्बन्ध रखता हो ।

## समाप्ति

समाप्त होने पर उसे योंही एकदम मत छोड़ दो। संक्षेप में या तो अपने निबन्ध का सार कह दो, या कोई शिक्षा मिलती हो, वह दिखा दो, या कोई उससे अप्रत्यक्ष-परिणाम झलकता हो, स्पष्ट करदो और एक बार फिर पढ़ जाओ। जहां २ पर विरामादि चिन्ह छूट गये हों अथवा कोई व्याकरण और मुहाविरे की भूल हो गई हो, ठीक करलो।

---

## विरामचिन्ह

वाक्य और अनुच्छेदों में जहां पर आवश्यकताहो, विराम-चिन्हों का प्रयोग अवश्य करना चाहिये । इससे अर्थ समझने में बड़ी सुविधा होती है। पूर्ण विवरण तो मेरी "चिन्हविचार* पुस्तक में मिलेगा । पर मोटे २ चिन्हों का नाम यहां देते हैं।

पाद विराम ( , ) जहां पर भिन्न २ पद वा वाक्यों में घनिष्ठ सम्बन्ध हो, वा सामासिक-पदों में तथा जटिल-वाक्यों का जहां मुख्य अंश समाप्त हो, वहां पादविराम लगाते हैं।

*चिन्हों के पूरे विवरण के लिये मेरी चिन्ह-विचार पुस्तक देखो जो यू० पी० की टैक्स्टबुक कमेटी द्वारा स्वीकृत है।

अर्द्ध विराम (;) जहां वाक्यों में कुछ दूर का सम्बन्ध हो।
न्यूनविराम ( . ) जहां एक वाक्य का बहुत बड़ा भाग समाप्त होता हो।
विराम (।) जहां पर वाक्य पूरा हो।
विस्मयादि-बोधक ( ! ) जहां आश्चर्य्य, घृणा, दुःख आदि कोई आन्तरिक भाव प्रकाशित हो।
प्रश्न-वाचक ( ? ) जहां किसी से प्रश्न किया जाय।
सम्बोधन ( , ! ) सामान्य सम्बोधनों में पाद-विराम और जब सम्बोधन के साथ २ दुःख, आश्चर्य और घृणा आदि का भाव प्रकट होता हो, तो विस्मयादिबोधक-चिन्ह लगाते हैं।

## वर्णक प्रबंध।

आदर्शक्रम।

शहद

**प्रबन्ध की सूची:-**

क्या है? कैसे इकट्ठा होता है? स्वाद; रंग; कहां मिलता है? गुण और उपयोग।

**सूचीका विकास:-**

अ-फूलोंका रस जिसे मधु-मक्खी इकट्ठा करती हैं, शहद कहलाता है। मक्खियां फूलों पर बैठकर रस को चूँस लेती हैं फिर अपने छत्तों में जमा करती रहती हैं। जब बहुतसा शहद जमा हो जाता है, तो बहेलिया अथवा और कोई मनुष्य छत्ते को तोड़ कर उसमें से शहद निचोड़ लेता है।

ब-मक्खियां, झाड़ी, पेड़ की खोतर, डाली तथा घरों में कहीं अपना छत्ता रखती हैं।

स-शहद लाल रंग का बहने वाला लसदार पदार्थ है। ठंड से जम जाता है। स्वाद मीठा होता है।

द—लोग दूध या पानी में डाल कर पीते हैं। औषधि के साथ खाया जाता है।

---

## चांदी

**प्रबंध का सार:—**

१ प्रकार—खनिज-पदार्थ।

२ दिखावट—सफ़ेद, चमकीली धातु है।

३ गुण—खिचने वाली, कुटने वाली, भारी, नरम, गलने वाली, अपारदर्शी है।

४ उपयोग—सिक्के, बर्त्तन बनते तथा इसकी भस्म को वैद्य दवा के काम में लाते हैं। इसके वर्क़ भी दवाई में काम आते हैं।

**प्रबंध का विस्तार:—**

चांदी एक प्रकार की धातु है जो, मिट्टी तथा दूसरी धातुओं के साथ मिली हुई, खान से निकाली जाती है। यन्त्रों द्वारा इसे शुद्ध करते हैं।

कच्ची चांदी का रंग मटमैला होता है; यन्त्रों और अग्नि के प्रयोग से शुद्ध कर लेते हैं, तो इसका रंग बहुत स्वच्छ, सफ़ेद और चमकीला निकल आता है।

पहिले कारीगर शुद्ध चांदी की सलाई बना लेते हैं, फिर मज़बूत धातु के छेदों में डाल कर उसका तार खींचते हैं। पहिले बड़े छिद्र में, फिर छोटे छिद्र में, फिर उस से भी छोटे छिद्र में डाल कर खींचने से बहुत ही पतला तार बन जाता है।

कूटने से चांदी टूटती नहीं है वरन् फैलती जाती है। यहां तक कि कूटते कूटते बहुत ही हलके वर्क़ बन जाते हैं। पानी की अपेक्षा यह धातु बहुत भारी होती है, तभी पानी में छोड़ते ही

झुक जाती है। इसको बहुत मोटी सलाई को हाथ से नवा लेते हैं; किन्तु लोहे का कडा हाथ से नहीं नवता।

तांबे को मिला कर के एक लम्बी सलाख़ बनाते है, उससे छोटे २ टुकड़े काट कर यन्त्र की सहायता से सिक्के बनाते हैं। वैद्यलोग अन्य औषधियों के सहारे से इसकी भस्म बना कर दवाओं में देते हैं। गहने और बर्तन बनाए जाते हैं।

इसी प्रकार तांबा, सोना, रांगा, पारा आदि धातुओं पर लेख लिख सकते हैं।

## ताजमहल

**सारः—**

क्या है? कहां है? विस्तार, बनावट; उसका सौंदर्य्य।

**विस्तारः—**

युक्तप्रदेश का आगरा एक प्रसिद्ध नगर है। यह जमुना नदी के दाहिने किनारे पर बसा हुआ है। आगरा फ़ोर्ट स्टेशन से दो मील पूर्व एक भव्य इमारत बनी हुई है। लोग इसे ताजमहल कहते हैं।

जमुना जी के किनारे एक मील लम्बे घेरे में यह स्थान बना हुआ है। बाहर लाल पत्थर का कोट है। आगरा फ़ोर्ट से मेकडालन पार्क में होकर जाते हैं, तो पहिले एक विशाल दरवाज़ा पड़ता है। दरवाज़े पर कुछ दूकाने हैं, जिनमें संगमरमर वा दूसरे सफ़ेद पत्थर तथा सेलखड़ी के बने हुए ताजमहल के नमूने, तश्तरी तथा अन्य चीज़ें मिलती हैं। दरवाज़े के भीतर जाते हुए दोनों ओर कुछ दूकान बनी हैं। शायद, यहां कभी बाज़ार लगता होगा! यह ताजमहल का बाहरी घेरा है। ऐसा ही एक दरवाज़ा दूसरी ओर भी है। घेरे के भीतर पहुँचते ही ताजमहल का मुख्य दरवाजा दृष्टि आता है, जिस पर कुरान की आयतें बड़ी कारीगरी से जड़ी हुई हैं। दरवाज़े के

भीतर जाते ही, सामने सुन्दर भवन दृष्टि आता है; जिसकी अद्भुत-छटा देख कर मन में बडा आनन्द होता है। दरवाज़े से नीचे उतरते ही महल तक फव्वारों की १ फ़र्लांग से अधिक क़तार लगी हुई है। बीच में एक संगमरमर का चबूतरा है। इसके ऊपर एक छोटासा तालाब है, जिसमें रंग-बिरंगी मछलियां तैरती रहती हैं। चारों ओर रंग-बिरगे पुष्पों की क्यारियां लगी हुई हैं। हरी घास का मखमली फ़र्श बिछा हुआ है। सुपारी, इलाइची आदि के बड़े २ वृक्ष हैं। साथ ही अशोक-वृक्ष बड़े सुहावने मालूम होते हैं।

जमुना के ठीक तट पर एक विस्तृत चबूतरा है, इसके चारों किनारों पर चार ऊंची ऊँची मीनारे हैं। इसके बीचों बीच एक सगमर्मर का विशाल-भवन बना हुआ है। इसमें प्रवेश करते हुए शाहजहां और उसकी बीवी की नक़ली क़बरें नज़र आती हैं, जिनपर बहुत ही बढ़िया पत्थर का जड़ाऊ काम हो रहा है। ज़रा २ से फूलों में ३०-३० से भी अधिक पत्थर के टुकड़े जड़े हुए हैं। एक अंगुल स्थान भी बेल बूँटों से ख़ाली नहीं है। इन नक़ली क़बरों के ठीक नीचे ही शाहजहां और उसकी बीवी की असली क़बरें हैं। यहां बड़ा अंधकार रहता है। मोमबत्ती या लालटैन के सहारे से यहां का शान्त और अद्भुत दृश्य दिखाई देता है। इन क़बरों पर भी जड़ाऊ बेल-बूटे बने हैं, जो अनेक रग के क़ीमती पत्थरों से बनाए गए हैं। इमारत की बाहरी ओर संगमर्मर पर काले पत्थर के टुकडे जडे हुए हैं, उन पर जब चन्द्रमा का प्रकाश पड़ता है, तो तारों की भांति चमकने लगते हैं। इसके ठीक नीचे ही जमुना जी बहतीहुई दिखाई देती हैं। इसे शाहजहां ने अपने जीवन-काल में ही अपनी स्त्री मुमताज़-महल के लिये बनवाया था। मरने के पीछे शाहजहां की समाधि भी यहीं बनाई गई।

कुछ सूची

## आगरे का फ़ोर्ट स्टेशन।

स्थान, प्लेटफौर्म, ट्रेनों के आने जाने का समय, कहां २ को लोग सवार होते हैं। विशेष विवरण।

## पक्षी विशेष के लिये

१—नसल।

२—कहां पाया जाता है?

३ - रंग।

४—स्वभाव। ५—भोजन।

६—लाभ।

७—आयु।

८—विशेष विवरण।

## किसी देश के निवासी पर।

१—नसल।

२—आकार और गठन।

३—भोजन।

४—रीति रिवाज और धर्म।

५—सामाजिक-स्थिति और शिक्षा।

६—जीवन-निर्वाह का ढग।

७—उनकी सभ्यता पर विदेशी सभ्यता का प्रभाव।

८—विशेष विवरण।

## मथुरा का विश्रान्त घाट।

(१) बनावट

(२) यात्रियों का स्नान

(३) सायंकाल की आरती

(४) उस समय यमुना का दृश्य

यदि किसी स्थान विशेष पर निबन्ध लिखना हो तो यह शीर्षक होंगे।

१—उस स्थान का नाम और स्थिति, ऐतिहासिक वर्णन।

२—जलवायु और आस पास की पैदावारी।

३—आकार, विस्तार, बड़ी २ सड़कें, जन-संख्या।

४—प्रबन्ध—शासन और न्याय।

५—शिक्षा का प्रबन्ध।

६—व्यापार और शिल्प।

७—ऐतिहासिक व सामयिक दर्शनीय वस्तुएँ।

## आगरा।

१—यह नगर युक्त-प्रदेश में यमुना नदी के किनारे पर बसा हुआ है। पुराने समय में इसे अर्गलपुर कहते थे, मगर अकबर बादशाह ने इसका नाम अकबराबाद रक्खा। हिन्दू-राजत्व-काल का अधिक हाल नहीं मिलता। परन्तु अकबर ने दिल्ली छोड़ कर आगरे को अपनी राजधानी बनाया और जमुना के किनारे लालपत्थर का एक बडा और दृढ क़िला बनवाया। तब से शाहजहाँ के राज्य-काल तक आगरा मुग़लों की राजधानी रहा।

२—यहां की जलवायु गर्म और खुश्क है। जमुना के खादर को छोड़ कर आस पास की शेष भूमि चौरस और उपजाऊ है, जो उत्तर की ओर गंगा की नहरों से और पश्चिम व दक्षिण की ओर जमुना की नहरों से सींची जाती है।

३—यह नगर १२ कोस के बीच में बसा हुआ है, जिसके चारों कोनों पर ४ महादेव के मन्दिर बने हुए हैं। कुछ टोले अलग २ बसे हुए हैं; परन्तु बीच में बहुत घनी बस्ती है। एक मुहल्ले से दूसरे तक सड़कें बनी हुई हैं। ठंडी सड़क बहुत चौड़ी है; जिसपर सायंकाल को लोग वायुसेवन के लिये घूमा करते हैं।

इसके अतिरिक्त सिटी और मेकडानल पार्कों से भी बहुत आराम मिलता है । यहां की जन-संख्या एक लाख पचासी हज़ार के समीप है ।

४—कुल शहर का प्रबन्ध एक म्युनिसिपैलेटी के अधिकार में है। रोगियों के लिये कई औषधालय और चिकित्सालय बने हुए हैं। पानी के लिये यमुना से जल-कलों का प्रबन्ध किया गया है। प्रकाश के लिये जगह २ पर गैस तथा सामान्य लेम्पों के खम्भे लगे हुए हैं। भीतरी-प्रबन्ध पुलिस के अधिकार में है, जो मजिस्ट्रेट की आज्ञानुसार अपना कार्य सम्पादन करती है। न्याय के लिये दीवानी व फ़ौजदारी की अदालतें हैं।

५—जगह २ पर प्रारम्भिक-शिक्षा के लिये पाठशालाएँ बनी हुई हैं। अनेक हाई स्कूल, कालेज तथा छात्र-निवास बने हुए हैं, जिनमें बाहर के विद्यार्थी भी आकर शिक्षा पाते और रहते हैं। आगरा कालेज युक्तप्रदेश का सब से पहला कालेज है। इसके अतिरिक्त सेन्ट जोन्स और सेन्ट पीटर्स कालेज भी हैं। स्कूलों में गवर्नमेन्ट हाई स्कूल, सेन्ट जोन्स हाई स्कूल, राजपूत हाई स्कूल, विक्टोरिया हाई स्कूल, गर्ल्स हाई स्कूल, ब्राह्मण स्कूल, दयानन्द स्कूल, खत्री स्कूल; मेडिकल स्कूल, और बहुतसी पाठशालाएँ हैं।

६—आगरे में "जी.आई.पी." "ई.आई.आर" "बी.बी.एण्ड. सी.आई.आर."और "आर.एम.आर." रेलवे द्वारा चारों ओर से माल आता और जाता है । इस से पहले जमुना के द्वारा नावों पर व्यापार होता था। लाल पत्थर वा संगमरमर की बनी चीज़े बहुत दूर तक जाती हैं । दरी व गलीचे बहुत अच्छे बनते हैं।

७—बादशाही समय की इमारतों में ताजबीबी का रौज़ा,

अकबर बादशाह की क़बर, क़िला, एतमादुद्दौला व जुम्मा मसजिद तथा आगरे से १२ कोस पश्चिम फ़तहपुर-सीकरी के महल देखने योग्य हैं।

८-मेकडानल पार्क में महारानी विक्टोरिया का स्मारक देखने योग्य है। यहां का अस्पताल बहुत बड़ा है। पागलखाना भीहै। आगरे का क़िलाफ़ोर्ट, अकबर का बनाया हुआ देखने योग्य है।

## जानवर

(१) आकार और उसका गठन। (२) स्वभाव और भोजन। (३) व्यवहार और लाभ। (४) कोई विशेष बात।

## घोड़ा

घोडा बिना सींग का चार पैर वाला जीव है, जो अपने बच्चे को दूध पिलाता है। यह देखने में बड़ा सुन्दर होता है। इसका शरीर दृढ़ और गठीला होता है। शरीर पर छोटे २ चमकदार बाल होते हैं। बड़ा घोड़ा, खुम के नीचे से लेकर अयालों तक, प्राय: ५ फ़ीट के समीप ऊंचा और कानों के बीच से लेकर पूँछ की जड़ तक ७ फ़ीट लम्बा होता है। छोटे घोडे को टट्टू कहते हैं।

घोड़े के कान तेज़ और आंखें बड़ी तथा दृष्टि प्रबल होती है।

नथुने खुले हुए निरे मांस के बने होते हैं, इसमें हड्डी नाम को भी नहीं होती, सूँघने की शक्ति बड़ी प्रबल और टाँगे दृढ़ होती हैं। खुर चिरे हुए नहीं होते।

२-घोडा बड़ा मिलनसार होता है। जंगल के घोड़े टोल बांध कर रहते हैं। पालतू-दशा में और जानवरों से स्नेह कर लेते हैं। इनकी स्मरणशक्ति बडी प्रबल होती है। अपने रक्षक और स्थान को कभी नहीं भूलते। यह बड़े स्वामिभक्त

और बुद्धिमान होते हैं; इसके बहुत प्रमाण उपस्थित हैं। महाराना प्रताप के चेतक घोड़े ने अपने स्वामी के बचाने के लिये प्राण तक दे दिये थे।

यह केवल घास, जौ, चने आदि का भूसा तथा चना, जौ और मोठ आदि का दाना खाता है। इसके होंठ इतने लचकदार होते हैं कि छोटी से छोटी घास को धरती से पकड़ कर कतर लेता है।

३-जीवित घोड़ा सवारी के काम में आता है, गाड़ी और इक्कों में जोता जाता है। कहीं२ घोड़ों से हल भी चलाये जाते हैं। मृत्यु के पश्चात् इसका प्रत्येक भाग काम में आता है। बालों को गद्दी तकियों में भरते हैं और ब्रुश बनाये जाते हैं। खाल से जूतों के तले और घोड़ों का सामान तथा रगों और पुट्ठों से सरेस बनाते हैं। हड्डियों से चाकुओं के बेंटे, खुरों से बटन और डिबिया आदि बनाते हैं।

---

## वृक्ष

यदि किसी वृक्ष पर निबन्ध लिखना हो, तो:—

१-उसकी ऊंचाई और फैलाव।

२-कहां पाया जाता है।

३-उसकी जड़, पेड़ी, डाली, पत्ते फूल, और फल का वर्णन।

४ उपयोग और लाभ।

५-कितनी आयु होती है।

६-यदि कोई विशेषता हो, तो।

## नीमका वृक्ष

१-नीम का पेड़ चालीस फ़ीट के समीप ऊचा होता है। इसकी पत्तियां बड़ी ही सघन और छाया बहुत ही शीतल होती है। इसलिये गर्मी के दिनों में गांव के मनुष्य नीम

पूरा आनन्द लेना है तो रेल से उतर कर एक या दो पक्ष उन्हीं पर्वतों में रहकर काटना चाहिये और पर्वत के भिन्न२ स्थानों में भ्रमण कर, नेत्रों को तृप्त करना चाहिये। इस काम के लिये इगतपुरी स्टेशन पर रेल से उतरना सब से अच्छा होगा। इगतपुरी से कुलसीवाई जो दक्षिण में सब से ऊंचा स्थान है, पास पड़ता है। और उसी के समीप ऐसी कई एक छोटी पर्वत शाखाएं हैं, जोकि सुन्दरता के लिये प्रसिद्ध हैं। पास ही कई मरहटों के बनवाये किले हैं, जोकि अब टूटे पडे हैं। यहां पर यात्री विश्राम कर सकते हैं। इन पर्वतों के चारों तरफ नीची ज़मीन दिखाई देती है और ऐसा प्रतीत होता है कि यह पर्वत पहले एक द्वीप—समुद्र से घिरा हुआ-रहा होगा। इन पर्वतों पर, अरब समुद्र से आई हुई ठंडी हवा बहुत ही अच्छी मालूम होती है और पर्वत पर चढ़ने की थकावट को दूर करती है। ऐसे स्थान पर स्वच्छ-वायु का सेवन करना स्वास्थ्य के लिये दुनियां भर की सब दवाइयों से अधिक लाभदायक है।

---

# कथात्मक निबंध ।

## जीवन सूची

प्रत्येक जीवनचरित्रों की सूची एकसी नहीं बन सकती है, उनकी-चरित्रों की-विशेषता के अनुसार सूची भी विशेष प्रकार की होगी, जैसे इस पुस्तक में दिये हुए चरित्र से महात्मा गोखले और अशोक की सूचीः—

| म० गोखले | अशोक |
|---|---|
| १-जन्म और शिक्षा । | १-बालकाल । |
| २-कार्यक्षेत्र में प्रवेश । | २-स्वभाव । |
| ३-सार्वजनिक सेवा । | ३-राज प्राप्ति । |
| ४-विलायत यात्रा । | ४-मानसिक भावों का परिवर्त्तन। |
| ५-भारत-सेवक-समिति । | ५-उसके धार्मिक-प्रयत्न । |
| ६-मृत्यु । | ६-उसके शिलालेख । |
| ७-उत्तराधिकारी । | ७-उत्तराधिकारी |
| ८-फल । | |

---

## हरिश्चन्द्र

१-जन्म और कुल ।
२-स्वप्न ।
३-राज्य-त्याग ।
४-काशी प्रवेश ।
५-राजा, रानी व पुत्र का विकना ।
६-विश्वामित्र की क्रूरता ।
७-राजा का मरघट वास ।
८-पुत्र की मृत्यु ।
९-राजा का कफ़न मांगना ।
१०-भगवान् का प्रगट होना ।
११-उपसंहार ।

घटना और उपाख्यानों की सूची भी उनकी विशेषता के अनुसार तैयार होती है ।

हरिश्चन्द्र के चरित्र की मुख्य घटना; जैसे-काशी में रोहिताश्व की मृत्यु.—

६–पश्चिमी रणक्षेत्र।
७–टर्की पर जर्मन जादू।
८–पूर्वी आफ्रिका में गड़बड़।
९–अमेरिका की अवस्था।
१०–बालकन युद्ध-क्षेत्र।
११–जर्मनी का शान्ति का प्रयत्न और धमकी।
१२–मित्रों का उत्तर।
१३–भारत में युद्धऋण और नई भरती।
१४–रूस की दुर्दशा।
१५–अमेरिका की युद्ध घोषणा।
१६–हवाई और समुद्री हलचल।
१७–शान्ति किस प्रकार हो।

---

# भगिनी निवेदिता।

## पूर्व कथन

भगिनी निवेदिता आयर्लैंएड निवासी एक पादरी की कन्या थीं। घर में इनका नाम 'मार्गरेट नोबुल' था।

माता पिता के साधु व्यवहार से बालिका नोबुल के हृदय में परोपकार का भाव उदय हो गया।

एक दिन नोबुल के पिता ने घर पर एक भारतीय अतिथि को ठहराया। यह होनहार बालिका अतिथि के द्वारा भारत का वर्णन सुन कर, उसे देखने को उत्सुक हुई। साधु ने कहा कि यह "बालिका भारत की सेवा में अपना जीवन बितावेगी।" मरते समय बालिका के पिता ने अपनी स्त्री से कहा कि यदि नोबुल भारत को जाना चाहे तो उसे सहायता देना।

## शिक्षा

इसके माता पिता बड़े चतुर और विद्वान् थे। उन्होंने लड़की को थोड़े ही समय में लिखा पढ़ा कर, चतुर कर दिया। वह पढ़ कर स्वजाति में विद्या-प्रचार के लिये उद्योग करने लगी।

## भारत यात्रा

जिन दिनों स्वामी विवेकानन्द अमेरिका में व्याख्यान देते थे, कुमारी नोबुल ने भी भारत के सम्बन्ध में उनसे बहुत कुछ सुना समझा। जन्म भर सेवा करने का निश्चय करके वह भारत को रवाना हुईं। यहां पर इनका नाम भगिनी निवेदिता हुआ।

## कार्यारम्भ

जब इन्होंने यहां की स्त्रियों की दुर्दशा देखी तो, हृदय में गहरी चोट लगी और जीवनपर्यंत उनकी दशा सुधारने का सकल्प किया। कलकत्ते के एक मुहल्ले में किराये पर मकान लेकर उसी में एक हिन्दू महिला की भांति रहने लगीं। पहले यहां की कूप-मंडूक हिन्दू-समाज ने इन से घृणा की, पर जब इनका पवित्र आचार विचार देखा, तब धीरे २ इन पर श्रद्धा और विश्वास उत्पन्न हुआ।

जिस मुहल्ले में निवेदिता ठहरी थीं, बड़ा गंदा रहता था; मोरियां, नालियां, सडायँद से भरी रहती थीं। इन्हों ने मुहल्ले वालों से सफ़ाई रखने को कहा। उन्हों ने कह दिया कि, हम भगी नहीं है जो गलियां साफ़ करते फिरें। भगिनी ने स्वय झाड़ू और पानी लेकर मोरियां साफ़ करना आरम्भ किया और सब को सफ़ाई के लाभ समझाये। यह उदाहरण देख कर सब लोग सफ़ाई की ओर झुके और मुहल्ला साफ़ रहने लगा।

## सेवा समिति

हमारे देश की स्त्रियों की तो दशा ही और है। उनके जीवन का अमूल्य समय, "मैं-मैं तू-तू" ही में व्यतीत होता है। प्लेग के दिनों में भगिनी निवेदिता ने मुहल्ले की सफ़ाई रखने में लोगों की बड़ी मदद की। अपने हाथ से रोगियों की सेवा की। युवकों के साथ मिल कर इसी काम के लिये एक मंडली बनाई, जिसने प्राणों पर खेल कर उस समय अच्छा काम किया।

## अकाल पीड़ितों को सहायता

सन् १९०७ में बाक़रगंज में एक घोर अकाल पड़ा। देश-भक्त लोगों के साथ मिल कर वहां के अनाथ और दुखियों को बहुत सहायता दी। उनके लिये घर घर भीख मांगी और अन्न-दान दिया। अन्य प्रकार की सेवा-सुश्रूषा करके उनकी प्राण रक्षा की। इस काम में इनको बड़े २ कष्ट भुगतने पड़े, परन्तु उनकी ज़रा भी परवाह नहीं की।

## विधवाश्रम

बङ्गाली विधवाओं के दुःखों को देख कर इनके हृदय में भारी ठेस लगी। उनकी सहायता के लिये एक आश्रम बनाया। एक पाठशाला खोली, जिसमें छोटे २ बालकों को किण्डर गार्टन से शिक्षा देने लगी।

## गुण और स्वभाव

आप बड़ी सुलेखिका थीं। व्याख्यान देने की शक्ति भी अच्छी थी। स्त्रियों के साथ उनके पतियों का असभ्य बर्ताव देख कर उन्हें बहुत क्लेश होता था। लोगों को समझाया कि स्त्री, पुरुष के जीवन की एक सहायक है न कि

दासी । स्त्रियों को भी विदुषी बना कर पुरुषों की सहायता करने के लिये प्रोत्साहित किया।

अहंकार इनको छू तक नही गया था । आप भक्ति और प्रेम की साक्षात मूर्ति थीं । स्वभाव बड़ा ही कोमल और सोधा था । आपने आजन्म कुमारी रह कर भारत की सेवा की । लण्डन में सम्पूर्ण जातियों की जो महासभा हुई थी उसमें भगिनी निवेदिता ने भारत की भलाई के लिये, एक निबंध लिख कर भेजा था।

## मृत्यु ।

आप काम करते २ अचानक बीमार हुईं और दार्जिलिङ्ग के पहाड़ पर स्वर्गयात्रा की । भारत और इंगलैंड में इनके लिये बड़ा शोक मनाया गया । धन्य देवी! तुझे शतशः धन्य है !! वह कौनसा दिन होगा जब इस भारत में भी ऐसी देवियां उत्पन्न होकर देश, जाति और समाज का कल्याण करेंगी।

---

# महात्मा गोखले ।

## जन्म और शिक्षा ।

महात्मा-गोखले का जन्म सन् १८६७ ई० में कोल्हापुर के निकट कागल ग्राम में हुआ था। इनके पिता सामान्य-स्थिति के ब्राह्मण थे । यह एफ ए. तक कोल्हापुर ही में पढ़े थे । १८ वर्ष की आयु में बम्बई के एलफ़िन्स्टन कालेज से बी. ए. पास किया। आपकी बुद्धि जितनी प्रखर, स्मरण-शक्ति जितनी तीव्र थी, वैसे ही आप अध्यवसायी भी थे।

## कार्यक्षेत्र में प्रवेश ।

घर वाले चाहते थे कि गोपालराव गोखले इञ्जीनियर

होकर बहुत सा रुपया कमावें और हमारी बहुत दिनों की आशा पूरी हो; परन्तु कौलेज ही से आपके हृदय में देशभक्ति की ज्योति जगमगाने लगी थी। वहां से निकल कर आप दक्षिण-शिक्षा-समिति में सम्मिलित होगये।

७५) रु० मासिक पर फ़र्गुसन कालेज में नौकरी करली। कुछ दिनों तक आप गणित एवं अङ्गरेज़ी के अध्यापक रहे, फिर इतिहास और अर्थशास्त्र पढाते रहे। अन्त में उसी कालेज के प्रिंसपल भी होगये। छुट्टियों में शिक्षा-समिति की उन्नति के लिये उद्योग करते थे। एक बार आपने द्वार २ घूम कर उसके लिये दो लाख रुपये मांगे। कालेज में तो आप अधिक परिश्रम करते ही थे, साथ ही साथ न्यायाधीश रानाडे के समीप बहुत दिनों तक धर्मशास्त्र व और राजनीति का अध्ययन किया। रानाडे ने इन्हें उपयुक्त पात्र पाकर परिश्रम करने में किसी प्रकार की कसर नहीं की।

## सार्वजनिक सेवा।

उस समय पूने में एक सर्वजनिक-सभा थी जिसके द्वारा एक त्रैमासिक पत्र निकलता था। पहले इस पत्र के सम्पादक थे जस्टिस रानाडे। इस पत्र में सरकारी अर्थनीति की आलोचना रहती थी। सन् १८८७ में मि० गोखले इसके सम्पादक हुए। बडी योग्यता से काम किया। राजा और प्रजा में सद्भाव पैदा करने की चेष्टा की। साथ ही सरकारी भूलों की आलोचना भी हुई। थोड़े ही दिनों में मतभेद होने के कारण डेकन्स-सभा के नाम से एक नई सभा खुली, जिसके आप मंत्री चुने गये।

इसके सिवाय आप पूने के 'सुधारक' पत्र के भी सम्पादक रहे, जो एंगलो-मराठी में निकलता था। २२ वर्ष की आयु में

प्रान्तिक-परिषद् में आपका ऐसा भाषण हुआ, जिसे सुन कर मि० मुधोलकर ने इनके लिये एक दिन राष्ट्र-सभा के सभापति होने की भविष्यद्वाणी की थी। १७ वर्ष पीछे सन् १६०५ में यह बात सत्य हुई।

## विलायत यात्रा।

आपने कई बार विलायत यात्रा की। इंगलैण्ड में १८६७ई० में वैलबी कमीशन के सामने आपकी बडी महत्त्वपूर्ण गवाही हुई। सन् १६०५ में दूसरी बार विलायत गये। भारत की भलाई के लिये बहुत व्याख्यान दिये; जिनका इंगलैण्ड की जनता पर अच्छा प्रभाव पडा। १६०६ और १६०८ में फिर इंगलैण्ड गये, और लार्ड मार्ले से मिल कर बहुतसी हित की बातें कीं। अन्त में आप १६१३-१४ में पब्लिक-सर्विस-कमीशन में भारत की ओर से सम्मिलित हुए। सन् १६१२ में दक्षिणी अफ्रीका जा कर भारतवासियों के दुःख दूर करने का यत्न किया, और उसमें बहुत कुछ सफलता हुई।

## भारत-सेवक-समिति।

अपने उद्देश्यों की सफलता का प्रयत्न सदैव जारी रखने के लिये आपने 'भारत-सेवकसमिति' स्थापित की। जिसके उच्चशिक्षा प्राप्त २५ आत्म-त्यागी योग्य युवक सभासद हैं। ३०)रु० के नाममात्र वेतनपर अपना निर्वाह करके देश का काम करते हैं। अकालों तथा हरद्वार-कुम्भ के समय समिति की ओर से जो कार्य हुआ है, राजा और प्रजा दोनों, उसका कीर्ति-गान करते हैं। अभी इस समिति को सहस्रों नहीं वरन् लाखों आत्मत्यागी युवकों की आवश्यकता दीख पड़ती है।

## मृत्यु।

इस प्रकार ४८ वर्ष की आयु तक महात्मा गोखले ने राजा

और प्रजा की भलाई के लिये प्राणपन से चेष्टा की। काम की अधिकता से इनका स्वाथ्य भी बहुत दिन से बिगड़ गया था, परन्तु उसकी कुछ परवाः नहीं की। १६ फर्वरी सन् १६१५ ई० को दिन के १ बजे इनकी तबियत बहुत बिगड गई। रात के १० बजे राजा, प्रजा और समिति की बात करते २ आपने इस असार संसार को छोड़, स्वर्गधाम की यात्रा की। देश भर में हाहाकार मच गया। राजा और प्रजा दोनों ही के शोक का पारावार न रहा। भारत के प्रत्येक नगर और समिति ने उनकी मृत्यु पर हार्दिक शोक प्रकाशित किया और उनके कुटुम्ब के साथ समवेदना प्रकाशित की।

## आपके उत्तराधिकारी।

आपकी दो अविवाहिता कन्यायें हैं जिनकी आयु १६ व २१ वर्ष की है। जो अभी क्रम से मैट्रिक और बी०ए० की परीक्षा में सम्मिलित हुई हैं। इन अनाथ बालिकाओं की सहायता करने के लिये लोगों ने लिखा पढ़ी की; परन्तु आत्मत्याग की मूर्ति इन देवियों ने धन्यवादपूर्वक उसे अस्वीकार किया।

## फल।

जन्म लेना ऐसे ही पुरुषों का सार्थक है। अपना पेट तो कुत्ता भी भरलेता है।

---

# दिल्ली में अशोक स्तंभ

दिल्ली भारतवर्ष का वड़ा पुराना नगर है। उसके पुराने खॅडहर और ध्वंसावशेष* अनेक राजकीय परिवर्त्तनों की याद दिलाते हैं। उसके एक २ खंडहर की एक २ ईंट इतिहास-प्रेमियों को-ऐतिहासिक खोज करने वालों को-बड़े महत्त्व की

---

* पुराने मकानों के चिन्ह, २

चीज़ है। आज हम वहीं के एक २२०० वर्ष पहिले बने हुए स्तंभ का उल्लेख करते हैं—यह स्तंभ ईसा से कई शताब्दी पहले महाराज अशोक ने बनवाया था। दिल्ली के पास फ़ीरोज़ाबाद के कोटला दुर्ग में स्थापित है। महाराज अशोक ने इसकी स्थापना यहां नहीं की। फ़ीरोज़शाह तुग़लक़ इसे अम्बाला ज़िले के शिवालिक पर्वत के पास तोपहर गांव से लाया था। इसकी गोलाई नीचे ९$\frac{3}{4}$ फ़ीट और चोटी पर ६$\frac{1}{2}$ फ़ीट है। इसकी जड़ में एक चबूतरा है उससे स्तंभ की ऊंचाई ३७ फ़ीट है, ऐसा विशाल स्तंभ इतनी दूर से

## दिल्ली कैसे लाया गया ?

यह प्रश्न सब के जी में उठता है। ज़ियाउद्दीन बनी ने अपनी पुस्तक में लिखा है कि फ़ीरोज़शाह ने अपनी सेना और आसपास की प्रजा को इकट्ठा किया। बहुत सी सेमल की रुई मंगा कर, उसके बड़े २ मोटे गद्दे बनवाये। और बहुत सी रुई स्तंभ से लपेटी गई। उसकी जड़ को धीरे २ खोद कर उस रुई पर गिरवा दिया और रुई अलग करादी। फिर सरपता और चमड़ा लपेट कर कोई १० हज़ार आदमियों ने एक ४२ पहिये की गाड़ी में रक्खा और जमुनाजी पर लेगये। वहां से बडी २ जुडी हुई नावों के द्वारा दिल्ली ले आये और कोटला नामी दुर्ग में उसे स्थापित किया।

## स्तंभ पर प्राचीन लेख।

इस पर बौद्धों के ४ अनुशासन (आज्ञायें) ईसा से ३०० वर्ष पहले के अंकित हैं। इसके सिवाय राजा विशालदेव चौहान के सं० १२०८ के दो और लेख हैं; परन्तु इतिहासज्ञ इन लेखों को अधिक महत्त्व नहीं देते हैं। इस स्तंभ के चबूतरे से कोटला दुर्ग के आसपास के ध्वंस और खण्डहर तथा हिमायूं के मक़बरे आदि के मनोहर दृश्य दिखाई देते हैं।

# अशोक* ।

बौद्ध लोगों के कथनानुसार अशोक अपने पिता की मृत्यु के समय उज्जैन का शासक था । बौद्ध लोगों का मत है कि जब वह नवयुवक था तब बड़ा निर्दयी और कठोर हृदय वाला था । उसने राज्य-पद अपने अट्ठानवे भाइयों के मारने पर पाया । परन्तु ये बातें असत्य जान पड़ती हैं, क्योंकि अशोक के शिलालेखों से ज्ञात होता है कि अशोक के भाई और बहिन उसके सम्राट होने पर भी जीवित थे और अशोक को सदा इस बात की फ़िक्र रहती थी कि उनको कोई कष्ट न पहुंचे । अशोक के समय का सच्चा इतिहास शिलालेखों से ही जान सकते हैं ।

राजतिलक होने के आठ साल बाद अशोक कलिंगराज से युद्ध करने गया। घोर युद्ध होने पर उसने शत्रुओं को हराया और उनका देश जीत लिया । परन्तु जो मनुष्यों का संहार उसमें हुआ था उसे देख कर अशोक को अपने किये पर बहुत संताप हुआ । अशोक ने अपने लिखे हुए 'कलिंग-युद्ध' के वर्णन में बहुत शोक प्रगट किया है। उसने फिर कभी युद्ध नहीं किया । जीवन का शेष काल अहिंसा और पवित्र आचरण सहित रह कर बिताया।

अशोक के मानसिक भावों में परिवर्तन होने का कारण एक बौद्ध-मत के सन्यासी का उपदेश था । इसी समय से अशोक ने बौद्धमत ग्रहण किया और फिर उस मत का पक्का अनुयायी होगया; यहांतक कि वह बौद्ध-भिक्षुक का पीला कपड़ा पहिनने और सन्यासी बनने के लिये भी तैयार था।

अशोक ने अपनी राजधानी में बौद्ध-भिक्षुकों की

*इस प्रबंध के शीर्षक बनाओ।

एक सभा भी कराई। सभा का उद्देश्य बौद्धमत के भिन्न २ सम्प्रदायों को एक करना और बौद्धधर्म के ग्रन्थों की अशुद्धियां जो काल-वश उनमें आगई थीं उनका दूर करना था। अशोक ने मनुष्यों को सच्चरित्र बनाने के लिये अपने राज्य भर में पत्थरों पर खुदे हुए उपदेश गढ़वाये। इन शिला लेखों का अनुसन्धान गत सत्तर वर्ष में हुआ है और होता जाता है। ये शिलालेख मैसूर, पंजाब, बम्बई और उड़ीसा में पाये जाते हैं। उनसे विदित होता है कि भारत के दक्षिण के कोने को छोड़ कर सारे देश में अशोक का साम्राज्य था।

अशोक के एक शिलालेख में यह उपदेश है "माता पिता की आज्ञा मानना चाहिये, प्राणियों पर दया करना चाहिये, सच बोलना चाहिये, गुरु की सेवा करना चाहिये और कुटुम्बियों से सद्व्यवहार करना चाहिये"। प्रजा से इन उपदेशों का पालन कराने के लिये राज-कर्मचारी, नियत थे। अशोक ने बौद्ध-मत का प्रचार कराने के लिये मिसर, यूनान, फारस, तिब्बत और लंका आदि देशों मे बौद्ध-भिक्षु भेजे थे, और उन्होने बौद्ध-मत का खूब प्रचार किया। यहांतक कि कुछ समय के लिये बौद्ध-मत ही पृथ्वी का प्रधान-धर्म होगया था। यह सब अशोक के ही प्रयत्नों का फल था और इसी कारण से वह प्रसिद्ध सम्राटों और धर्म-प्रचारकों में गिने जाने योग्य है।

---

ऊपर लिखा जा चुका है कि विशेष चरित्र व विशेष घटनाओं की सूची विशेष रीति पर होती है, पर सामान्यतः इस प्रकार सूची होती है।

घटना।

| | |
|---|---|
| (१) कहां और किस समय हुई | (३) सामान्य वर्णन |
| (२) कारण | (४) परिणाम |

## सामान्यरीति से जीवनचरित्रों के ढांचे इस प्रकार होंगे।

**किसी पुरुष का जीवन**

१-कब कहां जन्म लिया।
२-माता पिता।
३-पालन पोषण और शिक्षा।
४-विवाह और संतान।
५-स्वभाव और आचरण।
६-उसके जीवन की मुख्य २ घटनाएं।
७-उसके प्रसिद्ध काम।
८-उसके जीवन का समाज और देश पर प्रभाव।
९-उपसहार।

**किसी राजा का जीवन।**

१-जन्म और पालन पोषण।
२-शिक्षा और विचार।
३-राज्य प्राप्ति।
४-राज्य-प्रबंध।
५-वर्त्ताव और स्वभाव।
६-विशेष घटनाएं।
७-मृत्यु।
८-सर्व साधारण पर प्रभाव।
९-उत्तराधिकारी।

# व्याख्यात्मक निबंध

किसी विषय के इस प्रकार खोल कर वर्णन करने को जिससे साधारण मनुष्य भी उसके रहस्य को भलीभांति समझ सके, व्याख्या कहते हैं। इस विभाग में भावात्मक-विषयों तथा व्यापक-नियमों की व्याख्या होती है अथवा किन्हीं सिद्धान्तों का स्पष्टीकरण होता है। व्याख्यात्मक निबंधों को प्रायः परिभाषा से प्रारंभ करते हैं। उसकी विशेषताओं की क्रमश व्याख्या करते जाते हैं, और आवश्यकतानुसार उदाहरणों से उसे पुष्ट करते हैं। बहुत से विषय तो ऐसे हैं कि विना उदाहरणों के उनकी व्याख्या पूर्ण हो ही नहीं सकती; जैसेः-किसी गणित वा व्याकरण के नियमों की व्याख्या वा कोई भूगोल आदि की परिभाषा, आदि।

---

## विद्या।

जिसके द्वारा कुछ जाना जाता है उसे विद्या कहते हैं। "विद्याददाति विनयम् विनयात् याति पात्रताम्"। विद्या ही से मनुष्य बनता है। अन्धा जिस प्रकार दिन रात के भेद को नहीं जान सकता है, विद्याहीन मनुष्य भी उसी प्रकार, नीति और कर्त्तव्य को नहीं जान सकता। ज्ञान का अभाव ही इसका कारण है। ज्ञान किसी के साथ २ जन्म नहीं लेता। विद्या शिक्षा से ही ज्ञान मिलता है। अभ्यास से शिक्षा की उन्नति होती है। उन्नति से ज्ञान का क्रम-विकास होता है। क्रम-विकास का परिणाम मनुष्य को विद्वान् बनाता है। विद्वान् का आदर राजा से अधिक होता है" स्वदेशे पूज्यते राजा विद्वान् सर्वत्र पूज्यते"। राजा भी विद्वान् का सम्मान करता है।

विषयों के अनुसार विद्या के कई भेद हैं—कृषि, शिल्प, नीति, आचार, विज्ञान, आदि २।

विद्या-सूर्य उदय होगा और हम उसके प्रकाश में उन्नति प्राप्त करेंगे।

---

## श्रावणी पूर्णिमा और रक्षाबन्धन

श्रावण महीने की अन्तिम तिथि, श्रावणी कहलाती है; इस दिन प्रायः श्रवण नक्षत्र होता है।

यों तो चारों बड़े त्यौहार समस्त हिन्दू जाति के हैं, परन्तु मुख्य कर श्रावणी ब्राह्मणों की, विजयादशमी क्षत्रियों की, दिवाली वैश्यों की और होली शूद्रों की कही जाती है।

प्राचीन समय में ऋषि लोग एक विशाल यज्ञ करते थे, उसमें राजा तथा अन्य यजमान लोग भी सम्मिलित होते थे। वेद के मन्त्रों द्वारा इस यज्ञ में द्विजातिमात्र यज्ञोपवीत धारण करते थे। यज्ञ के प्रारम्भ मे आशीर्वादात्मक मंत्र पढ़ कर हाथ में एक रंगीन सूत्र बांधते थे।

धीरे धीरे ब्राह्मणों की अवनति हुई। वह एक २ पैसे के लोभ से द्वार २ घर २ जाकर एक रंगीन सूत्र लोगों के हाथ में बांधने लगे।

कालक्रम से यह लड़कियों का मुख्य त्यौहार होगया। लड़कियां अपने भाई, चचा, भतीजे आदि सम्बन्धियों को भुजरियां या राखी देने लगीं। ऋषि लोग यज्ञ के स्थान में जो आदि अन्न बो देते थे और यज्ञ के अन्त में छोटे २ पौधों को सिर पर धारण करते थे, कदाचित् यह भुजरिया उसी का रूपान्तर हो।

मध्यम-काल मे इस राखी ने बडी शक्ति धारण की। जिस लडकी ने जिसके हाथ में एक वार राखी बांध दी, वह आजन्म के लिये भाई होगया। ग्रामों में श्रावणी के दिन लड़कियां इकट्ठी होकर, गांव के नाते से जो भाई, चचा, ताऊ भतीजे हैं? उनके

पुस्तक विना पढ़े विद्या नहीं आती है, यह बात झूंठ है। विना पुस्तक पढ़े भी मनुष्य विद्वान् हो सकता है। पुस्तक से शिक्षा में सहायता मिलती है, क्योंकि विद्या भाषा-मयी है। विना भाषा के हम अपने भावों को, न तो दूसरों पर प्रगट कर सकते हैं न दूसरों के भावों को समझ सकते हैं। अच्छी भाषा सीखने के लिये प्रारम्भ से ही पुस्तक पढ़ने का नियम है। धैर्य, क्षमा, संयम, अहिंसा, शान्ति, पवित्रता आदि गुण विद्या से ही उत्पन्न हो सकते हैं। विद्या से चित्त की शुद्धि होती है। कर्त्तव्य-अकर्त्तव्य, सत्-असत्, झूठ-सच का ज्ञान होता है। "भूगर्भ में क्या छिपा पड़ा है? आकाश के चमकते हुए तारे क्या हैं?" ये तो दूर की बातें हैं, पर विना विद्या के हम यह भी नहीं जान सकते कि "शरीर को स्वस्थ किस तरह रक्खें? अपनी सन्तान को कैसे और क्या शिक्षा दें? किसके साथ कैसा वर्ताव करें।" आदि आदि।

विद्या ही सच्चा बल है, विद्या ही सच्चा धन है। विद्या ही से आज यूरोप व अमेरिका के लोगों ने ऐसी उन्नति की है। विद्या ही से जापान इतना ऊंचा उठ गया। रेल, तार हवाई-जहाज़, जहाज़, विना तार का तार, भांति २ की कल आदि विद्या ही के बल से बनाये गये। विद्या ही से वह अरबों-खरबों का व्यापार कर रहे हैं। हमारी भारत-भूमि भी विद्या की खानि और विद्वानों की जननी है। व्यास, वाल्मीकि, पातंजलि, शंकर, दयानन्द, विवेकानन्द, गोखले आदि ने इसी की कोख से जन्म लिया। समय के फेर से यहां से विद्या का सूर्य्य अस्त हुआ। अज्ञान का अंधेरा चारों ओर फैल गया। पर अब ब्रिटिश- शासन के प्रभाव से फिर पौ फटने लगी है, भाग्याकाश में लालिमा दिखाई देने लगी है। आशा है फिर

विद्या-सूर्य उदय होगा और हम उसके प्रकाश में उन्नति प्राप्त करेंगे।

## श्रावणी पूर्णिमा और रक्षाबन्धन

श्रावण महीने की अन्तिम तिथि, श्रावणी कहलाती है; इस दिन प्रायः श्रवण नक्षत्र होता है।

यों तो चारों बड़े त्यौहार समस्त हिन्दू-जाति के हैं, परन्तु मुख्य कर श्रावणी ब्राह्मणों की, विजयादशमी क्षत्रियों की, दिवाली वैश्यों की और होली शूद्रों की कही जाती है।

प्राचीन समय में ऋषि लोग एक विशाल यज्ञ करते थे, उसमें राजा तथा अन्य यजमान लोग भी सम्मिलित होते थे। वेद के मन्त्रों द्वारा इस यज्ञ में द्विजातिमात्र यज्ञोपवीत धारण करते थे। यज्ञ के प्रारम्भ में आशीर्वादात्मक मंत्र पढ़ कर हाथ में एक रंगीन सूत्र बांधते थे।

धीरे धीरे ब्राह्मणों की अवनति हुई। वह एक २ पैसे के लोभ से द्वार २ घर २ जाकर एक रंगीन सूत्र लोगों के हाथ मे बांधने लगे।

कालक्रम से यह लड़कियों का मुख्य त्यौहार होगया। लड़कियां अपने भाई, चचा, भतीजे आदि सम्बन्धियों को भुजरियां या राखी देने लगी। ऋषि लोग यज्ञ के स्थान में जौ आदि अन्न बो देते थे और यज्ञ के अन्त में छोटे २ पौधों को सिर पर धारण करते थे, कदाचित् यह भुजरिया उसी का रूपान्तर हो।

मध्यम-काल में इस राखी ने बड़ी शक्ति धारण की। जिस लडकी ने जिसके हाथ में एक बार राखी बांध दी, वह आजन्म के लिये भाई होगया। ग्रामों में श्रावणी के दिन लड़कियां इकट्ठी होकर, गांव के नाते से जो भाई, चचा, ताऊ भतीजे हैं ? उनके

राखी बांधती हैं। सामाजिक-पवित्रता की रक्षा के लिये इसने बड़ा काम किया है। यवन-शासन-काल में कोई अत्याचारी, असमर्थ हिन्दू-महिला पर अत्याचार करने का विचार करता, तो वह किसी बलवान् राजपूत के पास राखी भेज कर अपना भाई बनाती थी और वह अपनी धर्म-बहिन के सतीत्व की रक्षा में अपने प्राण तक दे देते थे। चित्तौड पर जब गुजरात के बादशाह बहादुर शाह ने चढ़ाई करने की तैयारी की तो, रानी करुणावती ने हिमायूं बादशाह के पास राखी भेजी। हिमायूं उन दिनों अफ़ग़ानों से लडने की तैयारी कर रहा था। सब को छोड़ छाड़ इस धर्म-बहिन की रक्षा के लिये चित्तौड दौडा। दूरी के कारण देर से पहुंचा। तब तक बहादुरशाह ने चित्तौड जीत ली। रानी १२००० सहेलियों सहित अग्नि में जल मरी। हिमायूं ने बहादुर शाह को मार भगाया और रानी के पुत्र अपने भानजे को चित्तौड की गद्दी फिर से दी।

सारांश यह है कि इस समय बाहरी अत्याचार तो कम दिखाई देते हैं। पर अभी सामाजिक-अत्याचारों की बड़ी भरमार है, जिनके कारण, स्नेहलता आदि देवियों ने अपनी बहनों की रक्षा के लिये, प्राणों की राखी भेज कर, नवयुवक भाइयों से त्राण की आशा की है। आशा है कि हमारे होनहार युवक प्रानपन से इन सामाजिक-अत्याचारों की जड़ खोदने की चेष्टा करेंगे।

इसी प्रकार होली, दिवाली, दशहरा आदि त्यौहारों पर लेख लिख सकते हैं।

---

## मुद्रा-यन्त्र

यूरोप में सारे काम कलों से होते हैं। यह सब कलें अभी हमारे देश में नहीं आई हैं। परन्तु बहुत से काम

यहां भी कलों की सहायता से किये जाते हैं। उसमें छापे की कलों का प्रचार बहुतायत से हो रहा है। हरएक ज़िले में एक दो अथवा उससे भी अधिक छापेख़ाने खुल गये हैं। मनुष्य के बनाये हुए बहुतसे शिल्प-यन्त्रों में 'मुद्रा-यन्त्र' के तुल्य उपकार करने वाला और कोई नहीं है।

सृष्टि और क्रमोन्नति

ईसा की नवीं शताब्दी के अन्त में पहले पहल चीनदेश में छापे की कल का आविष्कार हुआ। उस समय काठ के पटे पर अक्षर खोद कर, छापे का काम लिया। इस समय यूरोप में इस विषय की नई सृष्टि हुई है। सन् १८३६ और १८३९ ई० के बीच में गटेनवर्ग व कोस्टेर नामक दो आदमियों ने पृथक् २ छापे की विद्या का आविष्कार किया। वह यूरोप में काठ के पटे पर बहुत से शब्द खोद कर, एक २ पृष्ठ छापने लगे। धीरे २ इस विद्या की बहुत उन्नति हुई।

भाफ की सहायता से छपना

ईसा की १५ वीं शदी में जर्मनी के एक विद्वान् ने धातु के अक्षर बना कर अच्छा नाम प्राप्त किया। बहुत दिनों पीछे स्टनहोपेर नामक एक नामी शिल्पी ने लोह-यन्त्र बना कर ज्ञान-प्रचारक-पथ को और विस्तृत कर दिया। १९ वीं शताब्दी के प्रारंभ में इङ्गलैण्ड में भाप की सहायता से चलने वाला मुद्रायन्त्र तैयार हुआ। इसमें प्रति घंटा १८०० कागज़ एक ओर छपने लगे। वैज्ञानिक-उन्नति के साथ मुद्रायन्त्र की भी यथेष्ट उन्नति होती गई।

बिजली से परिचालन

इस समय अनेक जगह बिजली की सहायता से छापेख़ाने चलते हैं; जिससे थोड़े ही समय में बहुतसा काम हो जाता है। अक्षर ढालने के काम में भी वर्णनातीत उन्नति हो गई है।

वर्त्तमान समय में इस विद्या की उन्नति सुन कर हमारे
अद्भुत देश के लोगों को अवश्य आश्चर्य होगा । किसी किसी
उन्नति यन्त्रालय में ३५ पृष्ठ वाले विख्यात संवाद पत्र की ५५००० कापी १ घंटे में छप जाती है।

पहिले किसी विषय के प्रचार के लिये हस्त-लिखित पुस्तकों
उपकार से काम लिया जाता था। इसमें परिश्रम और व्यय बहुत होता था और काम कम । ५० वर्ष से अधिक समय में एक बड़ी पुस्तक कठिनता से लिखी जाती थी। और सौ वर्ष में भी समाज में उसका प्रचार होना कठिन काम था। परन्तु इस परमोपकारी-यन्त्र की सहायता से थोड़े ही दिनों में जो ज्ञान और धर्म का प्रचार हुआ, अकथनीय है। दो महीने नहीं बीतने पाते कि भूमण्डल के एक प्रान्त में छपने वाली पुस्तकें दूसरे प्रान्त में पहुंच जाती है। कोई नया आविष्कार, नया तत्व और नई बात किसी विद्वान् ने निकाली शीघ्र ही दूसरे देश के पंडितों के सामने आजाती है। राज्य के सब प्रकार के समाचार शीघ्र ही प्रजा के सामने आ जाते हैं । रात्रि की घटनाएँ रात्रि ही को मुद्रित होकर सवेरे सर्व-साधारण के हाथ में पहुच जाती हैं। वास्तव में इस यंत्र से संसार को बहुत लाभ पहुचा है। भूमण्डल पर ज्ञान और शिक्षा के विस्तार का प्रधान सहायक है। धर्म और नीति के प्रचार में इसी का सहारा है। मनुष्यों के सुख-स्वच्छन्दता का प्रधान कारण है। सच बात तो यह है कि इस कला के उपकार गिनाने में "गिरा अनयन नयन बिनु वाणी" कहना पड़ता है।

---

## संतोष ।

सतोष मन के ऊपर निर्भर है । असतोषी कभी सुखी नहीं होता। सतोषी थोड़े ही पर सुखी होजाता है। मनुष्य अपने अच्छे काम करने पर सतोष कर सकता है। कहीं २ सतोष भी बुरा है।

संतोष मनुष्य के मन के ऊपर निर्भर है । धन से मनुष्य को कभी संतोष नहीं हो सकता, जबतक कि वह स्वभाव से ही संतोषी न हो । असंतोषी मनुष्य कभी २ कहा करता है कि मुझे अपने पड़ोसी के बराबर धन मिल जाय तो संतोष होगा; परन्तु यदि उसे उतना धन मिल भी जाय तो संतोष नहीं होता और वह अधिक धन की इच्छा करने लगता है। इसका कारण उसका स्वभाव से ही असंतोषी होना है। इच्छित वस्तु के पाने पर भी मनुष्य का सन्तुष्ट न होने का कारण यह है कि मनुष्य की इच्छाओं का कभी अन्त नहीं होता। प्रत्येक समय मनुष्य को नई इच्छाएं उत्पन्न हुआ करती हैं। सब से पहिले एक ग़रीब मनुष्य कुछ रुपयों की इच्छा करता है। जब वे उसे मिल जाते हैं, तो वह और भी अधिक धन की इच्छा करने लगता है। इसी तरह से वह समय कभी नहीं आता, जब उसे कोई इच्छा न रहती हो; परन्तु संतोषी मनुष्य थोड़े धन पर ही आनंदित रहता है।

संतोषी मनुष्य चाहे जिस स्थिति में हो आनन्द से रहता है। यदि कोई मनुष्य बहुत ग़रीब हो तो, उसे इसी बात में आनन्दित रहना चाहिये कि उसका स्वास्थ्य-धन, धनवान मनुष्यों से अच्छा है। जो मनुष्य मित्रहीन और कुटुम्बहीन है, उसे शोक न करना चाहिये; वरन् अपना समय पुस्तकों के पढ़ने तथा और ऐसे कामों में लगाना चाहिये जिससे कि उसका तथा समाज का भला हो। जो सदा रोगी रहते हैं, उनको अपने मित्रों तथा सम्बन्धियों की प्रीति में ही प्रसन्न रहना चाहिये।

मनुष्य को सब से अधिक संतोष का वह समय है जब उसे किसी अच्छे कार्य में सफलता प्राप्त होती है। यदि कोई

मनुष्य किसी सत्कार्य्य के करने में पूरा परिश्रम करता है, तो भी उसके हृदय को संतोष होता है। मनुष्य चाहे कितनी ही बुरी अवस्था में हो, परन्तु जब वह अपना कर्तव्य अच्छी तरह से कर लेता है तो उसकी आत्मा को पूरा आनंद मिलता है।

संतोष तो एक अच्छी वस्तु है; परन्तु कभी २ संतोष करना भी सराहनीय नहीं है। अपने जीवन-आदर्श को उच्च न बनाना और सदा अवनत-दशा में संतोष करना ठीक नहीं है। किसी ग़रीब भाई को बुरी दशा में देख कर उसकी दशा सुधारने का उपाय न करना, किसी मनुष्य के किये हुए अत्याचार को सह लेना और उसे उचित बदला न देना भी अपने कर्तव्य से विमुख होना है।

---

## स्वार्थ

स्वार्थी मनुष्य का चरित्र; ऐतिहासिक उदाहरण; स्वार्थी मनुष्य को सच्चा सुख नहीं मिलता; स्वार्थी दयापात्र नहीं है। *

स्वार्थी मनुष्य सदा अपने सुख की इच्छा रखता है और दूसरे मनुष्यों के सुख की बिल्कुल परवाह नहीं करता। वह सदा अपने उद्देश्य-पूर्ति के प्रयत्न में लगा रहता है और चाहता है कि जितनी भर पृथ्वी पर अच्छी वस्तुएं हैं, वे सब उसे ही मिलजावें। जब उसके सुख की वस्तु मिल जाती है तो वह उसका उपभोग करता है और इस बात को नहीं सोचता कि उसके साथी सुख में हैं या नहीं। यदि किसी को दुःख

---

*जिन प्रबन्धों के शीर्षक ऊपर लिख गये हैं, उनको पढ़ कर हर एक शीर्षक को बढ़ाओ। फिर पुस्तक पढ़ कर, पुस्तक के विचारों को अपने प्रबन्ध के विचारों से मिलाओ। वाक्य-रचना और पैराग्राफ़ मिलाने पर ध्यान दो।

देने पर भी उसे कोई वस्तु मिलती है तो वह उसका विचार न करके, उस वस्तु को ले लेता है। इतिहास में ऐसे कई राजाओं के उदाहरण मिलते हैं, जो प्रजा का धन लूट कर अपने स्वार्थ के लिये लगाते थे। जिनको अपने विलास के सिवाय प्रजा के सुख की बिल्कुल परवाह न थी। रोम में भी ऐसे कई बादशाह हुए हैं, जोकि अपना जीवन सुख और विलास पूर्वक बिताने के लिये ही राज्य का काम अपने हाथ में लेने का प्रयत्न करते थे। उसके लिये बडे २ युद्ध करते थे. जिस में बहुत से मनुष्यों का संहार होता था। ऐसी स्वार्थ-परता केवल राजाओं में ही नहीं; किन्तु साधारण मनुष्यों में भी बहुत पाई जाती है। पृथ्वी के प्रायः प्रत्येक भाग में ऐसे मनुष्य हैं जो अपने सुख के लिये दूसरों के अधिकार छीन लेते हैं। वे इस बात की ओर बिल्कुल ध्यान नहीं देते कि उनके अधिक सुख-भोग के कारण, कई गरीबों को बहुत दुःख सहना पड़ता है। स्वार्थी मनुष्य अपने मित्रों और बन्धुओं के हक्क़ भी छीन लेता है, इस कारण से वह सारे कुटुम्ब और मित्रों की घृणा का पात्र हो जाता है; तो भी वह अपनी स्वार्थ-परता नहीं छोड़ता। जब सब घृणा से देखते हैं तो उसे हार्दिक-शान्ति नहीं मिलती। मनुष्य को शान्ति तब मिलती है जब उसके समाज के मनुष्य उससे प्रसन्न रहें। इस-लिये अपने समाज के मनुष्यों को प्रसन्न रखना अन्यावश्यक है। सच पूछा जाय, तो मनुष्य को, स्वार्थ-त्याग में ह सुख है। जब कोई मनुष्य अपनी समाज के लिये कोई भला काम करता है तब समाज को सुख तो होता ही है, परन्तु उसे भी सुख होता है। इसके सिवाय वह समाज की प्रीति का पात्र बन जाता है। परन्तु स्वार्थी मनुष्य को इस आनन्द से

वंचित ही रहना पड़ता है। समाज की घृणा के कारण उसे जो हार्दिक-वेदना होती है, उससे वह अपनी सुख-सामग्री का भी उपभोग् नहीं कर सकता। यदि वही मनुष्य स्वार्थ-परता छोड़ कर अपनी समाज का हितेच्छु बन जाय तो उसे सुख और शान्ति दोनों मिल सकते हैं।

---

## चित्त की स्थिरता वा धीरज

क्या है। किनमें होती है। उसका महत्त्व- १ सैनिकों को २ व्यापारियों को ३ सम्बन्धियों को। यह गुण अभ्यास से बढ़ सकता है।

हो समय कैसा ही कठिन दृढ़-चित्त होकर मत डरो;
पड़ जाय लाखों विघ्न पर, कर्त्तव्य तुम अपना करो,
कहते न तुम घर घर फिरो, बाधा हरो बाधा हरो;
निज बाहुबल से नाव खे कर, दुःख का सागर तरो।

"सनेही"

स्थिर-चित्तवाला मनुष्य कठिनाई के आने पर विचलित नहीं होता, किन्तु धैर्य के साथ बात समझता है और समय के अनुसार उचित काम करता है। जो मनुष्य किसी समाज के नेता रहते हैं, उनके चित्त का स्थिर होना एक स्वाभाविक गुण है। जब कई मनुष्य किसी आपत्ति के आने पर विह्वल हो जाते हैं और यह नहीं सोच सकते कि उचित कार्य्य क्या है? तब शान्त-चित्तवाला मनुष्य उन्हें धैर्य से उस आपत्ति का सामना करने और उसके निवारण करने का उपाय बतलाता है। उच्च-पद पर स्थिर-चित्तवाले मनुष्य को ही नियत करना चाहिये; क्योंकि केवल वही साहस धारण करके विपत्ति का सामना करता है और अपनी स्थिति को अच्छी तरह से जान कर समयानुकूल चाल चलने की

अपने साथियों को सलाह देता है। ऐसा मनुष्य जल्दी बात समझ लेने वाला भी हो, जिससे कि वह मौक़ा हाथ से जाने न दे और उचित कार्य्य करले। जो मनुष्य शान्तचित्त होकर समयानुकूल काम नहीं करता वह किसी काम का नहीं।

ऐसा प्रायः देखा गया है कि प्रसिद्ध पुरुष भी जब कठिन काम आजाता है तो धैर्य्य खो देते हैं और ऐसा काम कर बैठते हैं जिसके कारण उनकी जग में हँसी होने लगती है। उसका कारण चित्त की स्थिरता का अभाव है। वे फिर यह नहीं सोच सकते कि क्या करना चाहिये। ऐसे मनुष्यों को उच्च-पद पर कभी नियत न करना चाहिये। यदि कोई सेनापति युद्ध के समय में धैर्य्य छोड देवे तो वह सब काम बिगाड़ देता है। वह चाहे कितना ईमानदार और राजभक्त हो; परन्तु उस समय वह किसी काम का नही, सेनापति के पद के लिये अयोग्य है। व्यापारी, जो युद्ध की झूठी खबरें सुन कर और बाज़ार के भाव की परवाह न करके अपना भाव तेज़ या मंदा कर देता है, टोटे में पडता है। जो मनुष्य बैंकों की स्थिति का पूरा ज्ञान न करके रुपया खींच लेते हैं अथवा उसके हिस्से मोल ले लेते हैं, वे भी अपने और दूसरे को हानि पहुंचाते हैं। इससे मनुष्य को, कोई भी काम बिना अच्छी तरह से सोचे और उसका अच्छी तरह से ज्ञान प्राप्त किये नही करना चाहिये। फ़ायदे में वे ही मनुष्य रहते हैं जो बिना समझे जन-समूह का अनुकरण नहीं करते किन्तु किसी भी काम को सोच विचार के हाथ में लेते हैं।

'चित्त की स्थिरता' एक स्वाभाविक-गुण है, परन्तु प्रयत्न और अभ्यास से भी मनुष्य स्थिर-चित्तवाला हो सकता है। जिस मनुष्य की मानसिक शक्तियों का विकास

बुद्धि द्वारा होगया है और जो मनुष्य बलवान और स्वस्थ शरोर वाला है वह किसी कठिन समय पर बुद्धि के साथ काम करता है और मौके पर अपना काम निकालने से नहीं चूकता। परन्तु जिस मनुष्य में मानसिक और शारीरिक बल नहीं होता वह तुरंत ही विचलित होजाता है, वह यह नहीं सोच सकता कि क्या करना चाहिये ? जिस विषय का मनुष्य को पूरा ज्ञान रहता है उससे सम्बन्धित, किसी काम में बहुत कम भूल करता है। क्योंकि वह जानता है " उसमें कौनसी भूलों के होने की अधिक संभावना है "। वह उन भूलों से बचाव के उपाय भी सोच लेता है। यदि सेनापति को लडाई के विषय की सब बातें मालूम हों तो वह शीघ्र ही समयोचित काम करेगा और कभी विचलित न होगा। इसी तरह यदि माता को बच्चों की सब बीमारियों का ज्ञान हो, तो वह अपने बालक को बीमार देख कर घबडायगी नहीं, पर उस बीमारी के लिये उचित औषधि देने का प्रबन्ध करेगी।

---

## पश्चात्ताप

क्या है ? उन्नति के लिये पश्चात्ताप की आवश्यकता। पश्चात्ताप से भविष्य-उन्नति की संभावना। पश्चात्ताप ही दण्ड है।

किसी कर्त्तव्य के न करने अथवा किसी अनुचित कार्य्य के करने के पश्चात् जो हृदय को वेदना होती है उसे पश्चात्ताप कहते हैं। आत्मोन्नत्ति के लिये पहले पश्चात्ताप के ज्ञान की आवश्यकता है। मनुष्य को चाहिये कि प्रत्येक अनुचित काम करने पर पश्चात्ताप करे। क्योंकि पश्चात्ताप करने वाला मनुष्य दूसरी वार उस अनुचित काम को न करेगा, जिसके ऊपर कि उसने पश्चात्ताप किया है। यदि चोर को चोरी करने पर लज्जा नहीं आती तो वह फिर चोरी करेगा।

यदि किसी मनुष्य को झूंठ बोलने पर पश्चात्ताप नहीं होता, तो वह सदा झूंठ ही बोला करेगा।

जो सदा अपराध करते रहते हैं उनको भी किसी समय "हार्दिक-वेदना" अपने अनुचित कार्य्यों पर होती है। जो मनुष्य अपने किये हुए अपराधों पर पश्चात्ताप प्रकट करता है वह मानो अपने अपराधों के लिये ईश्वर से क्षमा मांगता है। यदि पश्चात्ताप सच्चा हो तो, वह फिर वैसा काम कभी नही करता। जो मनुष्य स्वभाव से ही अपराधी हो उसको सच्चरित्र बनाने का एक ढंग यह भी है कि उससे अनुचित कामों पर पश्चात्ताप कराया जाय; क्योंकि पश्चात्ताप से अपने किये हुये अपराधों पर शोक प्रकट करना ही नहीं प्रत्युत आगे उन अपराध का न करना भी होता है। पश्चात्ताप मनुष्य तब ही करेगा जब उसे इस बात का निश्चय होजायगा कि जो काम उसने किया है वह हर तरह से बुरा है। यदि किये हुए काम में उसे कुछ भी भलाई दीखेगी तो उसपर वह पश्चात्ताप न करेगा।

पश्चात्ताप केवल बाहरी ही नहीं किन्तु हार्दिक होना चाहिये। यदि कोई लडका सज़ा से बचने के लिये अपने शिक्षक से कोई अपराध न करने की प्रतिज्ञा करदे तो वह पश्चात्ताप नहीं है। पश्चात्ताप होगा तब, जब वह स्वयं अपना अपराध स्वीकार करे और उसके कारण दंड भी सहने को उद्यत हो। ऐसे समय में पश्चात्ताप करने वाले को दंड देना उचित नहीं। क्योंकि पश्चात्ताप द्वारा मनुष्य को हार्दिक-वेदना होती है, उसका दुःख दंड के दुःख से भी बढ़ कर होता है।

---

## प्रसन्नता।

१—प्रसन्न मनुष्य का चरित्र, २ प्रसन्नता सुख की जड़ है,। ३ मनुष्य

अस्वस्थ होने पर भी प्रसन्न रह सकता है, ४ प्रसन्नचित्तवाला अपना काम अच्छी तरह करता है, ५ स्वास्थ्य नियम-पालक अपने चित्त को प्रसन्न रख सकता है।

प्रसन्न-चित्तवाला चाहे जिस दशा में हो, उदास नहीं होता। विपत्तियां साधारण मनुष्य को बिल्कुल उदास कर देती हैं; वे प्रसन्न-चित्त वाले पर कुछ असर नहीं कर सकतीं। वही मनुष्य सुख से रह सकता है जो आपत्तियों का सामना करता है और विचलित नहीं होता। प्रसन्नता ही मनुष्य के सुख की जड है क्योंकि मनुष्य बुरी अवस्था में होकर भी यदि प्रसन्न रहे तो वह सुखी है और अच्छी स्थिति के होने पर भी उदास रहा तो वह दुखी है। जो मनुष्य धनहीन होने पर भी प्रसन्नचित्त रहता है, वह एक धनिक और उदास मनुष्य से अच्छा है, संपत्ति से वह सुख प्राप्त नहीं हो सकता जो कि प्रसन्नता से होता है।

मनुष्य के सुख और दुःख का कारण उसका मन होता है, बाहरी वस्तुएं नहीं। यही कारण है कि जो मनुष्य मन से प्रसन्न है वही सुखी है। प्रसन्न-चित्त-वाला मनुष्य अपना काम भी अच्छी तरह से कर सकता है, क्योंकि कैसा ही काम क्यों न हो, वह उसे करने से नहीं हिचकता और उसे कष्ट साध्य देख कर निराश नही होता। उसे प्रत्येक कठिन काम करने में सफलता प्राप्त करने का रहस्य मालूम है और वह प्रसन्नता है। वह उसे संसार के प्रत्येक काम में सहायता देती और सफलता प्राप्त कराती है।

जो मनुष्य दिन भर रोता हुआ काम करके और उसी पर सोचता हुआ उदास रहा आता है, उसे कभी सुख नहीं होता। प्रसन्नचित्त-वाले मनुष्य को उसी काम के करने में

विशेष आनन्द आता है । अपना काम पूरा कर लेता है तो सदा उसी को नहीं सोचता; किन्तु जो काम उसके आगे रहता है उसकी ओर ध्यान देता है और दत्तचित्त हो उसे करने लगता है। इससे उसका काम भी अच्छा होता है और उसे अधिक व्यथा भी नहीं मालूम पड़ती । इसी से कहा है कि प्रसन्नता सफलता का साधन है।

प्रसन्नता ईश्वर की दैनगी नही है वह प्रत्येक मनुष्य में हो सकती है। प्रसन्न मनुष्य को तो आनन्द सा ही है, परन्तु उसकी प्रसन्नता से उसके साथियों को भी आनन्द होता है। जिस तरह उदास मनुष्य की सूरत सब को बुरी मालूम होती है, उसी तरह प्रसन्न पुरुष का मुख सब को अच्छा मालूम होता है।

मनुष्य को अपना स्वास्थ्य अच्छा रखने के लिये भी प्रसन्नता की आवश्यकता है । जो मनुष्य प्रसन्नचित्त होते हैं वे अच्छे स्वास्थ्य वाले होते हैं और उदास मनुष्यों का स्वास्थ्य सदा बिगड़ा हुआ रहता है। यह वैद्यों का मत है कि उदास रहने से पाचन-शक्ति घट जाती है। जिसके घटने से सब प्रकार के रोग उत्पन्न होते हैं।

---

## मित्रता।

मित्रता से सुख बढता है । विपत्ति में दुःख कम होता है। आपत्ति में धीरज बँधाती है। बुरे मित्रों से हानि है ।

मित्रता करने से मनुष्य के सुखों की वृद्धि और दुखों का नाश होता है । किसी मनुष्य को किसी काम में सफलता प्राप्त होती है तो उसको और उसके मित्रों को आनंद होता है । यदि किसी कारण से उसे दुःख होता है तो उसके मित्र सहानुभूति बतलाते हैं और धैर्य्य दिलाते हैं: जिस से उसे

अधिक सुख मालूम होता। जिस मनुष्य का मित्र नहीं है, उसे सुख के समय में पूरा आनंद नहीं आता और दुःख के समय दुःख दूना मालूम होता है। मित्रहीन-मनुष्य को धन, वैभव और मान से कोई लाभ नहीं होता; क्योंकि इनका उपभोग मनुष्य अच्छी तरह से तब ही कर सकता है जब उसके मित्र होवें। यदि मनुष्य अपनी संपत्ति द्वारा मित्रों का भी कुछ भला करता है तो उसे विशेष आनंद होता है।

जब हम कोई नया काम हाथ में लेते हैं तब हमें मित्रों की आवश्यकता होती है। मित्रहीन-मनुष्य विना सलाह के नये काम में हाथ लगाने से हिचकता है; परन्तु मित्र वाला मनुष्य अपने मित्रों द्वारा उत्साहित होकर साहस से नये काम में हाथ लगाता और उसे उसमें सफलता भी मिलती है। प्रत्येक मनुष्य अपने काम के विषय में यह भी जानना चाहता है कि वह जनसमुदाय को अच्छा मालूम होगा या बुरा। यह बात वह मित्रों द्वारा ही जान सकते हैं, क्योंकि चापलूस झूठी तारीफ़ करदेते हैं और अवसर निकलने पर बड़ी निन्दा करने लगते हैं। मित्रों की सच्ची आलोचना से मनुष्य को अपनी भलाई और बुराई मालूम हो जाती है और वह अपने दुर्गुणों को दूर करने के प्रयत्न में लग जाता है।

मित्रों से, सब से अधिक लाभ आपत्ति के समय में होता है। जब मनुष्य को बहुतसी आपत्तियां आकर घेर लेती हैं और वह हताश हो जाता है, तो आपत्ति से बचाने वाले व धैर्य्य बँधाने वाले मित्र ही हुआ करते हैं। सच्चे मित्र, अपने मित्रों को बड़ी कठिनाइयों से बचा लेते हैं। मित्रहीन-मनुष्य को विपत्ति के समय कोई सहारा नहीं रहता है।

मित्र बनाते समय प्रत्येक मनुष्य को मित्र बना लेना भूल

है। ठगने वाले और मीठे वचन बोलने वाले मित्र बहुत मिलते हैं; परन्तु ऐसे मित्रों से मनुष्य को सदा सावधान रहना चाहिये। ऐसे मित्र बड़े स्वार्थी होते है और सिवाय लूटने के, मित्र को कोई लाभ नही पहुँचाते। मित्र चाहे थोड़े हों, परन्तु सच्चे होने चाहिये। किसी अपरिचित व्यक्ति को कभी एकाएकी मित्र नही बना लेना चाहिये। सद्व्यवहार तो सब ही से होना चाहिये; परन्तु मित्र उसी को बनाओ जिसकी परीक्षा करली हो।

---

## काम।

१ भावार्थ, २ काम सुख की जड है, ३ विना काम के उन्नति नहीं होती, ४ काम से सफलता होती है।

किसी अर्थ-साधन के हेतु मानसिक अथवा शारीरिक परिश्रम को काम कहते हैं। आजकल जीवन-निर्वाह के हेतु जो उद्योग किया जाता है उसे काम कहते है। जब कोई काम कठिन होता है और उसमें अधिक परिश्रम की आवश्यकता होती है तो उसे मनुष्य बुरा कहने लगते है, परन्तु उसे बुरा नही कहना चाहिये। काम कोई भी हो, उसे घृणित नही कह सकते, यदि वह ईमानदारी के साथ किया जावे। किसी भी व्यवसाय को नीच कहना भूल है।

मनुष्य को, जीवन-निर्वाह के लिये काम अवश्य ही करना चाहिये। जिन मनुष्यों के पास बहुत धन रहता है, वे प्रायः कोई काम नही करते, परन्तु ऐसे मनुष्यों की कोई प्रशंसा नही करता। प्रत्येक मनुष्य को कोई न कोई काम अवश्य करना चाहिये, जिससे उसका तथा समाज का भला हो। बाल्यावस्था से ही किसी काम के करने का निश्चय कर लेना

चाहिये और उसी के अनुसार शिक्षा ग्रहण करनी चाहिये। जो मनुष्य अपना जीवन बिना कोई काम किये आलस्य में बिताते है, उनकी मानसिक और शारीरिक अवस्था बुरी रहती है और वे अपना जीवन सुख से नहीं व्यतीत कर सकते। जो मनुष्य किसी काम में लगा रहता है और उसी के द्वारा धन कमा कर अपना निर्वाह करता है, वह अपना जीवन सुख से बिताता है।

प्रत्येक मनुष्य को किसी काम के करने में विशेष आनन्द आता है। मनुष्य को वही काम करना चाहिये जो उसको अच्छा लगे, क्योंकि वह मनुष्य उसी काम के करने में अच्छी सफलता पा सकता है। नित्य के काम के सिवाय मनुष्य को चाहिये कि वह ऐसा भी कोई काम चुन ले, जो नित्य के काम से भिन्न प्रकार का हो। जब किसी समय मनुष्य अपना मामूली काम करते २ थक जाता है तब दूसरा काम करना बहुत अच्छा मालूम होता है। कई मनुष्य गाना बजाना इत्यादि सीख लेते हैं, जो दैनिक काम के परिश्रम की व्यथा को दूर कर, उनके चित्त को प्रसन्न कर देता है।

जो मनुष्य अपना निर्वाह मानसिक-परिश्रम द्वारा करते है, उन्हे दिन में एक बार शारीरिक-परिश्रम करना बहुत सुखप्रद और लाभकारी होगा। इसी तरह जो मनुष्य सदा शारीरिक परिश्रम करते हैं, उन्हें प्रतिदिन एक या दो घंटे कुछ पढ़ने लिखने में बिताना चाहिये। यदि मनुष्य सदा एक ही काम को करता रहता है तो, उसे जीना भी कठिन मालूम होता है। इस से कामों में कुछ भिन्नता होनी चाहिये।

---

## धन का सदुपयोग ।

१ धन एक शक्ति है, २ धनवानों का व्यय, ३ घूस, ४ व्यर्थ दान, ५ दान का औचित्य ।

रुपया पास होने से मनुष्य को उसके बदले में किसी इच्छित वस्तु के लेने का अधिकार हो जाता है। यदि मनुष्य अपने धन को विलास की वस्तुएं लेने में ख़र्च करे तो, उस से कई गरीबों की हानि होती है; क्योंकि विलास की वस्तुओं के तैयार करने में मनुष्यों को बहुत मेहनत करनी पडती है और उनमे कई मनुष्यों की जान जाती है। वही मेहनत यदि जीवन की किसी आवश्यक वस्तु के बनाने में लगाई जावे तो लाखों ग़रीबों का भला हो । मनुष्य अपने धन को समाज में उच्च-स्थान पाने के लिये भी ख़र्च कर सकता है। अमेरिका में बडे धनवान मनुष्य घूंस देकर के राज्य-सभा के सभासद हो जाते है और अपने अर्थ साधन के हेतु ऐसे कानून बनवा लेते है जो उनको तो लाभ दायक हो, परन्तु ग़रीबों को हानिकारक होते हैं । समाज को इस तरह से वे लूट कर अपने धन की वृद्धि करते हैं । यह सब धन का दुरुपयोग कहलाता है।

जो मनुष्य ग़रीबों पर बड़े दयालु रहते हैं और सदा अपना धन दान देने में ही ख़र्च करते हैं, वे धन का दुरुपयोग करते हैं । क्योंकि वे दान देते समय यह नहीं सोचते कि जिसको दान दिया जाता है वह दान का पात्र है या नहीं। जब वे प्रत्येक भिखारी को बिना सोचे दान देते हैं तो इस प्रकार भिखारियों की संख्या बढ़ती है । वे लोग फिर भीख मांगना ही अपना पेशा बना लेते हैं । वह काम नहीं करते जिससे उन्हें मज़दूरी द्वारा पैसा मिले और समाज का भी कुछ भला

हो। जिन मनुष्यों का स्वास्थ्य अच्छा है और जो काम करके कमा सकते हैं, उनको कभी दान नहीं देना चाहिये। क्योंकि ऐसा करने से बेकार मनुष्यों की सख्या बढ़ेगी और समाज की बड़ी हानि होगी। भारतवर्ष में मनुष्य विना इन बातों को सोचे, चाहे जिसे दान देने को उद्यत रहते हैं। यही कारण है कि यहां मज़बूत मनुष्य जिनको कि काम करके कमाना चाहिये, अपना निर्वाह भिक्षा द्वारा ही करते हैं।

अपना धन न तो विलास में और न व्यर्थ दान में ख़र्च करना चाहिये। परन्तु उसको जमा करके रख लेना भी उचित नहीं। क्योंकि जो मनुष्य अपने धन का कोई उपयोग नही करता और उसे सदा बचाये रखता है, उसके पास धन का होना न होना बराबर है। धन, सदा अपने जीवन को सुख से विताने के लिये ख़र्च करना चाहिये। दान उन मनुष्यों को देना चाहिये जो कमा नहीं सकते। विद्यालयों तथा अनाथालयों के लिये दान देना भी बहुत उत्तम है, क्योंकि इन दोनों के द्वारा धन का उपयोग, समाज की उन्नति के हेतु होता है। अपने और समाज के स्वास्थ्य तथा बालकों की शिक्षा के लिये एव देश के हित के लिये धन ख़र्च करना सब से अच्छा है।

---

## रामायण।

१ रामायण का गौरव, २ रामायण का काम, ३ समाज का चित्र, ४ उसके चरित्रों से शिक्षा

हिन्दू-समाज में रामायण का जो स्थान है, जैसी उसकी पूजा है, जैसी मान्यता है, दूसरे किसी ग्रथ की नहीं। राजा से लेकर रक तक, पडित से लेकर सामान्य अक्षराभ्यासी

तक, सब रामायण को पढ कर अपनी २ रुचि के अनुसार आनन्द प्राप्त करते हैं। हर जगह पंडितों के द्वारा उसकी कथा कहलाते हैं।

महात्मा तुलसीदासजी के समय में धार्मिक सम्प्रदायों में बहुत मत भेद बढ़गया था। हरएक सम्प्रदाय, एक दूसरे के मान्यदेवों की घोर निन्दा करते थे। आन्तरिक-कलह हिन्दू-समाज को बहुत ही कमज़ोर बना रहा था। तुलसीदास जी ने जनता के सामने यह आदर्श रक्खा—

"शिव वैरी मम दास कहावै। सो नर मोहि सपनेहु नहिं भावै"

सामाजिक दशा का भी अच्छा चित्र खीचा है—

"ढोल गवाँर शूद्र पशु नारी, ये सब ताडन के अधिकारी।
नारिस्वभाव सत्य कवि कहहीं, अवगुण आठ सदा उर रहहीं।
कोउ नृप होउ हमें का हानी, चेरी छाँड़ि न होउब रानी।"

आदि वाक्यों से उस समय की हिन्दू-समाज के भीतरी रहस्यों का पता चलता है। भगवान् रामचन्द्र का चरित्र अक्षरशः अनुकरण करने योग्य है। भाई, भरत और लक्ष्मण से स्वार्थत्यागी होने चाहिये। राजा दशरथ के समान, प्राण और पुत्रों को देकर भी अपने वचनो का पालन करना चाहिये। कूवरी जैसी दुष्टा स्त्री किस भांति घर में फूट डलवा कर नाश करा देती है दुष्टो और धूर्तों की बातों में आ-कर कैकेई जैसी बुद्धिमान स्त्री भी बहक जाती है। सती-सीता का कैसा पवित्र चरित्र है। श्रीराम का विभीषण और सुग्रीव के साथ मित्रता करना अच्छी राजनीति का उदाहरण है।

कुमार्ग में चलने वालों तथा अपने भाइयों को सताने वालों को, बालि और रावण के चरित्र से पाठ लेना चाहिये। भगवान् रामचन्द्र का भीलिनी के झूंठे बेर खाना, भील के

साथ घनिष्ठ मित्रता करना, रात दिन नीच ऊंच की चिन्ता में रहने वालों को अच्छी शिक्षा देता है। इसके अतिरिक्त "ईश्वरअंश जीव अविनाशी" आदि वाक्यों का अभिप्राय है कि किसी जीव के साथ में अत्याचार नहीं करना चाहिये, क्योंकि वह ईश्वर का अश है। यदि मनुष्य माया (अज्ञानता) के पर्दे को हटा दे तो वह ब्रह्म ही (समीपस्थ) हो सकता है। कहांतक गिनावें-वेदान्त, भक्ति, ज्ञान, धर्म, नीति, आचार, व्यवहार आदि सिखाने को एक रामायण ही पर्याप्त है जहां पर धर्म-शिक्षा देने का विधान हो, एक रामायण ही से उनका बहुत कुछ काम निकल सकता है।

---

## देशी कारीगरी।

प्राचीन काल में देश की कारीगरी

इतिहास देखने से ज्ञात होता है कि किसी समय अपना देश विद्या और कला में, पृथ्वी के और देशों से बहुत चढ़ा बढ़ा था। यहां से बहुत सा माल अरब, तुर्किस्तान और मिस्र होता हुआ यूरोप जाता था। भांति भांति का सूती और रेशमी कपड़ा बनता था। आज भी सूरत का ज़री का काम, नागपुर के धोती जोडे, ढाके की मलमल-बुरहानपुर का कलाबत्तू, बङ्गाली दुपट्टा, और काश्मीरी शालदुशाले यहां की प्राचीन कारीगरी का गौरव दिखाते हैं।

वर्त्तमान स्थिति

पर किसी ने कहा है "जो अति ही ऊंचे चढ़ें गिरिहैं संशय नाहिं" वह पुराना दौर दौरा नहीं रहा। कालचक्र के प्रभाव से भारत का बाज़ार यूरोप, अमेरिका और जापान के माल से भरा पडा है। दिया-सलाई और सुई ऐसी छोटी २ चीज़ें भी बाहर से न आवें तो हमारे कारोबार बन्द पड़े रहें।

अ–अपने देश के कारीगरों में अज्ञानता, आलस और निर्धनता होने के कारण वह नवीन सभ्य देशों के कारीगरों की बराबरी नही कर सके। समय की गति के साथ उन्होंने अपनी विद्या, कला और हुनर में सुधार नहीं किया।

अवनति का कारण।

ब–यूरोप के लोग उद्योग, साहस और चतुराई में बढ़ गये। अपनी कारीगरी में उन्हों ने बड़ा सुधार किया। अनेक प्रकार के यन्त्र बनाये। दूसरे देशों से कच्चा माल मंगा कर यन्त्रों की सहायता से सस्ता और साफ़ माल तैयार किया। उसके सामने हाथ से बना हुआ देशी माल तेज़ पड़ा; उतनी सफ़ाई भी न दिखाई दी, इससे उसकी खपत कम होगई।

अ–कला विद्या की पुस्तकें अपनी भाषा में प्रकाशित करके सस्ते मूल्य पर बेचना चाहिये। साथ ही साथ बड़े २ शहरों में आदर्श कार्यालय खोलने चाहियें, जिनमें कारीगरों को कलों से काम करना सिखाया जाय।

देश में कला-कौशल की वृद्धि

ब–यूरोप, अमेरिका और जापान आदि में काम सीखने के लिये विद्यार्थी भेजे जांय, वह लौट कर देशी कारीगरों को उसी ढङ्ग पर काम करने के लिये तैयार करें।

स–धनी लोग देश में, दिया सलाई, कागज, सूती व ऊनी कपड़े, होल्डर, निब, कृषि-यन्त्र आदि आवश्यकीय वस्तुओं के बनाने के लिये कारख़ाने खोलें और सहकारी समितियां बनावें।

यह है कि, देशी कारीगरों की दशा सुधारनी ज़रूरी है। रूई, रेशम, सन और ऊन आदि पदार्थ यहां से यूरोप जाते हैं। वहां से कपड़ा बन कर यहां आता है। अगर वह यहीं बने तो करोड़ों आद-

सारांश

मियों की रोज़ी चले और देश में धन की बढ़ती हो। अकाल का डर कम होजाय। इस समय दैवयोग से जर्मनी का माल भारत में नही आसकता है; परन्तु अमेरिका और जापान कुल व्यौपारी-मैदान को हथिआने की कोशिश में हैं। हिन्दुस्तानियों को भी सचेत होने का मौक़ा हाथ से न जाने देना और भारत की समृद्धि के लिये तन-मन-धन लगा देना चाहिये।

---

## देशाटन से लाभ।

शाब्दिक-व्युत्पत्ति—देश देश में घूमने फिरने का नाम देशाटन [देश + अटन=] करना है।

लाभ —१-दूसरे देश के अद्भुत २ प्राकृतिक और कृत्रिम दृश्य नदी, पहाड़, झरने, मैदान, नगर, क़िले, अच्छी २ इमारतें देख कर मन को बहुत आनन्द मिलता है; ईश्वर तथा मनुष्यों की कारीगरी के रहस्य जाने जाते हैं।

२—जानकारी बढ़ती है। भांति २ के स्वभाव वाले मनुष्यों के देखने व बर्ताव करने से अनेक प्रकार की चालाकी व चतुराइयों से परिचित हो जाते हैं, जिनका जानना जीवन-रक्षा के लिये आवश्यकीय है।

३—व्यापार और रोज़गार में लाभ होता है। अपने देश में जिस देश की वस्तु खपती हो उसे ला सकते हैं। दूसरे देश की आवश्यकता जान कर उसे पूरा कर सकते हैं। परस्पर के व्यवहार से विश्वास बढ़ता है। आढ़त का सिलसिला जमता है।

४—यदि हमारे देश की कोई वस्तु विदेशी वस्तु की बराबरी न कर सकती हो तो, वहां के कारखानों में उसके बनने की रीति आदि देख कर, अपनी वस्तु की त्रुटि दूर कर सकते हैं।

और किसी नई वस्तु का बनाना सीख कर अपने देश को लाभ पहुँचा सकते है।

५—विद्यालयों में प्राप्त की हुई शिक्षा, देशाटन से पूर्ण होती है। किसी देश का ज्ञान भूगोल की पुस्तक से तब तक ठीक ठीक नही होता जबतक कि हम अपनी आंखों से उसे देख न लें। किसी ऐतिहासिक घटना-स्थल को प्रत्यक्ष देखने का सौभाग्य हो, तो जी में कैसे नये २ भाव उठते है।

६–किसी देश के सामाजिक और नैतिक रहस्यों का पता चलता है:—

वहां के आदमियों के साथ रहने सहने से, उनके आचार, व्यवहार और रीति रस्मों के निरीक्षण करने से, वहां की शिक्षा दीक्षा के रहस्यों को समझने से, वहां की सामाजिक और नैतिक स्थिति का पता चलता है; जिनसे अपने देश और समाज की उन्नति के लिये अनेक परिणाम निकाले जा सकते है।

७–शिक्षा-प्रेमी महाशय दूसरे देश के विद्यालय, महाविद्यालय और विश्वविद्यालयों की संचालन रीति और प्रबंध देख कर तथा वहां की शिक्षाप्रणाली मनन करके अपने देश के शिक्षा प्रचार में लाभ पहुंचा सकते हैं।

हानि—देशाटन से अगणित लाभ हैं परन्तु निरुद्देश हो कर मारे मारे फिरने से कोई लाभ नही है। हम ऐसे देशाटन से सहमत नही है, जिसमें समय और धन का दुरुपयोग हो।

---

## लोकसेवा।

सेव्य है सब जग का वह धीर, लोक-सेवा में जो हो वीर।
नहीं तो सूकर स्वान समान, पेट भरने में कौन अजान॥

'सनेही'

एक दिन महात्मा रामाकृष्ण से उनके शिष्यों ने पूछाः— "ईश्वर का कौनसा 'भजन' सब से अच्छा है।"

महात्मा कहने लगेः—"एक धनी के उपवन में दो माली नौकर थे। एक तो पेड़ों की सार सम्हार–उनमें पानी देना, गोडना आदि–में सारा समय व्यतीत करता था, और जो कुछ फल फूल उसमें होते थे, स्वामी के यहां रख जाता था। दूसरा कुछ काम नही करता था, कही स्वामी जाता तो उसके साथ चला जाता था और उसके सामने ऐसा कह कर कि "मेरा स्वामी लम्बा है, चौडा है, दयालु है, पालक है," नाचा करता था। अब बताओ कि कौनसा सेवक अपने स्वामी का सच्चा भक्त है?

एक स्वर से सब लोग—"पहला, पहला"।

महात्मा—"तो बस यह संसार ईश्वर का उपवन है। इसमें जीवमात्र वृक्ष लतादिक हैं। उनकी भलाई करने वाला–उनकी सेवा में शरीर अर्पण करने वाला–ही ईश्वर का सच्चा भक्त है।"

कवि सम्राट् महात्मा रवीन्द्र ने एक जगह लिखा है "चल उठ, यहाँ गोमुखी में हाथ डाले क्यों बैठा है? यदि ईश्वर के दर्शन करने हैं तो वहां चल, जहां किसान ठीक दोपहरी में हल जोत रहा है और चोटी का पसीना उसके पांव तक पहुंचा है।"

ठीक है, जिसने ज्ञान से अपने कर्त्तव्य को नही पहचाना, विद्या से अपने विचारों को ऊचा नही किया, ससार में उसके पैदा होने से न होना अच्छा था। जबकि जड-प्रकृति की सृष्टि वृक्ष 'फल' और नदी 'जल' देकर हमारी जीवन-रक्षा करती हैं तो, चैतन्य जगत के मुकुट कहलाने वाले मनुष्य, अपने साथियों को दुःखित देख कर उनकी सेवा नही करते–उन्हें सहायता नहीं देते—उन्हे अपनी भूल पर बार बार पश्चात्ताप करना चाहिये। जड़-प्रकृति से कर्त्तव्यपालन की शिक्षा लेनी चाहिये।

शिक्षा का सब से ऊंचा उद्देश्य यही है-"मनुष्य अपने को इस योग्य बनावे कि संसार भर को सुख पहुँचाता हुआ अपने को सुखी करे"। महात्मा बुद्ध के वह वचन भारत के इतिहास में स्वर्णाक्षर में लिखे गये है "मुझे अकेले मुक्ति नहीं चाहिये-जब तक संसार के कीट पतंगादि भी मुक्त न हो जांय, मैं मुक्ति नहीं चाहता।"

आधुनिक समय में गोखले आदि महात्माओं ने लोक-सेवा का कितना बड़ा आदर्श हमारे सामने रक्खा है ? स्वयं लोक-सेवा में उन्होंने अपना जीवन दिया। उनके शिष्य 'वेंकटेश नारायण तिवारी आदि लोक सेवा से किस प्रकार अपने जीवन को पवित्र कर रहे हैं । यूरोप की सैकड़ों देवियों ने आजन्म कुमारी रह कर लोक-सेवा की है। वासन्ती देवी ने भारत की सेवा के लिये अपना जीवन दिया है । मि० कैरी एक अमेरिकन लेडी है, आप भारत की स्त्रियों के दुःख देख, यहां की विवाह-प्रथा का सुधार कर रही हैं। पर गजब है कि यहां के पढे लिखे लोग ऐसी स्वार्थ की पट्टी आँखों पर चढ़ाये हुए हैं कि जिन्हें कुछ दिखाई ही नहीं देता।

मि० टी० आर. जी. लाइल भूतपूर्व हैड मास्टर राजपूत हाई स्कूल ने एक लड़के की—जब कि हैज़े के रोग में ग्रसित था अन्य लोग पास जाने में भी डरते थे—कई दिन अपने हाथों सेवा की, रातदिन उसके पास रहे।

अजमेर में शिक्षित लोगों की एक सेवा-समिति ने कई महीनों से इस महामारी के समय बड़ा काम किया है। हज़ारों प्लेग के रोगियों की विना छूआ-छूत के विचार से सेवा की है। और मृत्यु के पीछे बड़ी गंभीरता से अन्तिम संस्कार अपने हाथों से किया है।

सारांश यह है कि हमारा देश रोग और अकालों का घर हो गया है, यहां के युवकों को "लोक-सेवा" व्रत धारण करना चाहिये। रोगियों की परिचर्या, भूखों और अकाल-पीड़ितों को अन्नदान आदि आवश्यकीय कार्य के लिये मंडली बना कर देश और जाति की सेवा करना चाहिये।

## फलों का आहार।

"औषधियों का सामान्य गुण' यह है कि वह आंतों को ठीक रक्खें और अजीर्ण न होने दें। यदि अजीर्ण हो जाय तो उसे दूर करें। परन्तु औषधियों की अपेक्षा फल अधिक लाभ दायक हैं। यों तो सेव, नारंगी, नासपाती, केला, रसभरी, शहतूत और अनार में अजीर्ण दूर करने का गुण है ही, परन्तु अञ्जीर, अंगूर, खुबानी, किशमिश और खजूर में यह गुण बहुतायत से पाया जाता है।

फलों से हृदय को लाभ होता है।

हृदय का कार्य धीमा हो या उसमें गर्मी आगई हो तो फलों का नमक और खटाई उसे लाभ पहुँचाती है। फलों की चीनी को हृदय आराम से पचा लेता है।

फल मेदे के रस को शुद्ध करते हैं।

मेदे में भोजन पचाने वाला रस है, वह यदि दूषित हो जाय तो फल उसे शुद्ध कर देते हैं। फलों का हलका भोजन आठ दश दिन में अजीर्ण दूर करता है। उबले हुए चावल और तले हुए सेव, अथवा दो भाग केले के गूदे में १ भाग मलाई मिला कर बहुत ही लाभदायक है।

इन्द्रिय जुलाब

नारंगी और खरबूज़े का रस, गुर्दे का मैल दूर करके उसे बलवान बनाता है, और चित्त प्रसन्न करता है।

गठिया के रोगी को भी खट्टे फल लाभदायक है। जिस के शरीर में मांस खाने से जो रक्त-विकार उत्पन्न हो, उसे नीबू और तरबूज़ का अधिक व्यवहार करना चाहिये।

जो आलस्य से जीवन निर्वाह करते हैं, उनकी पाचन-शक्ति निर्बल हो जाती है। आँते ठीक काम नहीं करती। मल अच्छी तरह बाहर नहीं निकलता। अपरिपक्व भोजन शरीर में रह कर आमाशय मे एक प्रकार का विष पैदा करता है। इससे भांति २ के रोग दूर होते हैं। तन्द्रा नढ जाती है। ऐसे रोगी को एक दो सप्ताह तक नले हुए फल खूब खाने चाहिये।

नारंगी से रक्त का विष दूर होता है और शरीर की कान्ति बढ़ती है।

रक्त की कमी फलों के आहार से दूर होती है। केला इस रोग के लिये विशेष उपकारी है।

यदि शरीर में मोटाई अधिक हो तो ऐसे रोगी को फल अधिक देने चाहियें। नीबू और नारंगी आदि खट्टे फलों का रस पीना बहुत लाभ दायक है। निर्बलता में अगूर और पेचिश के रोग में खजूर और अञ्जीर अधिक लाभ देते हैं।

ज़ैतून का तेल कमज़ोरी दूर करता है। काडलिवर आयल के बदले इसका खाना बहुत ही उपयोगी है।

बच्चों को मांस व मिठाई न देकर फल ही देना चाहियें। फलों को वह पसन्द भी करते हैं।

जो मनुष्य भोजन के साथ नित्य फल खाता है, बहुत कम रोगी होता है। इनके भोजन से पाचन शक्ति-बढ़ती है, बल पहुंचता है और शरीर के अन्य विकार दूर हो कर वह पुष्ट होता है।

---

## पत्रलेखन।

दूरदेशी मित्रों के बीच में प्रेम बनाये रखता है। पत्रप्राप्त होने वाले को खुशी होती है। अपने हित-चिन्तकों को पत्र लिखना अपना कर्त्तव्य है।

दूर देश के रहने वाले मनुष्य के साथ मित्रता का सम्बन्ध बनाये रखने के लिये पत्रव्यवहार आवश्यक है। बिना पत्र-व्यवहार के-जो मित्र साथ नहीं रहता उसका होना और न होना बराबर है। मित्रों के रहने का स्थान सामयिक पत्रों द्वारा मालूम हो सकता है और उनकी अच्छी और बुरी दशा का ज्ञान यात्रियों द्वारा हो सकता है, परन्तु बहुत समय तक बिना पत्रव्यवहार के भिन्न देशों में रहने से दो मित्रों मे हार्दिक-प्रेम नहीं रह सकता। यदि हम पत्र द्वारा दूर देशके रहने वाले मित्र के साथ बातचीत करते रहें तो, वह हमारे साथ रहने के बराबर है "अपने मित्र के रंग और रूप में कितना अंतर पड़ा" इसका ज्ञान हमें उसके चित्र से हो सकता है पर उसके विचार और स्थिति का परिवर्तन, पत्र द्वारा ही मालूम हो सकता है। जो पुत्र विदेश को धन कमाने जाते हैं उनका वियोग पिता को बहुत ही दुःखप्रद होता, यदि पत्र द्वारा पिता को समय समय पर ख़बर न मिलती रहती। जो मज़दूर किसी नये स्थान पर मज़दूरी करने और पैसा कमाने जाता है, वह भी अपने कुटुम्बियों को कुशल-समाचार देता रहता है। कुटुम्बी भी उसे अपने घर के सब हाल से सूचित करते रहते हैं। इस तरह से पत्रव्यवहार द्वारा दूर देश के रहने वाले मित्र अथवा कुटुम्बी का हाल मिलता रहता है और प्रेम का सम्बन्ध बना रहता है। जब यात्री घर लौटता है तो वह अपरचित-व्यक्ति के समान नहीं आता, परन्तु उसके मित्र और कुटुम्बी उसे उसी प्रकार से मिलते हैं जैसे कि वह सदा उनके साथ ही

रहा हो। इस कारण दूर-देश के मित्रों तथा सम्बधियों को चाहिये कि पत्र-व्यवहार सदा बनाये रहें! नव-युवक–जिनको कि इस संसार का पूरा अनुभव नहीं है–जब धन अथवा विद्योपार्जन करने विदेश जाते हैं, तब उन्हें अपने घर के मित्रों और कुटुम्बियों को पत्र लिखना बहुत आवश्यक है। जिन पिताओं को केवल अपने पुत्र की कुशलता की ही सब से बडी इच्छा है, उनको यदि समय समय पर पुत्र के पास से कुशलपत्र न मिलेगा तो बड़ी चिन्ता होगी। उनका सब से अधिक आनंद का समय वही है जबकि उन्हें अपने प्रिय पुत्र की पत्री मिलती है। जब पुत्र अपने पिता को केवल एक पत्र से ही आनंदित कर सकता है तो, यह उसका कर्त्तव्य है कि सदा उचित समय पर अपने पिता को पत्र लिखा करे और कभी अपने वृद्ध कुटुम्बियों को इस सुख से वञ्चित न रक्खे। किसी को भी इतना काम नही हो सकता कि पत्र लिखने की भी फुर्सत न मिले। जिसको दिन भर खूब काम करना पडता है उसे पत्र लिखना तो एक तरह से आराम देने वाला काम है। जब अधिक मानसिक-परिश्रम करने से मनुष्य थकित हो जाता है, तब अपने गृह, कुटुम्बी और मित्रों का स्मरण करने और उन्हें पत्र लिखने से उसके मन को शान्ति मिलती है। परन्तु यह मानसिक शान्ति तब ही मिलेगी जब पत्र स्थिर मन से लिखे जायँगे। पत्र लिखने का एक बड़ा उद्देश्य, जिसको पत्र लिखो उसे, सुख देने का है। इस कारण से पत्र में ऐसी ही बातें लिखना चाहियें जो किसी के चित्त को व्यथा न पहुँचावें। पत्र का काग़ज़ व लेखन इत्यादि भी अच्छा ही होना चाहिये। मित्र या कुटुम्बी को पत्र लिखने में ऐसी शीघ्रता न करनी चाहिये, जिसमें अक्षर भी स्पष्ट न हों और पढ़ने वाले को कष्ट पहुंचे।

---

## आशा।

( लेखकः- श्रीयुत हृदयनाथ सपरू )

उस महानिशा का क्या नाम है जिसमें ज्ञान के सूर्य्य को उदय होने का अवसर नही मिलता? परमेश्वर के इस बड़े संसारचक्र की धुरी किस वस्तु की बनी है जो इतनी पुरानी होने पर भी नही घिसती? सज्जनों के वियोग में प्रेमियों के प्राण की रक्षा करने वाली कौन है? बड़ी बडी विपत्तियों में मनुष्य किसके भरोसे निराश नहीं होता? सार्वभौम और इन्द्रपद किसके आगे चार क़दम से भी कम है? हमारे जन्म से पहिले मां बाप को हमारे व्याह का सुख कौन अनुभव कराती है? किसके बल से नरकों की कडी आंच को हम फूलों की माला समझ बड़े बड़े पाप में प्रवृत्त होते हैं? कौन हम से बडे बड़े यज्ञ, दान और जप तप करा कर, हमें धर्म की प्रेरणा देती है? महामोह नाम बालक किस माता का प्यारा पुत्र है? किसका फल इतना मीठा है कि हम खाते खाते नहीं अघाते? परमेश्वर से निश्चय मिलने का दावा कौन रखती है और परलोक इस लोक दोनों के बखेड़े मात्र की मूल कौन है? आशा! वह आशा है!

आशा, अहा! यह कैसा मीठा और प्यारा नाम है! इसकी बदौलत संसार अपनी मर्य्यादा पर खडा है। जब मनुष्य घोर विपत्ति में पड़ घबरा जाता है और उस घबराहट में उसे मर जाना या घर छोड़ देश विदेश फिरना अच्छा लगता है, तब यही उसके सामने आती है और लाख लाख तरह के दिलासे देती है। जी कहता है, पुत्र का वियोग होगया अब दुनिया से क्या काम? यह कहती है तुम सलामत हो तो दस बीस हो रहेंगे। जी कहता है धन संपत्ति सब नष्ट होगयी. दिवाला निकल गया, अब कनी खाकर सो रहो, किसी को मुंह न

दिखलाओ' जहां राज भोगा, वहां भीख नहीं माँगनी। आशा तुरन्त उसके सामने खड़ी होकर राजा रामचन्द्र और युधिष्ठिर की कहानियाँ पढ़ने लगती है और कहती है कि, सम्पत्ति गई, तुम्हारा भोग नहीं लेगई। पुरुष का काम धीरज धरना है। रुपया पैसा हाथ पैर के मैल हैं, आते ही जाते रहते हैं। फिर दिन फिरेंगे, फिर वही राज-पाट होगा। जी कहता है "हाकिम के सामने क़सूरवार हो तुम क़ैद किये गये, अब ऐसी ज़िन्दगी से हाथ धोओ, गले में फाँसी लगा मर जाओ।" आशा कहती है, दिन बात करते बीतते हैं, चौदह बरस चौदह दिन से जायँगे, सम्पत्ति बिपत्ति होती ही रहती है, फिर वही घर, वही तुम हो। मन कहता है, मित्र के बिछोह में घडी भर भी जीना हराम है, विना मित्र संसार का सुख भोगना नीचों का काम है। यह क़हती है, बिछुडे मिलते हैं, मिले बिछुडते हैं; यही कारखाना है, तुम्हारा ध्यान किधर है? होश की दवा करो! तुम जीते रहोगे तो सब मिलेगे। जब तुम्ही नहीं हो, तो कौन किसे मिलेगा? जी कहता है, अरे! तोप तलवार चल रही है, जी बचा भाग चलो। यह कहती है, ख़बरदार जो पीछे हटा! जय तेरे ही हाथ में है, पैर आगे ही बढ़ाये चल, मर गया तो सीधा स्वर्ग को जायगा, संसार में नाम रहेगा। जीता तो बहादुर कहलायगा, राजा होगा, लूट मिलेगी, तनख़्वाह बढ़ेगी, तमग़ा मिलेगा। सिद्धान्त यह है कि, संसारी कामों से जब जी उचटता है, तब यह आगे होती है और फिर उसको उसी में सान देती है। इससे निश्चय होता है कि जगत्-चलानेवाली ईश्वर की अनेक शक्तियों में आशा भी एक प्रबल शक्ति है। गीदर्पण

——— ———

## स्वास्थ्य-रक्षा ।

धर्मार्थकाममोक्षाणां,

आरोग्यं मूल कारणम् ।

समस्त लौकिक तथा पारलौकिक कामों के सम्पादन करने में आरोग्यता ही प्रधान कारण है । उसके विना हम कुछ नहीं कर सकते । इसलिये सब कामों से पहले हमे अपनी स्वास्थ्य-रक्षा पर ध्यान देना चाहिये । लोकोक्ति चरितार्थ है, "एक तन्दुरुस्ती हज़ार नियामत है।" यदि तन्दुरुस्ती है तो दुनियां आनन्द का घर है, अन्यथा अस्वस्थ-मनुष्य को ईस ससार के समस्त सुख फीके और दु खमय दिखाई देते हैं। ईश्वर ने यह शरीर हमारे पास धरोहर के समान रक्खा है । इसके द्वारा हमें प्रतिदिन उत्तम २ काम करने का अवसर मिलता है। प्रकृति ने इस शरीर के द्वारा जो २ काम करने का हमें अधिकार दिया है उनका करना हमारा परम धर्म है । प्रकृति के नियमों को भङ्ग करना ही ईश्वरीय-आज्ञा का अनादर करना है। इसका दड हमें अवश्य भोगना पड़ता है। स्वास्थ्य-रक्षा के नियमों का उल्लघन करने से हमें अस्वस्थतारूपी दंड मिलता है। कोई मनुष्य इसकी निस्बत यह कह नही सकता कि हमें अमुक नियम मालूम नहीं; अतएव हम दंड के भागी नही हो सकते। परन्तु यह याद रखना चाहिये कि इन नियमों से अनभिज्ञ रहना ही ईश्वरीय-आज्ञा का उल्लंघन करना है। जैसे कोई मनुष्य ऐसा काम करे जो एक्ट की रू से अपराध समझा जाता हो, तो वह मनुष्य मजिस्ट्रेट के सामने यह कहने से अपराध से मुक्त नहीं हो सकता, कि, मुझे यह क़ायदा मालूम नहीं था। अस्तु, नियमों का जानना परमावश्यक है। ईश्वर

ने हमें जो जो शारीरिक, मानसिक तथा आध्यात्मिक शक्तियां दी है उनका समुचित उपयोग और उन्हे पूर्ण उन्नत करना हमारा धर्म है। जो मूर्ख रह कर उपर्युक्त शक्तियों की उन्नति नहीं करते वे मूर्खतावश भावी जीवन सम्बन्धी नियमों का उल्लंघन करके दुःख उठाते हैं। इसलिये हमें चाहिये कि इन बातो की हम सब से प्रथम जानकारी प्राप्त करे।

और बातो की अज्ञानता से इतनी हानि होनी सम्भव नहीं है, जितनी कि स्वास्थ्य-रक्षा के नियमों की जानकारी के बिना। यद्यपि प्रकृति ने मनुष्य की स्वास्थ्य-रक्षा का बहुत कुछ भार अपने ही ऊपर ले रक्खा है, तथापि हमारी सहायता के बिना वह उसे पूर्णरूप से सम्पादित नहीं कर सकती। हमें उसके बतलाये हुए नियमों का पालन अवश्य करना पडता है। भूख, प्यास या अधिक सर्दी गर्मी लगते ही उससे बचने की अत्यन्त प्रबल इच्छा हमारे मन में आप ही आप पैदा हो जाती है। प्रकृति की सूचना मिलते ही हमें तत्काल इसकी पूर्त्ति करना चाहिये। जब भूख या प्यास लगे तो उसी समय भोजन या पानी पीना बहुत जरूरी है। जब हमारा मस्तिष्क काम करते करते थक जावे, तब हमें चाहिये कि उसे विश्राम दें। क्योंकि हम देखते हैं कि अधिक ठण्ड और धूप मे फिरने से ज्वर आने लगता है। अधिक पढ़ने लिखने से किसी की आंखें बिगड जाती है। दिल से अधिक काम लेने से मस्तिष्क की बीमारी हो जाती है। कई लोग अधिक परिश्रम करके अपनी आरोग्यता इतनी बिगाड़ लेते है कि वे दुनियां के किसी काम के नहीं रहते। कई लोग इसके विरुद्ध बेकार रह कर आलस्य से अपना शरीर बिलकुल शक्ति-हीन और अनुपयोगी बनालेते हैं।

कुछ लोगो का ख्याल है कि, बीमारी मिट जाने पर शरीर

फिर ज्यों का त्यों हो जाता है; पर ऐसा समझना भारी भूल है। जिस कल का कील-पुर्ज़ा एक बार बिगड़ जाता है, वह हज़ार प्रयत्न करने पर भी पूर्ववत् नहीं हो सकता, उसमें कुछ न कुछ कमी हो ही जाती है।

वर्तमान में हमारे समाज और देश की दशा ऐसी है कि हमें पेट-पालन के लिये लाचार होकर स्वास्थ्य सम्बन्धी नियमों का उल्लघन करना पड़ता है—दूसरे, हम लोगों की प्रकृति भी ऐसी है कि हम तात्कालिक सुखों को अधिक समझते हैं और उनमें लालायित और लिप्त होकर उनसे होने वाले आगामी दुःखों पर कुछ ध्यान नहीं देते। इस कारण हम लोगों की आरोग्य-रक्षा में सहज ही आघात पहुंचा करता है। आरोग्य-रक्षा के नियम पालने में जितनी हम त्रुटि करते हैं उतना दुःख अवश्य भोगना पड़ता है। सूर्य अस्त के पश्चात् जिस तरह रात्रि का आना निर्भ्रान्त है, उसी तरह स्वास्थ्य-रक्षा सम्बन्धी नियमों का उल्लंघन करने से दुःखों का आना भी निर्भ्रान्त है। परिमित आहार से अधिक भोजन करने से अजीर्ण होजाता है; अधिक रात्रि तक जागने से शरीर में आलस्य छा जाता है इत्यादि। इन बातों से यह सिद्धान्त निकलता है कि कुदरती नियमों में छोटीसी भूल का समावेश होना भी हानिकारक है। अतएव इन नियमों को मान-पूर्वक स्वीकार करके शारीरिक-शक्ति सम्पादन करना प्रत्येक मनुष्य का कर्त्तव्य है।

स्वास्थ्य-रक्षा के नियम न जानने और जान कर भी उनका पालन न करने से आजकल इस देश में लोगों का स्वास्थ्य बहुत शोचनीय अवस्था में हो रहा है। असमय मृत्यु से लोगों का जीवन नाश हो रहा है। पूर्ण आयु व्यतीत कर मरने वालों की संख्या शायद बहुत ही कम निकले। परन्तु जिन

देशों में लोग इन नियमों को जानने की कोशिश करते तथा उनके अनुसार चलते हैं, वहां रोगों की ऐसी विपुलता नहीं दिखाई देती। वृद्धावस्था शीघ्र ही शरीर पर अपना अधिकार नहीं जमाने पाती। यूरोप, अमरीका आदि देशो के ७०। ८० वर्ष की उमर वाले मनुष्य जितना परिश्रम करते हैं, उतना इस देश के ज़वान पुरुष भी नही करते।

हमारी सरकार भी देशवासियों की स्वास्थ्य-रक्षा के लिये प्रयत्न करती है, गवर्नमेण्ट के ऊपर इसका सारा भार छोड़ कर हमें निश्चिन्त न बैठना चाहिये। बङ्गला भाषा में स्वास्थ्य समाचार नामक एक अच्छा मासिक पत्र है। ऐसे समाचारपत्रों से इसका बहुत कुछ उद्देश्य पूरा हो सकता है। हिन्दी जोकि भारत की राष्ट्र-भाषा है इसमें ऐसे लोकोपकारी मासिक पत्रों का निकलना बहुत ज़रूरी है। यद्यपि नागरी में देशोपकारक, वैद्य, सुधानिधि, वैद्यकल्पतरु आदि पत्र निकलने लगे हैं, परन्तु तो भी इतने बहुसंख्यक हिन्दी-भाषा-भाषियों के लिये इतने पत्र बस नहीं कहे जा सकते। रात दिन, उठते बैठते पद पद पर जो स्वास्थ्य-नियम, अनभिज्ञतावश नष्ट किये जाते हैं उनके तथा नित्यप्रति वहार में आने वाले खाद्य-पदार्थों के विषय में उपदेशादि, इन पत्रों द्वारा प्रकाशित करके, लोगो का बहुत कुछ उपकार साधित किया जा सकता है। हर्ष की बात है कि कुछ समय से प्रयाग में वैद्यक सम्मेलन की स्थापना हुई है।

यह एक आश्चर्य की बात है, कि लडकपन में हम स्वास्थ्य-नियमों को उतना भंग नही करते हैं जितना कि युवावस्था में। लडकपन की अज्ञानता की दशा में यदि ये नियम पूर्णतः न पाले जा सकें तो सभव है, परन्तु युवावस्था में जिस समय

हम शिक्षित और योग्य होने का दावा करते हैं, इन नियमों के भग करने में हमें लज्जित होना चाहिये।

लोग कम-समझी के कारण शारीरिक-सुख को प्रधान न समझ कर, खान-पान-जनित सुखों को ही प्रधान समझते हैं। ब्रह्मचर्य्य सम्बन्धी नियमों का पालन बहुत ही कम लोग करते हैं। जो माता पिता अपने अल्प-वयस्क लड़के लड़कियों की सन्तानोत्पत्ति को अहोभाग्य समझते हैं वे इस विषय में कहां तक ज्ञान रखते हैं, यह कहने की आवश्यकता नहीं, क्योंकि "धान का गांव पयार ही से पहिचाना जाता है।"

सच बात तो यह है कि, लोग शिक्षा और सभ्यता में कैसी ही उन्नति क्यों न करते जांय? पर शारीरिक-दशा तो अच्छी नहीं कही जासकती। हमें दृढ़ता-पूर्वक स्वास्थ्य-नियमों का पालन करना चाहिये, इसी में सच्चा सुख है, इसी में भलाई है, विना स्वास्थ्य के लोक बनता है न परलोक।

---

## पुरषार्थ वा श्रम।

### श्रमप्रवृत्ति और आलस्य का हेतुः—

मनुष्य का बच्चा पैदा होते ही रो कर इधर उधर हाथ पाँव फेंकता है, इससे मनुष्य प्रकृति के परिश्रमी होने का पता चलता है। गो आदि के वच्चे भी धरती पर आते ही उठ कर इधर उधर दौडने की चेष्टा करते हैं। इससे स्पष्ट सिद्ध है कि, कर्म करना ही जीव का स्वभाव है। काम करने में वह सदैव सचेष्ट रहता है। संसार के हरएक जीव में कर्म करने की थोड़ी वहुत प्रवृत्ति जन्म से ही रहती है। जीवों की देह की वनावट ही कर्म करने के उपयुक्त है और जगत के कर्म ही श्रम चाहते हैं। विना श्रम के इष्ट-साधन कभी नहीं होता। इससे

सिद्ध है कि परिश्रम करना जीव का साधारण धर्म है।

आलस्य, जीव की प्रकृति नही, विकार मात्र है। स्वाभाविक नही, अभ्यास से होता है। संसर्ग दोष, वा विना परिश्रम किसी वस्तु के मिलने अथवा शिक्षा के अभाव से यह दोष उत्पन्न होता है। धीरे २ अभ्यास बढ़ने से अकर्मण्यता पैदा होजाती है। कभी २ अच्छे अवसर की वाट देखना आलस्य बढ़ाता है। वहुत से आलसीवहाना किया करते हैं कि, हम क्या करें, समय ही हमारे अनुकूल नहा है, दिनही खोटे हैं; ऐसे कामों से हमारा क्या पूरा पड़ेगा; काम करें तो कोई अच्छा ही करेंगे। उनको यह समझ रखना चाहिये कि, श्रम करने ही से सुयोग और सुविधा होती है। सुफल मिलता है। श्रम करने वाले को अवसर की चिन्ता कभी नहीं सताती।

### श्रम का अवसर तथा अनावसर

आलसी मनुष्य जिस समय को वुरा कहते हैं, जिसको छोटा वा निरर्थक समझते हैं, परिश्रमी उसी समय को अमूल्य वना लेते हैं। उसी काम को अमृत-फल-प्रद कर लेते हैं।

अतएव कर्तव्य-कर्म का पालन करना ही मनुष्य का धर्म है। काम की सुविधा-असुविधा, वड़ाई, सुयोग, दुर्योग, फला-फल की चिन्ता में पड़ना आदि अनधिकार चर्चा है। वहुत लोग सोचा करते हैं कि, उस मनुष्य का वह सहायक है अथवा उसमें ऐसी शक्ति है वा उसे ऐसा संयोग मिलगया, जिससे उसकी ऐसी उन्नति हुई। वास्तव में यह वात ठीक नहीं है। कर्त्तव्य क्षेत्र में नियमित रूप से परिश्रम करना ही मनुष्यों की प्रधान सहायक शक्ति है। परिश्रम ही अच्छा अवसर ला देता है।

प्रारब्ध—एक महापुरुष का वाक्य है कि, दैव कर्मवीर

ज्ञान और सलाह मिलती है; जिसके अनुसार काम करने से देशवासियों को लाभ होता है। इसके सिवाय अनेक अनुभवियों का अनुभव, तत्त्ववेत्ताओं का आविष्कार, कवियों का काव्य, तथा आचार, विचार, व्यवहार सम्बन्धी अनेक शिक्षाएँ अनायास ही प्राप्त होती हैं।

**अध्यापकों का कर्त्तव्य—**

हमारे देशी भाषा के अध्यापकों में समाचार-पत्र पढने की रुचि बहुत कम देखी गई है। बहुतों को तो, मैंने भूत की भांति डरते हुए देखा है। ज्ञान-प्राप्त का साधन न मिलने के कारण उनमें संकीर्णता बहुत बढ़ जाती है। कई आदमियों को मैंने कहते सुना है 'कि अख़बार वाले झूठे बहुत होते हैं। अख़बार-पढ़ना निकम्मे और आलसियों का काम है।'

योग्यता और ज्ञान बढ़ाने के लिये, अख़बारों का पढना, अध्यापकों को बहुत ही आवश्यकीय है।

**जनता में प्रचार:—**

हमारे देश की जनता में अभी संवाद-पत्रों का उतना प्रचार नहीं है, जितना होना चाहिये। इसका कारण यह है कि अभी शिक्षा का प्रचार बहुत कम है। देशी नेता इसके लिये जी तोड़ प्रयत्न कर रहे हैं कि देश की अविद्या किस भांति दूर हो।

अब रहे थोड़े से पढ़े लिखे, अधिकांश उनमें से न तो पत्रों से प्रेम रखते हैं न रुचि। बहुत से अंगरेज़ी पढ़े लिखे न तो ठीक २ देशी-भाषा बोल सकते हैं न लिख सकते हैं। इससे देशी-भाषा के पत्रों को लेखक भी नहीं मिलते।

**सारांश:—**

राजा और प्रजा की भलाई के लिये, देश के कल्याण के

लिये, जनता में शिक्षा के प्रचार व विस्तार के लिये, अध्यापकों की योग्यता और ज्ञान बढ़ाने के लिये, देशी-भाषाओं का भंडार पूरा करने के लिये समाचार पत्रों के पढ़ने की बड़ी आवश्यकता है।

---

## पुस्तकालय।

सार्वजनिक पुस्तकालय जनसमुदाय की ज्ञान वृद्धि करने मे बहुत सहायता देते हैं। जिन पुस्तकों को बहुमूल्य होने के कारण साधारण-स्थिति का मनुष्य अपने पढने के लिये मोल नहीं ले सकता, वे पुस्तकें वह किसी पुस्तकालय मे जाकर पढ़ सकता है। विद्यार्थियों को पढ़ने के लिये बहुत पुस्तकें मोल-लेनी पडती हैं, परन्तु यदि वे ग़रीब हुए तो उनको पुस्तकालयों से बहुत सहायता मिल सकती है। बड़े २ शब्द कोष और प्राचीन इतिहास इत्यादि की पुस्तकें बहुत ही कम विद्यार्थी मोल ले सकते हैं। ऐसी पुस्तकों के लिये उन्हें पुस्तकालयों की ही सहायता लेनी पडती है। विद्यार्थियों की सहायता के सिवाय पुस्तकालय अन्य मनुष्यों को भी लाभ पहुंचा सकता है। किसी रोज़गारी मनुष्य को घर पर न तो इतना समय मिलता है कि वह पुस्तकें पढ़े और न उसका घर पर पढ़ने में जी लगता है। यदि समीप ही कोई पुस्तकालय हो तो, वह वहां जाकर पुस्तकें पढने में चित्त लगाता है और उसे पुस्तकें भी उसके मन की सी मिल जाती हैं। पुस्तकालय में जाने से ही, मनुष्यों को पढ़ते हुए देख कर पढ़ने की इच्छा मन में उत्पन्न हो जाती है।

प्रत्येक पुस्तकालय मे पढ़ने वालों को घर के लिये पुस्तकें देने का प्रबंध भी होना चाहिये। भारतवर्ष में तो इस बात

की आजकल बड़ी आवश्यकता है। बहुत से मनुष्य निर्धनता के कारण न तो पुस्तकालय का चंदा दे सकते हैं और न पुस्तकालय की उचित आर्थिक-सहायता कर सकते हैं। जो थोड़े धनवान मनुष्य भारतवर्ष में हैं उनका कर्तव्य है कि, अपने ग़रीब देशवासियों की उन्नति के हेतु अपने द्रव्य से पुस्तकालय खोलें।

यदि बहुत से मनुष्य मिल कर अपने लिये एक पुस्तकालय स्थापित करें, तो भी बहुत लाभ हो। क्योंकि जो पुस्तकें सब के चन्दे से आवेंगी, उनके पढने का अवसर सब को प्राप्त होगा। यदि प्रत्येक मनुष्य अपने पढने के लिये उतनी पुस्तकें मंगवावे तो उसको चन्दे से कई गुना द्रव्य ख़र्च करना पडेगा, परन्तु मिल कर के एक ही पुस्तकालय से सब का काम चलेगा और ख़र्च भी कम होगा।

---

## ऋतु वर्णन।

ऋतु के भेद

संसार में जाड़ा गर्मी और बरसात यह तीन ऋतु होती हैं। लेकिन संस्कृत पुस्तकों में हेमन्त, शिशिर, वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा और शरद इस नाम की छैः ऋतुएं वर्णन की गई है।

ऋतु ऋतु में सृष्टि का दिखाव

जाड़ों में अत्यन्त ठंड पडती है, बर्फ़ जम जाती है और रात्रि लम्बी होती है। जाडे से ग़रीब लोग कष्ट पाते हैं, उनका शरीर फट जाता है और होठ फट जाते हैं। धनवान लोग शाल-दुशाले ओढते हैं, बनात और कश्मीरे के कपड़े पहनते हैं और गले में गुलीबन्द बाँधते है, पुष्टिकारक भोजन कर मौज करते हैं।

गर्मी में गर्मी विशेष होती है, आकाश निर्मल होता है

और दिन बड़े होते हैं। दरियाओं में पानी कम हो जाता है, नदी नाले सूख जाते हैं। और उनकी ज़मीन संकुचित होकर फट जाती है । गर्मी नापने के यन्त्र में पारा ऊंचा दिखाई देता है। चौमासे में विशेष पानी पडने से जगह २ पानी ही पानी दिखाई देता है। नदी नाले उमड कर चलते हैं । दरियाव में पानी के ज़ोर से बहने का घडघड़ाहट होता है। पानी बरसने से वनस्पतियां उत्पन्न होती हैं और सब पृथ्वी, हरी चादर ओढ़े दिखाई देती है । किसान लोग खेत-क्यार के धधे में लगते हैं। अनाज के छोटे २ अंकुर उगने पर हिलते हुए बडे सुन्दर मालूम होते है।

**हर एक ऋतु की उपज**

चौमासे के मध्य भाग में सागभाजी और हरा चारा ख़ूब तैयार होता है। बहुतसी घासों में फलियां लगती हैं और बाजरा, ज्वार यह शरद ऋतु में तैयार होते हैं । जाडों में हल्दी, मूंगफली, गेहूं, चना, अरहर और बहुतसी ऐसी ही चीज़े होती हैं। गर्मी मे आम की केरियो से डालियां भर जाती हैं । ऐसे ही जामन आदि बहुत से फल पकते है।

**हर एक ऋतु के त्यौहार**

चैत-बैसाख, वसन्त; जेठ-आषाढ, गर्मी; श्रावण-भादों, वर्षा; क्वार-कार्तिक, शरद; अगहन-पौष, हेमन्त माघ-फाल्गुण, शिशिर। सब ऋतुओं में वसन्त सुन्दर ऋतु है। होली का प्रधान त्यौहार इस ही ऋतु में होता है। न तो जाड़ों के कडकड़ाते जाड़े न गर्मियों की कड़कडाती धूप होती है। हिन्दुओं में इस ऋतु में ख़ूब धूमधाम रहती है। दिवाली और दशहरे का त्यौहार शरद्-ऋतु में होता है। चन्द्रमा को प्रकाश ( शरद की चांदनी ) की शोभा इस ऋतु में विशेष वर्णन की गई है, इसी कारण क्वार की पूर्णिमा को

शरदोत्सव बड़ी धूमधामसे मनाया जाता है। उत्तरा और चित्रा नक्षत्र की गर्मी इस ऋतु में पड़ती है और ख़रीफ़ की फ़सल तथा घास काटने का काम इसी ऋतु में होता है। मलेरिया की हवा उत्पन्न होने से ज्वर आदि रोग ऋतु के पिछले भाग मे ज़ोर करते हैं। इसी प्रकार रक्षा-बन्धन और जन्माष्टमी के दो बड़े त्यौहार वर्षा में होते हैं। जाड़ों में मकर की सक्रान्ति धूमधाम से मनाई जाती है। इनके सिवाय सैकड़ों छोटे २ त्यौहार होते हैं।

---

## डाक विभाग

पूर्व समय में डाक भेजनेका नियम

अङ्गरेज़ी राज्य से पहले यहां डाक भेजने का प्रवन्ध अच्छा नही था, यदि किसी दूर देश में खवर भेजनी होती तो ऊंटों पर सवार होकर लोग जाते थे, हरकारे दौड़ दौड़ कर डाक ले जाते थे। वहुतसे कवूतरों के द्वारा डाक भेजते थे। इस प्रकार की युक्तियां थी, जिनमें बहुत खर्च पड़ता था। और समाचार ठीक समय पर नही पहुंचता था।

वर्त्तमान समय मे इसकी उन्नति

आज एक पैसे में कलकत्ते से किरांची श्री नगर से रामेश्वर तक समाचार भेज सकते हैं। पोष्टकार्ड निकलने से लोगों को वहुत सुख हुआ है। अधिक समाचार लिखकर दो पैसे के लिफ़ाफ़े में भेज सकते हे। एक तोले तक )॥ में जा सकता है। हर एक तोले पर )॥ का टिकट चढ़ाना पडता है। छपे हुए काग़ज़ इत्यादि पर १० तोले तक )॥ का टिकट लगाना पड़ता है। समाचार-पत्रों की दर इससे भी कम है।

मनीआर्डर

डाक विभाग से परदेश को रुपया भी भेजा जा सकता है। मनीआर्डर की प्रथा से दीन, तथा धनवान सब को

विशेष लाभ हुआ है। परदेश में रहने वाले नौकर-चाकर अपने घरमें सुख-पूर्वक रुपया भेज सकते हैं। इसी प्रकार किसी कष्ट के समय घर से रुपया मनीआर्डर द्वारा शीघ्र मगा सकते हैं। १०) तक की रक़म के दो आने और १००) सैकड़े का १) है।

पारसल — कपड़े, गहने, दवा इत्यादि अनेक प्रकार की चीज़ें पारसल में बन्द करके भेजी जाती है। अधिक मूल्य की वस्तुओं की रक्षा के लिये उसका बीमा होता है। जिससे कि भेजने वालों को कुछ खटका न रहे। १० तोले की पारसल ।) आने मे जा सकती है; तथा बीमा का खर्च और थोड़ा सा देना पड़ता है। भाव जाननेके लिये नाज, दवा, कपड़े के टुकड़े के नमूने सिर्फ़ आध आने में दश तोले तक जा सकते है।

सेविङ्गबेङ्क — दीन लोग क़िफ़ायत करके कुछ रुपया बचाते है उसके लिये सरकार ने सेविङ्गबेङ्क खोले है। एक आदमी हर साल २००) तक और कुल २०००) तक और इसमे जमा कर सकता है। ।) सैकड़ा मासिक ब्याज मिलता है। ब्याज कम होने पर भी ।) तक की छोटी रक़म जमा करते २ एक बडी रक़म इकट्ठी करने को ग़रीबों के लिये सुगम मार्ग है। इच्छानुसार जब चाहे तब वहां से रुपया निकाल सकते हैं।

इस विभाग का परदेशों से सम्बन्ध — यूरोप, अमेरिका, चीन, जापान आदि पृथ्वी के अनेक देशों का इस विभाग से सम्बन्ध है। दूर देशों के साथ व्यौपार इत्यादि करने का इस से बडा सुख है। पोष्ट आफ़िस में तार घर हो जाने से और भी लाभ हुआ है।

सस्ती डाक पहुंचने का कारण — वर्त्तमान समय में अग्निबोट, रेल, तार, जहाज़ इत्यादि के द्वारा बड़ी जल्दी डाक भेजी जाती है। जहां पर यह नहीं जाते वहां पर हरकारे

और सवार रक्खे जाते हैं ।

---

नोट—इसी प्रकार भिन्न २ विभागों पर निबन्ध लिखे जाते है । जैसे-पुलिस, न्याय-विभाग, आबकारी, माल-गुज़ारी, जंगल, स्वास्थ्यविभाग, चिकित्सा-विभाग, सार्वजनिकविभाग शिक्षाविभाग, आदि । ———

## नहर

नहरों की आवश्यकता पाश्चात्य शिक्षा और सभ्यता से हमारा सबंध होने पर यहां भी बहुत से यान्त्रिक-सुधार हुए हैं । इनसे राज्य कार्यों में बड़ी उन्नति हुई है । शिक्षा आदि के प्रचार से लोगों को अपनी हीनता का पता चलता जाता है और वे अनेक प्रकार के सुधारों के लिये प्रयत्न कर रहे हैं । भारतीय-जनता का अधिकांश भाग खेती से अपना निर्वाह करता है। अब कृषि की उन्नति के लिये भी प्रयत्न हो रहे हैं। खेती का मुख्य आधार जलाशय हैं । जिस वर्ष पानी नहीं बरसता खेती का काम बिल्कुल नहीं होता । अन्न की महँगी हो जाती है। लाखों आदमी भूख से तडप तड़प कर मर जाते है । चारे और पानी के अभाव से करोड़ों उपयोगी पशुओं का प्राण नाश हो जाता है । इन डरों के मिटाने के लिये नहरों और तालावों और झीलों के बनवाने की बड़ी जरूरत है ॥

नहरों से लाभ—अकाल का भय दूर हो जाता है, खेती में बहुत कुछ उन्नति हो जाती है । अनेक प्रकार की चीज़ें, अन्न, तरकारी, घास, लकड़ी तथा फल आदि पैदा होने लगते हैं । पशुओं को जल तथा तृण का अकाल नहीं होता । नहरों के द्वारा यात्रा तथा व्यापार में बडी सहायता मिली है । नावों पर चढ़ा कर एक स्थान से दूसरे स्थान पर माल ले जा सकते हैं।

और यात्रा कर सकते हैं। सरकार को बहुतसा रुपया जल-कर से मिल जाता है और करोड़ों रुपये की लकड़ी तैयार हो जाती है। हजारों बीघा ज़मीन जो बंजर पड़ी रहती है, उपजाऊ हो जाती है।

नहरों का प्रचार और उनकी उन्नति

सब से पहले फ़ीरोज़शाह तुग़लक़ ने हरद्वार के पास गंगा जी से एक नहर निकाली थी। बहुत दिनो तक वह बुरी अवस्था में पड़ी रही। पीछे से अंगरेज़ों ने उसे ठीक किया। इसके सिवाय सतलज आदि पंजाब की नदियों तथा गंगा, यमुना, और उनकी सहायक नदियों से उत्तरी हिन्दुस्थान में बहुत सी नहरें बनाई गई हैं। इसी प्रकार दक्षिण में भी झीलों तथा नदियों से नहरें बनाई गई हैं; परन्तु जिस देश में २५ करोड के समीप किसान बसते हों वहां १०-२० नहरों से पूरा थोडा ही पड़ सकता है। नदी झील तथा बहुत बड़े २ बन्ध बना कर उनसे नहरें निकालनी चाहियें।

इसी प्रकार रेल, जहाज़ आदि पर निबन्ध लिख सकते हैं।

---

## मां बाप की आज्ञा मानना

मां-बाप ने जन्म दिया, उस दिन से हमारे लिये उन्होंने अनेक प्रकार के कष्ट उठाये। जिस समय जन्म हुआ हम उस समय सब प्रकार असमर्थ थे। मां ने दूध पिला कर पाला पोसा और बड़ा किया। कुछ बडा होने पर खाना पीना सिखलाया। मां गीले में सोई हमें सूखे में सुलाया। हमारी बीमारी के डर से वह अपना स्वादिष्ट भोजन नहीं करती थी और कड़ुवी २ औषधि पीती थी। मां बाप ने बोलना सिखाया और पढ़ा लिखा कर चतुर किया। कैसा ही बुरा बालक हो, मां

बुरा नहीं कहती, कहावत है "पूत कपूत हो पर माता कुमाता नहीं होती"। परन्तु क्या पुत्रों को कुपूत होना उचित है? जिस माता ने अनेक कष्ट उठाये उसके प्रति नमकहरामी करके घोर पाप से बच सकते हैं? मां-बाप की आज्ञा मानने में सन्तान कोई विशेष बात नहीं करती। मां-बाप के उपकारों का बदला हम जन्म भर नहीं दे सकते।

मा बाप की आज्ञा मानना उत्तम धर्म है।

काशी, प्रयाग, जगन्नाथ, हरद्वार, मक्का आदि तीर्थों से बढ़ कर मां-बाप की घर बैठे आज्ञा पालन करना है।

उपर्युक्त यात्रा में कष्ट उठाना पड़ता है, व्यय होता है; परन्तु मां बाप की सेवा रूपी यात्रा में यह नहीं होता। ससार के समस्त धर्मों में मां-बाप की सेवा करना सर्वोपरि धर्म्म समझा गया है। अधिक से अधिक पुण्य इसी का है। श्रवण की पितृभक्ति का उदाहरण पुराणों में प्रसिद्ध है।

उसकी ही तरह मां बाप की भक्ति सब को करनी चाहिये। उसके मां बाप अन्धे थे, उसने उनकी आज्ञानुसार भारत के भिन्न २ स्थानों के ६८ तीर्थों की यात्रा कामरि में बैठाल कर कराई थी।

मावाप की आज्ञा उल्लंघन करना पाप है

मां वाप के इतने अधिक गुणों को न विचार कर, जो मनुष्य अपने मां वाप का सामना करता है और उनकी वृद्धावस्था में उनको दुःख देता है; उसकी कितनी अधिक मूर्खता, कितनी निर्दयता और कितनी अधिकता है। हे प्रभु! ऐसे प्राणी को पत्थर बनाया होता तो कैसा अच्छा होता। वह कपड़े धोने के काम में आता और दूसरों के बिगाड़ने

का आदर्श न होता। शिक्षित मनुष्यों को मां-बाप के प्रति विशेष भक्तिमान होना चाहिये। वयःप्राप्त-मनुष्यों को मां बाप की आज्ञा पालन करनी चाहिये। उनका पुत्र उनके दृष्टान्त से उनका अनुकरण करे, जिससे पिछली अवस्था में वह दुखः न पावे, परन्तु धर्म तथा कर्त्तव्यपालन के विरुद्ध आज्ञा का पालन न करना चाहिये।

---

## सत्य।

व्याख्या

अपने मन में जो बात हो, ठीक २ वैसे ही कहना, उसका नाम सत्य और उस से उलटा कहना झूठ है।

सत्य बोलने का कारण और उसका लाभ

क-सत्य के समान कोई दूसरा गुण ईश्वर का प्यारा नहीं है, ईश्वर ने मनुष्यमात्र को सत्य की ओर प्रवृत्त किया है। छोटे २ बालक और अज्ञानी मनुष्य प्रायः सत्य बोला करते हैं।

ख-सत्य-भाषण से सब झंझट दूर होते हैं। समय पर चाहे धन कम मिले, परन्तु जीव संतोष पाता है। मिथ्या-भाषी को सदैव चिन्ता रहती है। डर या लोभ से अधिकांश लोग झूठ बोलते रहते हैं। परन्तु जो झूठा है सो झूठा ही है। अन्त में उसका फल बुरा ही होता है; जिससे जीव को बड़ा कष्ट होता है।

ग-सत्यभाषी को सदा साहस रहता है, परन्तु झूठे का हृदय रात दिन भयभीत रहता है। सत्यवक्ता को उसी समय कुछ हानि हो तो हो, परन्तु ईश्वर पर विश्वास रख कर वह जी में प्रसन्न रहता है; झूठे को कभी शान्ति नहीं। सब संसार सत्य पर ही स्थित है। बिना सत्य के सब व्यौहार बन्द हो जाँय। एक को दूसरे का विश्वास न रहे। नित नई आपदाएं

उत्पन्न न हों। सच बोलने वाले ही पर विश्वास होता है। और झूठ से विश्वास चला जाता है। सत्य संसार पर अपना सिक्का जमा लेता है।

सत्य से सासारिक विभव बढ़ता है

सच्चे को कभी संसार में हानि नहीं उठानी पडती। इसके सहारे मनुष्य अपने कारोबार में बडी उन्नति करता है। आगरे में कुछ व्यापारियों ने निश्चय किया कि हम ठीक बात कहेंगे। देखते२ उनकी दूकान १०। २० गुनी बढ़ गई; तब तो अन्य लोगों को भी लाचारी से वैसा करना पड़ा।

सत्य वादी ही सच्चा आस्तिक है।

सच से आत्मा में संतोष होता है। सच्ची आस्तिकता का भाव जागृत होता है। सच बात तो यह है कि चाहे मनुष्य किसी सम्प्रदाय का अनुयायी हो, यदि वह सत्य पर विश्वास नहीं करता तो, वह धार्म्मिक ही नहीं हो सकता; क्योंकि जब ईश्वर की सत्ता पर दृष्टि रहती है तो किसी लोभ या डर से झूठ बोल ही नहीं सकता। जो किसी बहाने से झूठा व्यौहार करते हैं, उन्हें ईश्वर पर विश्वास ही नहीं, चाहे बाहर से कैसे ही धार्मिक बनें।

---

## सभ्यता

व्युत्पत्ति और व्याख्या—सभ्यता यह संस्कृत शब्द है। सभ्य सभा में बैठने योग्य जिस में योग्यता हो सो सभ्य। सभा में बैठने का जो गुण है सो सभ्यता। सच्ची सभ्यता सभा में ही देखने में आती है। इससे यह शब्द मूल अर्थ में ही होना चाहिये। साधारण अर्थ इसका यह है कि, अपने यहां आगन्तुकों से साथियों से, मां बाप से, मित्रों तथा अन्य मनुष्यों से उचित बर्त्ताव करना।

भिन्न २ रीति रिवाज वाले तथा स्वेच्छाचारी लोग जो एक दूसरे की भाषा न समझें, कभी पशुओं की भांति दो दिन भी एक साथ नहीं रह सकते। सभा के सदृश मनुष्य-समूह में शान्ति और प्रेम से रहन सहन का नाम सभ्यता है।

संसार में इस गुण की आवश्यकता

बड़ों के साथ आदर का बर्त्ताव करना, उनकी आज्ञा मानना, उनकी हँसी आदि न करना, मित्रों के साथ उचित रीति से बात चीत करना, उनके साथ कपट या घमंड का व्यौहार नहीं करना, छोटे लोगों से बुरा बर्त्ताव नहीं करना, उनसे किसी काम को प्रेम से कराना, उनके ईश्वर-प्रदत्त मानवीय स्वत्वों की रक्षा करना, सभ्यता के चिन्ह हैं।

सभ्यता की भिन्न २ पहचान

सभ्यता में कोई बात झूठी प्रतीत हो, पर वास्तव में वह झूठी नहीं है। क्योंकि किसी के प्रति बुरे विचारों को प्रगट करने के लिये तुम बँधे हुए नहीं हो। किसी को बुरा न लगे यह सोच कर अपने मन के विचारों को दाब रखना असत्य नहीं है; परन्तु परोपकारी स्वभाव का चिन्ह है।

सभ्यता में कुछ असत्यता है ऐसी झूठी दलील।

सभ्यता दो प्रकार की है "सच्ची और झूठी" सच्ची सभ्यता प्रेम से होती है। कुलीन लोगों का एक मुख्य लक्षण है। झूठी सभ्यता स्वार्थी और नीच लोगों में होती है, जो काम पड़ने पर प्रगट हो जाती है, सच्ची सभ्यता वाले मनुष्य ऊंच, नीच, बराबर वाले सब में एकसा प्रेम रखते हैं। झूठी सभ्यता वाले छोटों के साथ अत्याचार करते हैं, बराबर वालों के साथ घमंड और धनी और बड़े लोगों की खुशामद करते हैं।

सभ्यता के भेद

अ-सभ्यता से अपना समय मेलजोल और आनन्द में व्यतीत होता है। — सभ्यता से लाभ

इ-बहुत से मनुष्यों के साथ प्रेम उत्पन्न होता है, इस कारण जब आवश्यकता हो सहायता मिलने में देर नहीं लगती।

उ-सुसभ्य मनुष्य की योग्यता और गंभीरता दुनियां में प्रगट होती है। किसी का मान खंडन करने की अपेक्षा उसको प्रसन्न रखना, यह सच्चा और सब से हो सकने वाला परोपकार है। यह परोकार सभ्यता से सहज में हो सकता है।

सभ्यता यह सर्वोत्तम सद्गुण है। संसार में मनुष्य-जाति को इस सद्गुण की बड़ी आवश्यकता है। सभ्यता प्रगट करने में असत्य कुछ नहीं है। सच्ची सभ्यता सच्चे वीर और कुलीन मनुष्य का मुख्य लक्षण है। बालकों को प्रारंभ से ही सभ्यता सिखानी चाहिये, जिससे बड़े होकर सभ्य बन सकें। — सारांश और बोध

---

## परोपकार

परोपकार-( पर-पराया, उपकार-भला करना ) पराया भला करना वा कोई पुण्य का काम करना परोपकार कहलाता है। महर्षि व्यास ने कहा है "परोपकार पुण्याय पापाय पर पीड़नम्" अर्थात् परोपकार करना पुण्य है, दूसरों को दुःख देना पाप है। — अर्थ व्युत्पत्ति

क-अंधे, लङ्गड़े, लूले मनुष्यों की सहायता करना तथा अनाथ-फंड में रुपया देना परोपकार है। — सच्चा परोपकार

ख-जो लोग जन-हित के काम में सदा लगे रहते हैं उन को कुछ देना उत्तम दान है। धर्म-नीति का उपदेश करने वाले जन-हित का ही काम करते हैं। पवित्र साधु सन्यासी और सच्चे देश-भक्तों की गणना इसी में है।

ग-'अधिक मनुष्यों को बहुत लाभ पहुंचे', ऐसे काम में धन देना बड़ा परोपकार है। पाठशालाएं खोल कर विद्या-दान दिलवाना, औषधालय खोल कर रोगियों की चिकित्सा कराना, जहां पानी न हो कुए बनवाना, प्याऊ लगवाना, उच्च परोपकार हैं।

घ-धर्म से संचित किये धन का सदुपयोग करना सच्चा परोपकार है। अधर्म के पैसे से दान करना, करने से न करना अच्छा है। कहावत है 'मुहरों की चोरी करें, करें सुई का दान' ऐसा कभी नहीं करना चाहिये।

ङ-कुटुम्ब के मनुष्य मां, बाप, स्त्री आदि जिनका पोषण करना अपना कर्त्तव्य है उसको न करके धर्मात्मा बनना उचित नहीं है। जिनका आधार अपने ऊपर है उनको दुःखित करके दान करना अनुचित है।

च-जो सुदृढ़, अलमस्त, व्यसनी, अशिक्षित हों ऐसे लोगों को दान नहीं देना चाहिये; क्योंकि ऐसे लोगों को दान देने से आलस्य को उत्तेजना मिलती है। शास्त्र में स्थान २ पर लिखा है 'पात्र को देख कर दान देना चाहिये,' सत्पात्र को दान देना ही सच्चा पुण्य है। कुपात्र को दान देने वाला पापी है; क्योंकि न जाने वह कैसे स्थान पर खर्च करे।

क-वर्त्तमान समय में हमारे देश में प्रायः पात्र कुपात्र को
वर्त्तमान समय में विना देखे दान देते हैं, इसी से भिखारी बढ़ गये हैं
प्रचलित परोपकार और देश को हानि पहुँचती है।

ख-द्वार पर आया हुआ विमुख लौट जाय, वह जो सांस लेगा वा शाप देगा ऐसा सोच कर जो दान किया जाता है वह भी सच्चा दान नहीं है।

बहुतसे भय से दान करते हैं।

ग-बहुत से धनवान अपने यश के लिये वा खिताब प्राप्त करने के लिये दान देते हैं। इससे निस्सन्देह कुछ काम अच्छे होते

है, यह बात तो सच है; पर दान करने का वास्तविक हेतु उनके मन में अंतःकरण से नहीं उपजता ऐसा दान उचित नहीं।

परोपकार के भेद—परोपकार तन, मन, धन से होता है। अपने पड़ोस में कोई अपङ्ग रहता हो, उसका काम मुफ़्त करना, तन का परोपकार है। अपने देश में कला-कौशल की वृद्धि हो ऐसी पुस्तकें प्रगट करना, विद्वानों का मन का परोपकार है। अपनी कमाई में से देश व धर्म के लिये दशांश देना, धन का परोपकार है।

सार—परोपकार यह सर्वोत्तम सद्गुण है। सच्चे भाव से सब का कल्याण करने का ठीक हेतु मन में रख कर यथाशक्ति तन, मन और धन को पुण्य कार्य्य में लगाना चाहिये।

---

## समाज-सेवा।

भारतवर्ष की अज्ञानता धीरे २ दूर होकर अब भारतवासी मोहनिद्रा से जागने लगे हैं। उनकी आँखों के सामने से अज्ञानतम का पर्दा क्रमशः हट रहा है। भविष्य के लिए ये लक्षण अत्यन्त शुभसूचक हैं। भारतवासियों में स्वार्थपरता का भाव भी कम होता जाता है। शिक्षित भारतीय अपने को किसी ख़ास समाज का व्यक्ति न समझ कर संपूर्ण देश का एक आवश्यकीय अंग समझता है। इससे यह मतलब नहीं कि भारतीयसमाज में स्वार्थ का भाव विलकुल ही नहीं रहा; परन्तु भारतीय नेताओं तथा समाचार-पत्रों के उदार विचारों से यह जान पड़ता है कि शीघ्र ही भारतवर्ष, संयुक्त-भारत के नाम से पुकारा जायगा। जिस प्रकार प्रकृति में वहुतसी शक्तियां छिपी हुई हैं, उसी प्रकार भारतवासियों में भी छिपी हुई अनेक

शक्तियां वर्तमान हैं। यदि ठीक तरह उनका उपयोग किया जाय तो देश को बहुत लाभ पहुँच सकता है। जैसे कोई नदी एकाएक विस्तीर्ण होकर प्रवाहित नहीं होती, वरन् अनेक जलाशयों के जल से विस्तीर्ण होकर वह बड़ी होती है उसी तरह यदि प्रत्येक भारतवासी देशोन्नति के कार्य्य में हाथ न बटाये तो भारतवर्ष भी एक संयुक्त-राष्ट्र नहीं बन सकता है। यदि भारतवासी संसार की उन्नत-जातियों में अपनी गिनती कराना चाहें तो उन्हें उचित है कि सब से पहिले वे अपने देश में शिक्षा का प्रचार करें। इस अल्प समय में जापान की आश्चर्यजनक उन्नति होने का प्रधान कारण भी शिक्षा का प्रचार ही है। तीस करोड़ भारतवासियों की शिक्षा का प्रबन्ध सिर्फ सरकार नहीं कर सकती, इसके लिए स्वय भारतवासियों को यत्न करना चाहिये।

शिक्षा अपने घर और परिवार ही से आरम्भ होनी चाहिये। गृह-शिक्षा में स्त्रियों की शिक्षा पर अधिक ध्यान देने की आवश्यकता है, क्योंकि यदि स्त्रियां शिक्षिता होंगी तो उनकी सन्तानें भी सुयोग्य होंगी। पारिवारिक-जीवन के सुधार में स्त्रियों की सहयोगिता की अत्यन्त आवश्यकता है। स्त्रियों की अज्ञानता देशोन्नति के पथ में बडी रुकावट है। कालेज के विद्यार्थियों को अपने परिवार मे शिक्षा प्रचार के लिए विशेष ध्यान देना चाहिये। निरर्थक बातों में समय नष्ट करने की अपेक्षा गर्मी की छुट्टियों में यदि वे शिक्षाप्रचार के कार्य्य पर ध्यान दें तो देश को बड़ा लाभ होगा। लाहोर के पादरी फ्लेमिङ्ग साहब ने ( सोशल हैल्पफुलनेस ) नामी पुस्तक में कुछ पंजाबी विद्यार्थियों द्वारा शिक्षाप्रचार के प्रशंसनीय कार्य्य का वर्णन किया है। शिक्षाप्रचार के लिए गाँवों में जानेवाले

विद्यार्थियों को सादी पोशाक में रहना चाहिये, उन्हें अपने माता-पिता की सेवा में प्रस्तुत रहना चाहिये क्योंकि माता पिता के प्रतिकूल चलने से गृह-शिक्षा कदापि पूरी नहीं हो सकती। पादरी फ़्लेमिङ्ग साहब ने अपनी पुस्तक में एक विद्यार्थी के शिक्षाप्रचार के कार्य्य का वर्णन इस प्रकार किया है, वह विद्यार्थी अपने घर की स्त्रियों के अन्धविश्वास को वैज्ञानिक-सिद्धान्तों द्वारा दूर करने की चेष्टा किया करता था। सध्या समय बहुतसी स्त्रियों को विज्ञान के नये नये आविष्कार बताये जाते थे। इस प्रकार का काम सचमुच ही बहुत प्रशसनीय है। कालेज के विद्यार्थी अपने परिवार को शिक्षित बनाकर नगर या ग्राम की ओर ध्यान दें और असमर्थों को शिक्षित बनाने का यत्न करें।

यदि ग्राम में पाठशाला न हो तो उन्हें उसकी प्रतिष्ठा की चेष्टा करना चाहिये। यदि इसके लिए मकान न मिले तो किसी वृक्ष के तले बैठ कर भी बड़े मज़े में पाठ दिया जा सकता है। यदि इस प्रकार से शिक्षाप्रचार का कार्य्य आरम्भ हो तो शीघ्र ही गांव गांव में विद्या का प्रचार होगा। इसके साथ ही नीच जातियों की शिक्षा पर ध्यान देना चाहिये। भारतवर्ष की साम्पत्तिक-उन्नति के लिये उन लोगों की सेवा आवश्यकीय है। यदि उन लोगों को अपनी गिरी हुई अवस्था का ज्ञान हो जाय तो वे अपने को सुधारने का प्रयत्न करेंगे। पादरी साहब का कथन है कि इसके लिए एक दिन की और दूसरी रात की पाठशालाएं स्थापित हों। दिन की पाठशालाएं ११ से ३ बजे तक खुली रहें जिससे बालक अपने माता पिता की सहायता भी कर सकें। मि० पराँजपे का अनुमान है कि ऐसी पाठशालाओं के लिये वार्षिक १००) रुपये व्यय होंगे। पेंशन प्राप्त-

शिक्षक इसमें शिक्षक नियुक्त किये जाँय। रात की पाठशालाएं उनके लिये खुलना चाहियें जिन्हें दिन में अवकाश न हो। इसके लिये काम करने वालों का एक दल बनाना चाहिये। अब काम करने का समय है, ज़बानी जमा-खर्च से काम नहीं चल सकता। इस प्रकार के कामों से देश की दशा में बहुत कुछ परिवर्तन हो जायगा। किसी देश की उन्नति एकाएक न होकर धीरे २ होती है। यदि इस देश के प्रत्येक शिक्षित इन बातों पर ध्यान दें तो बात की बात में उन्नति हो सकती है। (मर्यादा)

---

## विद्यार्थियों को छुट्टी किस तरह बितानी चाहियें।

विद्यार्थियों को छुट्टियां किस तरह बितानी चाहियें—इस पर मैं कुछ विचार प्रकट करना चाहता हूं। ये विचार मेरे निज के ही नहीं हैं; मैंने शिक्षा से सम्बन्ध रखने वाले देश-प्रेमियों के वक्तव्यों से जो कुछ एकत्रित किया है, उसी का मैं पाठकों को दिग्दर्शन करा देना चाहता हूं।

हम लोगों का शरीर ठीक एक मशीन के समान है। यदि मशीन से सदा ही काम लिया जाय तो वह थोड़े ही दिनों में घिस कर बेकार हो जायगी। इसलिए समय समय पर उस को विश्राम देकर उसके कल पुर्ज़ों को ठीक कर देना ज़रूरी होता है। इसी प्रकार यदि हम अपने शरीर अथवा शरीर के किसी अङ्ग से सदा ही काम लिया करें और उसको कभी भी विश्राम न दें तो काल-क्रम से वह कमजोर और काम करने के अयोग्य हो जायगा। फिर भी यदि मशीन के कुछ ही भागों से काम लिया जाय और बाक़ी को यों ही बेकार छोड़ दिया जाय तो यह निश्चय है कि जिस भाग से काम नहीं लिया जायगा, वह मोर्चा खा जायगा अन्त में दुर्बल तथा

नष्ट हो जायगा और जिन भागों से बराबर काम लिया जायगा वे भी घिस कर कमज़ोर हो जायँगे। ठीक इसी प्रकार, यदि हम सदा दिमाग़ से ही काम लिया करें और शरीर को योंही बेकार छोड़ दें तो हम कमज़ोर और बेकार हो जायँगे।

स्कूलों और कालेजों में पुस्तकों का इतना बडा बोझ हमारे ऊपर लदा होता है कि हम कठिनता से अपनी शारीरिक आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए समय निकाल सकते हैं। लेकिन हमें इससे हताश होकर बैठ न जाना चाहिये। जब हमें करना है तो उसके लिये उपयुक्त-अवसर खोजना चाहिये। स्कूलों कालेजों में बड़ी बडी छुट्टियां दी जाती हैं। उदाहरण के लिये गर्मी की छुट्टी ही ले लीजिये। यह किसी भी स्कूल कालेज में दो ढाई महीने से कम नहीं होती। इन्हीं छुट्टियों में हम भले प्रकार शारीरिक आवश्यकताओं और अन्य ऐसे कामों को, जिनके करने के लिए हमें पढ़ने के समय अवसर नहीं मिलता, पूरा कर सकते हैं।

छुट्टियों के दिनों में भी हमें उसी प्रकार दिमाग से काम नहीं लेना चाहिये जैसा पढ़ाई के दिनों में। छुट्टियों में प्रत्येक विद्यार्थी को आठ नौ घंटे तक शयन करना चाहिये। स्वास्थ्य के लिये यह बहुत हितकर होगा। इससे दिमाग़ को बहुत कुछ विश्राम मिलेगा और उसकी शक्ति बढ़ेगी। शयन के पश्चात् प्रातःकाल दैनिक कामों से निपट और कुछ हलका जलपान कर खुले मैदान में टहलने, कुश्ती लड़ने, मुगदर हिलाने, डंड करने तथा अन्य प्रकार की कसरतों में अधिकांश समय बिताना चाहिये। ऐसा करने से उनकी मांस-पेशियां मज़बूत होंगी, हाथ पांव सबल होंगे और शरीर हृष्टपुष्ट तथा

सर्दी गर्मी के सहने योग्य होगा। जब गर्मी कुछ तेज़ होने लगे तो उपर्युक्त कामों से विश्राम लेना तथा भोजनादि करना चाहिये। जब दुपहर की कड़ी धूप की लू चलने लगे तो किसी शान्तिमय और शीतलस्थान में जाकर प्राचीन भारत के वीरों और ऋषियों के चरित्र और कीर्तियों का मनन करना और उनसे शिक्षा ग्रहण करनी चाहिये। मनन के बाद कुछ देर तक विचार करना और अर्वाचीन भारत की तुलना प्राचीन भारत से करनी चाहिये। ऐसा करने से यह लाभ होगा कि उन्हें प्राचीन गौरव, सभ्यता और महत्त्व का ज्ञान होगा और अपनी वर्तमान दशा का चित्र आगे खिंच जायगा, जिसका अवलोकन कर वे अपने प्राचीन गौरव तथा महत्त्व को प्राप्त करने मे दत्तचित्त हो जायँगे।

इसके बाद जब संध्या की ठंडी ठंडी हवा बहने लगे तो उन्हें अपने ग्राम अथवा नगर में घूमघूम कर अपने गरीब भाइयों का दिग्दर्शन करना, यथासाध्य उनकी मदद करना, उन्हें अज्ञान के फंदे से छुड़ाना, उनको विद्या पढने के महत्त्व और लाभ को बताना, उनको अपनी हीन-दशा का ज्ञान करा देना और उनके अधिकार तथा स्वत्त्व उन्हें समझा देना चाहिये। इसके अतिरिक्त प्रत्येक ग्राम में एक वाचनालय खोलना और उसमें कुछ समाचारपत्रपत्रिकाओं के मँगाने का प्रवन्ध कर देना और ऐसी ऐसी किताबों को पढ़ कर अपने अपढ़ भाइयों को सुनाना चाहिये, जिनसे उन्हें अपने कर्त्तव्यों का ज्ञान हो जाय। संध्या समय खुले मैदान में टहलना, खेल कूद में स्वयं भाग लेना और छोटे छोटे बालकों को खेल में शरीक करना और किसी शान्तिमय स्थान में जाकर स्थिर-चित्त हो प्रकृति देवी

की शोभा का अनुभव करना भी ज़रूरी है। संध्या का समय इस तरह बिताने से विद्यार्थी स्वास्थ्यलाभ के साथ साथ मातृभूमि के प्रति अपने कर्तव्य के कुछ अशों की भी पूर्ति कर सकेंगे। रात्रि में अपने परिवार के छोटे २ बालक बालिकाओं के सो जाने के एक घंटे पहिले ही भोजनादि से निपट जाना चाहिये और एक घंटे तक उन्हें सदुपदेश तथा मातृभूमि के प्रति प्रेम उत्पन्न कराने वाली बातें सुनाना चाहिये। इसके पश्चात् परमात्मा का स्मरण कर तथा उससे अपनी उन्नति की प्रार्थना कर सो जाना चाहिये।

प्यारे युवक विद्यार्थियो! यदि आप उपर्युक्त रीति पर अपनी छुट्टियों को व्यतीत करोगे तो स्वयम् लाभ उठाने के अतिरिक्त देश को भी लाभ पहुँचाओगे। आप लोगों में नया उत्साह और नई उमगें भर आयेंगी और छुट्टी के बाद आप अपने अभीष्ट कर्म में बड़े चाव तथा आनन्द से लग जायगे। आपको यह समझ लेना चाहिये कि आपके ऊपर केवल आपके और आपके परिवार ही के कामों का भार नहीं है; परन्तु उस जननी जन्मभूमि ( जिस के अन्नजल से आप का शरीर पला है ) के प्रति भी आपके बहुत से कर्त्तव्य हैं। यदि आप उनको पूरा करने में ज़रा भी चूकियेगा तो आपको कृतघ्नता का पाप लगेगा जिसका प्रायश्चित्त होना बड़ा कठिन है। आपके पढ़ लिख जाने पर मातृभूमि आप से बहुत कुछ आशा करती है। यह चाहती है कि आप अपने उन अपढ़ तथा दीन भाइयों की भी सहायता करें जो अज्ञानान्धकार में पड़े हैं। अपने शरीर को बलिष्ठ, हट्टा कट्टा तथा प्रत्येक प्रकार की मुसीबतों को सहन करने योग्य बनाइये जिससे आपके द्वारा उत्तरोत्तर उसकी सेवा होती रहे तथा इसका मस्तक संसार में ऊंचा

रहे। आप ही भारत माता के भावी विद्वान्, राजनीतिज्ञ और नेता हैं और वह दिन भी निकट है जब आप उच्च शिक्षा पाकर नागरिकों का भार और जवाबदेही अपने ऊपर लेंगे + निकटवर्ती भविष्य ही में आपको जीवन होड़ में पदार्पण करना होगा और उसके लिए आपको अभी से तैयारी करनी चाहिये। इस होड़ में कमज़ोर और बुज़दिले लोगों का गुज़र नहीं। इसलिए अपने शरीर को बलिष्ठ बनाने में लग जाओ। मैं आशा करता हूं कि प्रत्येक विद्यार्थी, जिसके हृदय में देश प्रेम का थोड़ा भी अंश है, इस अवसर से लाभ उठावेगा।

विद्यार्थियों के शिक्षित संरक्षकों और माता-पिताओं से मेरा यह अनुरोध है कि वे अपने बालकों को छुट्टियों के दिनो में किताब के कीड़े न बनने दें। जिन पर उनकी टकटकी लगी हुई है, जिनसे वे बहुत कुछ आशा करते हैं, वे ही यदि निर्बल, कमज़ोर और अयोग्य हो जायँगे तब तो लेने के देने पड जायँगे। इसलिए अपने ही लाभ की दृष्टि से उनका यह परम कर्त्तव्य है कि वे अपने बालकों से छुट्टियों में ऐसे शारीरिक परिश्रम के काम लें जिससे वे शक्तिशाली और कर्मवीर हों। भारत की भावी जाति का निर्माण इन्हीं लोगों के हाथ में है और यदि वे इस काम को होशियारी और दूरदर्शिता के साथ अच्छी तरह न करेंगे तो मातृभूमि के प्रति बड़ा भारी अन्याय करने के दोषी होंगे। संरक्षक माता पिताओं को अपने बालकों को दुर्बल, अकर्मण्य और उत्साह-रहित बना कर मातृभूमि के भार को बढ़ाने का कोई भी अधिकार नहीं है। ( मर्यादा )

---

## सुधारक।

ढोल पर कराघात होने से शब्द पैदा होता है, शब्द से वायु-मण्डल उद्विग्न होता है और लहरें पैदा होती हैं। ये लहरें आकर कान के परदे पर पड़ती हैं और हम शब्द सुनते हैं। फूल से ज्योति की लहरें निकल कर आंखों में प्रवेश करती हैं। दृष्टि शक्ति इसी क्रिया पर निर्भर है। अभिप्राय यह है कि प्रायः जिन २ वस्तुओं का हमें ज्ञान होता है उन पदार्थों से लहरें निकल कर हमारे विशेष ज्ञानतन्तुओं पर अपना प्रभाव डालती हैं। वस्तुओं की भांति हमारे पडोसी मनुष्य तथा पशु आदि भी नाना प्रकार की लहरों द्वारा अपनी भिन्न२ स्थितियों से हमें दुखी या सुखी करते हैं। हां, यह अवश्य है कि उनका प्रभाव सब पर समान नहीं पड़ता,—सभी मृतक को देख, मृत्यु अवश्यम्भावी जान, राज पाट को लात मार, महात्मा गौतम बुद्ध नहीं वन जाते, किन्तु उनका असर पड़ता अवश्य है। इस प्रकार सहानुभूति की सृष्टि होती है। रोगी को देख स्वर्ग की कामना न करने वालों के भी हृदय में एक प्रकार की बेचैनी उत्पन्न हो जाती है और केवल इसी बेचैनी को दूर करने के निमित्त वे रोगी की सेवा में लग जाते हैं। जिनका हृदयरूपी दर्पण सतोगुण की जितनी ही पालिश से आभूषित है उनको उक्त बेचैनी उतनी ही असह्य जान पड़ती है। उपकार इस बेचैनी का आत्मीय है।

जड़-जगत में सहानुभूति और परोपकार स्वभावतः पाये जाते हैं। वृक्ष के फल, नदी का जल इत्यादि दूसरे के उपभोगार्थ होते हैं, इन बातों को फिर से दुहराने की आवश्यकता नहीं है। मनुष्यों में अन्य प्राणियों की अपेक्षा एक विशेषता है—वह विशेषता बुद्धि की है। तलवार की धार तीक्ष्ण होती

है। उसका प्रयोग शत्रु की गर्दन उडाने के लिये होता है। कभी २ उससे आत्महत्या करने वाले की भी सहायता हो जाती है। उसकी धार नही रुकती। विद्या बुद्धि की भी गति तलवार सी है। नदी की धार में शक्ति है, आप चाहें तो उससे विद्युत्शक्ति उत्पन्न कर नगरों को ज्योतिमय बना दे सकते हैं और उसी शक्ति का दुष्प्रयोग यह होता है कि बलिया तीन बार उजड़ चुका। जिस विज्ञान ने रेल, तार, फ़ोनोग्राफ़ एवं मुद्रण-यंत्र सी उपकारी वस्तुओं का आविष्कार किया, उसी के गर्भ में विषाक्त गैस, बाम्ब और फ़ील्ड गन्स भी छिपे थे। हाँ, मनुष्य में बुद्धि औरों से अधिक है—वह सृष्टि-शिरोमणि है। बुद्धि में शक्ति है, शक्ति से काम होता है। इस बुद्धि के बल से मनुष्य अपने में उन गुणों को स्थित करता है, जो प्रकृति ने उसे नहीं दिये थे, जैसे व्योमयान द्वारा पृथ्वी के आकर्षण के विरुद्ध ऊपर उड़ना, किन्तु यह जान कर कष्ट होता है कि मनुष्य में यह भी अनुचित शक्ति, न जाने किस उद्देश्य से, ईश्वर ने दी है कि वे अपने स्वाभाविक गुणों को भूल भी सकते हैं—वे अपने हृदयरूपी निर्मल आइने को स्वार्थ की कालिमा से अन्धा कर सकते हैं। फल यह होता है कि बिजली तैयार होने की जगह बलिया को तीन बार उजड़ना पड़ता है। जब से सृष्टि हुई तब से लेकर आज तक गुलाब और कमल एक ही स्वर्गीय हास्य-ज्योति से आलोकित हैं; कोकिला आज भी वही कुहू २ अलापती है, जैसा उसने राम के अयोध्या लौटने पर त्रेता में अलापा था-उसका सुख ज्यों का त्यों बना है; प्रातःकाल में पूर्व दिशा आज भी उसी प्रकार हँसती है जैसा वह कृष्णाष्टमी को द्वापर में हंसी थी। किन्तु हमारी दशा वैसी नहीं है। आज जो समाज, सुख और समृद्धिशाली बना है सम्भव है कल उसे औरों को

जूतियां उठानी पड़ें। इतिहास ऐसे उदाहरणों से भरा पड़ा है।

सुख पाने पर भी मनुष्य व्यसनी हो इतना स्वार्थी बन जाता है कि, अपने सिवाय उसे संसार में और कुछ सूझता ही नहीं। मनुष्य का यही स्वार्थ और पागलपन ईश्वर को अवतार लेने के लिये बाध्य करता है—लूथर और गौतम का आना इसी के लिये हुआ है। जब कहीं आग लगती है या विशेष गर्मी पड़ती है आस पास की शीतल वायु वहां ठंडक पहुंचाने के लिये चारों ओर से दौड़ पड़ती है। जब गर्मी से मैदान के लता-पत्रादि सूखने लगते हैं, पर्वतराज हिमालय का हृदय पिघल जाता है-हिम पानी हो जाता है और गंगा जमुना में बाढ़ आ जाती है। कहतसाली से प्रजा मर रही ह, किन्तु हमारे ताल्लुक़ेदार साहब इज़ाफ़ा लगान अवश्य करेंगे। जब वसन्त के पूर्व कंटक मय गुलाब के सहवास से भ्रमर व्याकुल हो उठता है, तब सारे वृक्षों की पत्तियाँ पीली पड जाती हैं। किन्तु मनुष्य जाति में इन गुणों की न्यूनता होने से समाज को प्रायः सुधारकों और सईदों की आवश्यकता होती है।

यह तो हुई सुधारक की आवश्यकता की बात। अब और सुनिये। दुनियां में कोई हाट इस समय ऐसी नहीं है जहां सचाई का गला न घोंटा जाता हो। देश जाति और समाज-सुधारकों में ऐसे पुरुष हैं या नहीं; इसका विचार करना चाहिये। आप देश की किसी भी ऐसी सस्था पर दृष्टिपात करें, जिसका संचालन सुधारकों द्वारा होता है तो, आपको मालूम होगा कि वहां 'हनोज़ दिल्ली दूरस्त' के सिवाय और कुछ नहीं है। और जन-साधारण को यह कह कर सान्त्वना दी जाती है कि 'कारज धीरे होत है, क्यों मन होत अधीर' काम धीरे २ होता है किन्तु होता अवश्य है। वर्षा से खेती हरी भरी होती

है, किन्तु वह पानी नदी, तालाब और समुद्रों का होना चाहिये। यदि समुद्र का न होकर वह भाप हिमालय के हिम की बनी होगी तो अधिक सम्भव है कि ओले गिरेंगे और (जैसा जाड़े की बरसात में होता है) खेती का नाश हो जायगा। अभिप्राय यह है कि सभी सुधारक, संस्थाओं का सञ्चालन नहीं कर सकते। उनके सुधार की जगह और है। जैसे हिमालय का बर्फ़ नदियों के जल की वृद्धि कर सकता हैं, किन्तु वह बादलों का सगा बनने के अयोग्य है।

'सुधारक' यह एक बडा महत्त्व और दायित्त्वपूर्ण पद है। इसकी वेदी पर जीवन तक अर्पण करना पड़ता है। जब ससार के सब मनुष्य इस पद के अयोग्य हो जाते हैं तो अवतारों की आवश्यकता पड़ती है। सुधार ईश्वरीय कर्त्तव्य है—सुधारक ईश्वर की इच्छा पालन करता है, जिससे संसार में और कोई अच्छा काम नहीं है। सुधार नाना प्रकार के हैं और सुधारकों की सख्या भी अनन्त होनी चाहिये। शंकर और दयानन्द इने गिने होते हैं। सभी वैसे नहीं हो सकते और न ऐसी आवश्यकता ही है। आवश्यकता है ऐसे होनहार नवयुवकों की जो यह समझते हों कि समाज-सुधार रूपी मन्दिर के निर्माण में बाबू रमानाथ इंजिनियर की आवश्यकता जितनी है उतनी ही या उससे भी बढकर रामू और सोहन इँटा ढोने वालों की भी है। कोई आवश्यकता नहीं है कि अपने भाई को निरोग करने के लिये जगन्नाथ मिश्र वैद्यक पढ़े। इसके लिये और वैद्य हैं। उन्हें भाई की शुश्रूषा करनी चाहिये। इससे कोई यह न समझे कि सुधार-विषय दो एक का काम है और शेष को इससे उदासीन रहना चाहिये। कदापि नहीं ज़रूरत इस बात की है कि हम समझें कि सुधार के कई अङ्ग हैं और प्रत्येक अङ्ग समान आवश्यकीय है। न.नि.

## हमारी निद्रा और जागृति।

जब मनुष्य की शक्तियां काम करते २ थक जाती हैं, तब उसे विश्राम की आवश्यकता होती है, यह एक सर्वमान्य सिद्धान्त है। इसी सिद्धान्त के अनुसार महाभारत में अपनी समस्त सञ्चित शक्तियां व्यय कर देने पर हमें भी विश्राम की आवश्यकता हुई। हम लेटे और थोड़ी ही देर में ऐसे सोये कि तन-बदन की सुधि न रही।

अकस्मात् १२ वीं शताब्दी में स्वदेश पर अरबी सभ्यता का आक्रमण होने से हमारी निद्रा भङ्ग हुई। हम जाग उठे। हमने देखा कि भारत की शक्तियां हमारी निद्रा के कारण जर्जरित हो गई हैं। समस्त देश पारस्परिक कलह का गृह बना हुआ है। विदेशी इस सुअवसर से लाभ उठा देश में घुस आए हैं और मनमाने ढङ्ग से हमारे चिररक्षित धन, वैभव, ज्ञान को नष्ट कर रहे हैं। हमने अपनी दुरवस्था को समझा। हमने दृढ़ निश्चय किया कि जीवन रहे या जाय हम देश के सङ्कट अवश्य दूर करेंगे। बस फिर क्या था, पानीपत और कुरुक्षेत्र की भूमि पुनः एक बार वीर-घोष की प्रतिध्वनि से परिपूर्ण हो गई। चहुं ओर रक्त की नदियां बह कर रणचण्डी के पैर पखारने लगीं। वीर राजपूत अपने शिरसुमनों को स्वाधीनता देवी के चरणों पर अर्पण करने लगे। स्वातन्त्र्य-प्रेम की उज्ज्वल नदी का प्रवाह अदम्य वेग से वहना आरम्भ हुआ। पृथ्वीराज, मालदेव, चन्द्रसेन, प्रताप आदि अनेक व्यक्तियों ने इस पुण्यतटिनी के प्रवाह में स्नान कर अपने नश्वर शरीर को अमर किया। चकित-दृष्टि से अरबी सभ्यता ने देखा कि सुषुप्त सिंह को जगा कर उसने अपना सर्वनाश आप ही उपस्थित कर लिया है। उसने हमें पुन: सुषुप्तावस्था पर पहुंचाना चाहा, अनेक औषधियाँ बनाई गईं, कई चतुर वैद्य बुलाए

गए और अन्त में अकबर के मस्तिष्क से निकलने वाली "कूट नीति" नामक औषधि हमको सहानुभूति रूपी दूध में मिला कर पिलाई गई, जिससे हम पुनः पूर्ववत् जड़ अवस्था को प्राप्त हो गए।

कुछ कालोपरान्त अकबर के प्रपौत्र औरङ्गज़ेब ने हमारी अद्भुत जागृति और धर्मप्रियता स्वचक्षुओं से देखने की इच्छा से बेहोशी दूर करने वाली जज़िया नामक औषधि हमको सुंघाई। औषधि का असर होते ही हमको दो एक छींकें आईं और साथही निद्रा के दूर होने की देर थी कि भारत की चतुः सीमा खड्गों की खड़खड़ाहट से गूंज उठी। चारों ओर से होने वाली शतघ्नियों और लघुनालिकाओं की भीषण गर्जना दुर्गम बनों और गिरिकन्दराओं को कँपाती हुई अत्याचार का हृदय विदीर्ण करने लगीं। स्थान २ पर योगिनियां हाथ में खप्पर लिए छिन्नमस्ता के सम्मुख नृत्य करने लगीं। कट २ शब्द कर विकट अट्टहास करने वाले भैरव ने पुनः भूत वैतालों सहित दुर्गा ( दुर्गा दास ) और शिवराज के दर्शन किए। हमारी स्वातंत्र्यप्रियता और धार्मिक दृढता का दूसरा प्रमाण इतिहास के पृष्ठों में स्वर्णाक्षरों से अङ्कित हुआ। औरङ्ग-ज़ेब ने बहुत चाहा कि हम किसी प्रकार पुनः निद्रित हो जांय, किन्तु सब प्रयत्न निष्फल हुआ और अन्त में शासक और शासित का भाव मिटने पर ही शान्ति स्थापित हुई। हमने देखा कि जो अबतक हमारे लिए विदेशी थे वे अब हमारे देशवासी भाई हैं: अतः विशेष रक्तपात की आवश्यकता नहीं। यह विचार आते ही विश्राम की ठानी, गहरी छानी और लम्बी तानी। संसार ने करुणापूर्ण दृष्टि से देखा कि क्षत्रिय जाति अपना कार्य अधूरा छोड़ कर ही निद्रा के

भूत हो गई। जिसके बल पर भारत की अन्य जातियां शताब्दियों से सुखनिद्रा में निमग्न थीं वही जाति अपनी प्राणप्रिय प्रजा को दूसरों से पददलित होने के लिए सुषुप्त-अवस्था में हीं छोड़ चिरकाल के लिए अचेतन अवस्था में पड गई। यद्यपि पराधीनता राक्षसी उसे चारों ओर से घेरती जाती थी, किन्तु उसे इसकी कुछ भी खबर नहीं थी। हा ! राजपूत जाति, क्या अन्त में तेरे असाधारण आत्मत्याग और स्वातन्त्र्य प्रियता का यही परिणाम निकलना था। शोक ! शोक !! महाशोक !!!

रक्षकों के निद्रित होने पर, संसार-चक्र की अनेक चपेटों के आघात से भारत की अन्य जातियों की निद्रा भङ्ग हुई। उन्होंने भी देखा कि उनके रक्षक अचेतन अवस्था में पडे हैं। उन्होंने बहुत चेष्टा की, किन्तु हमने करवट न बदली। अन्त में न्यायप्रिय महारानी विक्टोरिया ने इस देश का शासन अपने हाथों में लिया और शान्ति स्थापित कर यहां की प्रजा को अपनी बिगडी दशा सुधारने का अवसर दिया। क्रमशः भारत की सब जातियों ने निद्रा त्यागी और वे अपनी स्थिति को जान कर्त्तव्य-पथ पर अग्रसर होने लगीं, और सौभाग्य से आज का दिन हमारे सम्मुख है। आज भारत की कदाचित् कोई जाति होगी, जो अपने उन्नति-पथ को परिष्कृत करने में न लगी हो, किन्तु हमारी कुम्भकर्णी निद्रा ज्यों की त्यों है। ईश्वर, क्षत्रिय-जाति की रक्षा करें।

राजपूतो, स्मरण रक्खो, ऐसा शान्तिपूर्ण सुअवसर फिर न मिलेगा। उठो, देश की निद्रा को पूर्णतः भगा दो। इस समय तुम्हारे साम्राज्य को भी तुम्हारी वीरता की अपेक्षा है। अतएव उठो, अपनी बिगड़ी हुई दशा को सुधारो और देश

को हानि पहुँचाने के पाप से बचो। हम तुम्हें उद्दाम आचरण करने से निषेध करते हैं। तुम उस ज्ञान का सञ्चय करो, जिससे भारत का कल्याण हो। उसी मार्ग का अनुकरण करो, जिससे तुम्हारी जाति अपने पूर्व गौरव को प्राप्त करे।

( क्षत्रिय मित्र )

## शुद्ध जीवन के उपाय।

अच्छे स्वास्थ्य के लिये शरीर और मन की शुद्धता अत्यन्त आवश्यक है। विशेष करके युवावस्था में अशुद्धता के इतने अवसर आते हैं कि मित्रता के सम्बन्ध से कुछ सलाह और उपाय बतलाना उपयोगी ही सिद्ध होगा। इसके लिये नीचे हम कुछ उपाय बतलाते हैं:—

१—सब से प्रथम विचारों को शुद्ध रखने की आवश्यकता है। इसका अभिप्राय यही नहीं कि अशुद्ध विचारों से दूर रहो; परन्तु अपने अन्तःकरण में शुद्ध विचार की इतनी अधिकता रक्खो कि बुरे विचारों को स्थान ही न मिले।

अपना कार्य्य करने के समय मन लगा कर उसे करो और उसके हो जाने पर दिलबहलाव का कुछ काम करो या कोई अच्छी पुस्तक पढ़ो। नित्य का परिश्रम ईश्वर-प्रदत्त एक सुख है, जिससे हमारा आचरण शुद्ध होकर शरीर और मन को बल प्राप्त होता है। शुद्ध-जीवन के लिये किसी प्रकार का व्यायाम करना जरूरी है, व्यायाम से शरीर में रुधिर का संचालन अच्छी तरह होता है और शरीर में वात का बढ़ना रुक जाता है। इससे गाढी नींद आती है, जो शरीर के लिये अत्यन्त उपयोगी है।

२—क्षुधा को अपने वश में रक्खो। भोजन साधारण और प्रकृति के अनुकूल होना चाहिये। क्षुधा को वश में कर लेने से काम-क्रोधादि अन्य वासनाएं भी वश में हो जाती हैं। युवा

मनुष्यों के लिये मांस-भोजन हानिकारक है क्योंकि इससे मनुष्य की अधोवृत्तियां जागृत होकर काम-क्रोधादि की वृद्धि होती है।

मित्र और साथी अच्छे होने चाहियें, यदि अच्छे साथी न मिलें तो बुरे साथियों का साथ न करना चाहिये। युवक को शुद्ध वाणी बोलना चाहिये। यदि उसके सामने कोई दूषित बात कहे तो उससे घृणा करनी चाहिये। इसके लिए मानसिक बल की विशेष आवश्यकता है, परन्तु जिस युवक में यह बल नहीं उसको मनुष्य कहना उचित नहीं है।

किसी युवक को इस विचार से धोखा न खाना चाहिये कि स्वास्थ्यपूर्वक रहने के लिए विषय-वासनाओं में प्रवृत्त होना आवश्यक है। स्त्रियों के लिए शुद्ध-जीवन उतना ही आवश्यक है जितना पुरुषों के लिए। हमारे समाज की रीतियों में बहुत कुछ सुधार की आवश्यकता है। जबतक कोई युवक अपने विचारों को शुद्ध बनाने और अपनी इन्द्रियों को वश में रखने को समर्थ न हो तबतक वह किसी कन्या से विवाह करने को अधिकारी नहीं है। इसलिए कभी धोखा न खाना चाहिये क्योंकि ईश्वर सर्वव्यापक और न्यायी है। जो जैसा पेड लगायेगा, वैसा ही फल पायेगा।

## गुप्त बुराइयों का परिणाम।

आजकल प्रायः सब युवकों में जो बुरी आदतें पाई जाती हैं, उनसे शरीर के सम्पूर्ण अवयवों का बल ही नष्ट नहीं होता बल्कि उनसे मानसिक-बल का भी ह्रास होता है। इससे मस्तिष्क निकम्मा हो जाता है। जो इनके शिकार बन जाते हैं, उनका सर्वथा नाश ही अवश्यम्भावी है। आजकल ऐसे अभागे युवकों की सख्या कम नहीं है, इसलिए स्वास्थ्य-

सम्बन्धी लेखों द्वारा इसकी अधिक चर्चा होनी चाहिये। यदि ये दत्तचित्त होकर अपनी दशा सुधारना चाहें, तो वह सुधर सकती है। इसका होना स्वास्थ्य-सम्बन्धी कुछ नियमों पर निर्भर है। इन अभागों के लिए तो यह विशेष उपयोगी ही है, परन्तु जो अभी तक इस बुराई से बचे हुए हैं उनको भी इस से अधिक लाभ हो सकता है।

## स्वास्थ्य किस प्रकार से सुधर सकता है ?

१—सब से प्रथम निराश न होकर यह विचार करो कि हमारी अवस्था ऐसी असाध्य नहीं है जैसी कि हम सोचते है।

२—इलाज के लिए नोटिस और अख़बारों की औषधियों या उन वैद्यों और हकीमों पर ध्यान न दो जो अख़बारों में नोटिस निकालते है, क्योंकि सुयोग्य वैद्यों के पास नोटिस दिये बिना ही बहुत रोगी आ जाते हैं। किसी वैद्य या डाक्टर से अपना हाल साफ २ कह कर उसकी राय लो और नित्य के आहार-विहार के बारे में उससे पूंछतांछ करो। विषाक्त या अधिक गर्म औषधियों का सेवन करना हानिकर होता है।

३—किसी प्रकार के मादक-द्रव्य का सेवन मत करो, यदि करते हो तो छोड़ दो। तम्बाकू भी न खाओ न पीओ। तेज़ चाय वा काफ़ी का सेवन भी न करना चाहिये।

४—सदा प्रसन्नचित्त रहो। मन में अच्छे होने का निश्चय करो। अपने सब विचार स्वास्थ्य पर एक करो। जो काम करने हों उन्हें स्वास्थ्य के लिए करो। भोजन, व्यायाम, निद्रा आदि सभी स्वास्थ्य के लिए करो। सदा सुखदायक और शुद्ध मित्रों का साथ कर प्रत्येक प्रकार की दुर्बलता को दूर करने की कोशिश करो। शोक, निराशा और चिन्ता को सदा अपने से दूर करो। शुद्ध वायु और फल फूल-युक्त उद्यानों

और पहाड़ियों पर भ्रमण करो और प्रकृति के मनोहर दृश्यों को देख कर उनसे प्रेम करो। घर से बाहर जाकर यथासम्भव शुद्ध वायु में घूमो।

५—परमेश्वर की आज्ञा का पालन करो और अपना जीवन शनैः २ सुधारते जाओ, और उस उच्चकोटि के आनन्द को प्राप्त करो जो उस परब्रह्म परमात्मा की इच्छा है।

६—भूतकाल को भूल जाओ। तुमने जो भूलें और अपराध पहिले किये हैं, उनको भूल जाओ। ईश्वर पश्चात्ताप करने वाले के अपराधों को क्षमा कर देता है। वह नहीं चाहता कि तुम उनका भार सदा अपने ऊपर लिये रहो। यदि तुम बीती हुई बातों का ही विचार करते रहोगे तो कभी वर्तमान समय के गुरुतर कार्य्य को नहीं कर सकोगे। याद रक्खो कि प्रत्येक दिन बिलकुल नया और शुद्ध आता है, मानो प्रत्येक दिन तुम अपने जीवन की पुस्तक में एक नया पन्ना उलटते हो। तुम उस साफ़ और खाली पत्र पर आनन्द देने वाले और स्मरणीय शुद्ध-विचार, उच्च-अभिलाषा, दया और प्रीतियुक्त वचन और अच्छे २ कार्य्य लिख सकते हो। प्रत्येक दिन का तुम्हारा यही कर्तव्य है। यदि तुम अपनी भलाई चाहते हो तो इस सुअवसर को हाथ से न जाने दो। तुमको यथासम्भव सब से अच्छा जीवन बिताना और ईश्वर से उस सहायता और दया की आशा रखनी चाहिये, जो वह प्रार्थना करने वाले को देता है। मर्य्यादा

---

## आलोचनात्मक-निबंध।

व्याख्यात्मक-प्रबंधों के प्रकरण में दो एक आलोचनात्मक प्रबंध भी आगये हैं। कहीं २ व्याख्या करते २ आलोचना की झलक भी आगई है। पर विशेष रूप से आलोचनात्मक प्रबंधों

के नमूने इस भाग में नहीं दिये जाते। इस पुस्तक के दूसरे भाग अर्थात् "आदर्श लेखमाला" में दिये जांयगे। सर्वत्र आलोचनात्मक विषय पृथक् नहीं होते। जब किसी वर्णन, चरित्र, घटना, तथा व्याख्या को आलोचनात्मक दृष्टि से देखने लगजाँय तो उसी में आलोचना का भाव आ जायगा। दूसरे भाग में आलोचनात्मक प्रबंधो के अतिरिक्त विविध-विषयों पर बहुत ही आवश्यकीय, सामयिक और शिक्षाप्रद सिद्धहस्त लेखकों द्वारा लिखे हुए प्रबंध होंगे जो प्रसिद्ध पत्र व पत्रिकाओं से संग्रहीत किये गये हैं। ऐसे प्रबंधों में भाषा वैज्ञानिक, विचार स्वतंत्र और क्रम स्वाभाविक होता है।

## उपसंहार।

यों तो विषय अनन्त हैं और लेखकों के ढङ्ग भी अनेक हैं। न तो यह आवश्यकीय ही है और न संभव ही, कि हर प्रकार के ढांचे, नमूने तथा हर विषय का ज्ञान एक, दो, प्रबंध पुस्तकों में भर दिया जासके। पहले अध्यायों में इसके लिये पर्याप्त लिखा जा चुका है। रचना के लिये प्रबल निरीक्षण-शक्ति, मनन-शील बुद्धि, अध्ययन शील स्वभाव और भाषा के प्रौढ़-परिज्ञान की आवश्यकता है। यह पुस्तक मार्ग दिखाने के लिये है न कि गम्य स्थान; साधन है न कि साध्य। पहले आँखें खोलो, देखो, विचार करो अपने वाक्यों में उसे लिखो; सुनो, समझो, अपने वाक्यों में लिखो; पढ़ो, गुनो, सारांश अथवा विस्तार अपने वाक्यों में लिखो; यही लेखक बनने के लक्ष्य की सीढ़ी है, यही रचना सीखने का ढङ्ग है। हरएक विद्यार्थी को सरस्वती, विद्यार्थी तथा ऐसा ही कोई अन्य मासिकपत्र नियमपूर्वक पढ़ना चाहिये और हर विषय की नई तथा पुरानी पुस्तकें-जो चरित्र बिगाड़ने वाली न हों देखना चाहियें, उपदेश-

जनक गल्पें इसके लिये बहुत लाभदायक होंगी । प्रयाग के विद्यार्थी पत्र में बहुत से विषय विद्यार्थियों के पढ़ने योग्य निकला करते हैं । हरएक उन्नत-शील विद्यार्थी को उसे अवश्य पढ़ना चाहिये । प्रसिद्ध गल्पलेखक प्रेमचन्द जी की सप्त सरोज (सात कहानियां) मैंने पढ़ीं, बहुत संतोष हुआ । इसके सिवाय, बंकिम-निबंधावली, गुप्त-निबंधावली, सत्यनिबंधावली निबंध मालादर्श आदि विविध निबंधों पर अनेक पुस्तकें हैं जिनमें मनुष्य-जीवन उच्च बनाने की बहुत कुछ सामग्री है। साहित्य सम्बंधी परिज्ञान बढ़ाने के लिये श्रीयुत मिश्रबंधुओं का हिन्दी नव-रत्न तथा साहित्य का इतिहास अच्छी सामग्री है। ओंकार प्रेस के आदर्श जीवन चरित्र पढ़ने योग्य हैं। नागरी प्रचारिणी सभा काशी ने अनेकानेक उपयोगी पुस्तकें प्रकाशित कराई है, हिन्दी शब्द सागर अद्वितीय कोष है । बम्बई की हिन्दी ग्रंथ रत्नाकर का० ने अनेक उपयोगी पुस्तकें निकाली हैं। ग्रंथ रत्नाकर मंडली खडुआ ने भारत का इतिहास विस्तीर्ण रूप से निकालना आरंभ किया है। खड्गविलास प्रेस बॉकीपुर से स्वर्गीय बाबू हरिश्चन्द्र जी के ग्रंथ समूह प्रकाशित हुए हैं। और भी अनेक पुस्तकें हैं जिनसे विद्यार्थी लाभ उठा सकते हैं। कुछ अध्यापक महाशय ऐसे होते हैं कि स्कूली पुस्तकों के अतिरिक्त किसी अच्छी पुस्तक को विद्यार्थी के हाथ में देखते ही ख़ाक हो जाते हैं। न तो उन्हें महात्मा रामतीर्थ की जीवनी पढने देते हैं न विवेकानन्द के उपदेश। भगवान् ऐसे अध्यापकों को सुमति दे । विशेष फिर कभी निवेदन करूंगा। लेखक

---

गोस्वामि प० व्रजनाथ शर्मा द्वारा
दी कारोनेशन प्रेस, सीतलागली आगरा में मुद्रित।

# निवेदन ।

बहुत दिनों की आशा आज पूर्ण हुई। चिरकाल से निश्चय किये थे कि भट्ट जी के चटकीले रसीले लेख-पुष्प चुन उनके प्रेमियों के सन्मुख रक्खें; लेकिन जब ही मन किया कांटे नज़र आये। कांटों में सब कांटे सुलझ जा सकते थे, पर अर्थ-कृच्छ के चोखे कांटे बराबर ही चुभते रहे। अस्तु, किसी न किसी तरह यह अवसर हाथ आया और अब यह एक उपदेशात्मक रसीली लेखमालिका पाठकों के सन्मुख रक्खी जाती है। यह माला टटकी तत्काल की गुथी हुई नहीं है। भट्ट जी के स्वसम्पादित ३२ साल के "हिन्दी प्रदीप" में स्थान स्थान पर ये लेख जगमगा चुके हैं। पर इनकी तरोताज़गी, चटकीलेपन और रसीलेपन में कहीं से भी बासीपन की गंध नहीं झलकती। भट्ट जी के रसीले पाठक जब ही इनका स्वाद चक्खेंगे कहीं से भी सुगन्ध की कमी इनमें न पावेंगे।

"हिन्दी प्रदीप ग्रन्थावली" के नाम से भट्ट जी की लेखनी से निकली हुई तीन पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं। इस "ग्रन्थावली" की यह चौथी पुस्तक "साहित्य-सुमन" के नाम से आज हिन्दी प्रेमियों के भेंट की जाती है। इस लेख-माला में साहित्य और नीति सम्बन्धी सब २५ लेख के गुच्छे

पर कोई लेख लिखते थे भाषा भी उसी के अनुसार रहती थी। यदि वे हास्य या ठठोल लिखते थे तो भाषा भी वैसी ही हास्य और ठठोल से भरी रहती थी, यदि किसी पर कटाक्ष करते थे तो भाषा भी व्यंग्यपूर्ण रहती थी, यदि शृङ्गार रस लिखते थे तो भाषा भी रसीली और शृङ्गारमयी रहती थी और यदि कोई गम्भीर विषय उठाते तो भाषा भी गम्भीर और साहित्य के गुणों से पूर्ण रहती थी। यह भी भट्ट जी के लेखो का एक प्रधान गुण है। इस संग्रह में दिये गये लेखों से पाठकों को भट्ट जी की भाषा का पूरा पूरा रसास्वादन मिल जायगा अस्तु।

भट्टजी के ३२ साल के "हिन्दी प्रदीप" में अनेकों उत्तम उत्तम उपन्यास, नाटक, कवियों के जीवन चरित्र, प्राचीन पुस्तकों की समालोचनाएं, हास्य रस के लेख तथा सामाजिक, राजनैतिक और साहित्य विषयक अन्यान्य प्रबन्ध निकल चुके हैं। वे सब यदि पुस्तकाकार छपा दिये जांय तो विश्वास है कि हिन्दी साहित्य के अंग का कुछ न कुछ कोना अवश्य भर जायगा। यही समझ यह संग्रह प्रकाशित करने का साहस किया गया है।

हमें "हिन्दी साहित्य सम्मेलन," से बहुत बडी आशा है कि जिस तरह उसने स्वर्गीय भट्टजी के रचे हुए "सौ अजान और एक सुजान" को आदर दे सम्मेलन की 'प्रथमा परीक्षा' में स्थान दिया उसी तरह वह इस "साहित्य-सुमन" को भी इस योग्य समझ अपनावेगा। सम्मेलन ही से नहीं वरन काशी विश्व-विद्यालय से भी हम यही आशा रखते हैं कि वह निष्पक्षपात होकर स्वर्गीय भट्ट जी के लेखों को भी अपनी पाठ्य पुस्तकों

चुन चुन के सजाये गये हैं। इन लेखों को पढ़ कर भट्ट जी की लेखनी का पूर्ण स्वाद मिल सकता है। भट्ट जी उन थोड़े से प्रतिभाशाली लेखकों में से थे जिन्होंने आधुनिक हिन्दी भाषा के गद्य की नींव डाली है। उन्होंने अपने "हिन्दी प्रदीप" के द्वारा बहुतों को हिन्दी लिखना सिखा दिया। भट्टजी का "हिन्दी प्रदीप" सदा शुद्ध हिन्दी की ज्योति से जगमगाता रहा। वह अन्य भाषाओं के उच्छिष्ट लेखों की सहायता से कभी प्रकाशित नहीं हुआ। जिस तरह से भट्टजी की भाषा शुद्ध हिन्दी रहती थी उसी तरह उनके लेख भी उन्हीं के विचार की उपज रहते थे, किसी की छाया अथवा अनुवाद नहीं। वे जो कुछ लिखते थे अपने दिमाग़ से लिखते थे। भट्टजी के लेखों में यह प्रधान गुण है।

भट्टजी की हिन्दी में भट्टजी की छाप लगी हुई है। उनकी भाषा उन्हीं की अपनी भाषा है। भट्ट जी की भाषा से एक अनोखा रस टपकता है, जो अन्य लेखकों की भाषा में मिलना प्रायः कठिन है। जिस तरह से वे अकारण संस्कृत के शब्दों को अपने लेखों मे नहीं ठूसते थे उसी तरह वे उर्दू फ़ारसी के शब्दों को अपनी भाषा से बीन बीन कर अलग नहीं करते थे। हिन्दी लिखते समय वे संस्कृत की विद्वत्ता का बोझ अपनी लेखनी से दूर रखते थे। जब कभी संस्कृत साहित्य की परख अपने हिन्दी पाठकों को कराने के लिए वे उसपर अपने अनोखे निबन्ध लिखते थे, तो अपनी विद्वत्ता के भार से पढनेवालों को दवाते न थे, बल्कि संस्कृत कवियों की कृति और सौन्दर्य को वे अपनी ही स्वाभाविक सरल भाषा में लिखकर पाठकों के सामने रखते थे। भट्टजी जिस विषय

पर कोई लेख लिखते थे भाषा भी उसी के अनुसार रहती थी। यदि वे हास्य या ठठोल लिखते थे तो भाषा भी वैसी ही हास्य और ठठोल से भरी रहती थी, यदि किसी पर कटाक्ष करते थे तो भाषा भी व्यंग्यपूर्ण रहती थी, यदि श्रृङ्गार रस लिखते थे तो भाषा भी रसीली और श्रृङ्गारमयी रहती थी और यदि कोई गम्भीर विषय उठाते तो भाषा भी गम्भीर और साहित्य के गुणों से पूर्ण रहती थी। यह भी भट्ट जी के लेखों का एक प्रधान गुण है। इस संग्रह में दिये गये लेखों से पाठकों को भट्ट जी की भाषा का पूरा पूरा रसास्वादन मिल जायगा अस्तु।

भट्टजी के ३२ साल के "हिन्दी प्रदीप" में अनेकों उत्तम उत्तम उपन्यास, नाटक, कवियों के जीवन चरित्र, प्राचीन पुस्तकों की समालोचनाएं, हास्य रस के लेख तथा सामाजिक, राजनैतिक और साहित्य विषयक अन्यान्य प्रबन्ध निकल चुके हैं। वे सब यदि पुस्तकाकार छपा दिये जांय तो विश्वास है कि हिन्दी साहित्य के अंग का कुछ न कुछ कोना अवश्य भर जायगा। यही समझ यह संग्रह प्रकाशित करने का साहस किया गया है।

हमें "हिन्दी साहित्य सम्मेलन," से बहुत बडी आशा है कि जिस तरह उसने स्वर्गीय भट्टजी के रचे हुए "सौ अजान और एक सुजान" को आदर दे सम्मेलन की 'प्रथमा परीक्षा' में स्थान दिया उसी तरह वह इस "साहित्य-सुमन" को भी उस योग्य समझ अपनावेगा। सम्मेलन ही से नहीं वरन काशी विश्व-विद्यालय से भी हम यही आशा रखते हैं कि वह निष्पक्षपात होकर स्वर्गीय भट्ट जी के लेखों को भी अपनी पाठ्य पुस्तकों

में स्थान देकर अपनी उदारता और गुणग्राहकता का परिचय देगा। यदि भट्ट जी के लेखों का आदर काशी 'विश्वविद्यालय' और 'हिन्दी साहित्य-सम्मेलन' ऐसी जातीय संस्थाओं में न हुआ तो फिर प्रयाग विश्वविद्यालय या अन्य संस्थाओं से क्या आशा की जा सकती है। अस्तु, कभी तो भट्ट जी के लेखों का समुचित आदर होगा, क्योंकि—

"कालोह्ययं निरवधिर्विपुला च पृथ्वी"

विनीत

प्रकाशक।



# प्रवचन।

भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्र के समकालीन पं० बालकृष्ण भट्ट वर्तमान युग की हिन्दी के जन्मदाताओं में समझे जाते हैं। वह भारत माता के गत शताब्दि के उन अल्प-संख्यक सुपुत्रों में थे जो किसी न किसी रूप मे मातृभूमि की सेवा को अपने जीवन का प्रधान उद्देश बना, नर-जन्म के साफल्य का उदाहरण संपादन कर गये हैं।

इस गुटिका मे जो भट्ट जी के लेख संगृहीत हैं वे उनकी उच्च धारणा और अनाक्रम्य सत्य-प्रियता के प्रतिबिम्ब हैं; उनकी सार्वलौकिक हित-निष्ठा के साथ ही उनकी असाधारण प्रतिभा और बुद्धि-प्रखरता के साक्षी हैं। इनका अध्ययन पाठक को असामान्य मनस्विता के असीम साम्राज्य में लेजाकर अपरिमित मनोज्ञता की सैर कराता है। जिस समय के लिखे हुए यह लेख हैं उस समय का चिन्तन करते सहृदय पाठक के हृदय में लेखक की सुरुचि और प्रवणता की ओर प्रेमाप्लुत श्रद्धा उदित होती है, और उनका चटकीलापन चित्त में चिरस्थिरता प्राप्त करता प्रतीत होता है। शैली का यत्किञ्चित् अनोखापन जो यत्र तत्र पाया जाता है वह भी इनकी उपादेयता को बढाता ही है और एक विशेष कौतूहल का उत्पादक है।

हिन्दी भाषा की चारों ओर प्रतिपल फैलती हुई बढ़नी में यह आशा है कि यह संग्रह अल्प काल ही में अनेक आवृत्तियों का सौभाग्य अनुभव करेगा, एक अल्प बात है। आशा है कि समय की प्रगति के साथ इन लेखों की ओर लोक-रुचि उत्तरोत्तर परिवर्द्धित होती जायगी।

श्री पद्मकोट,
प्रयाग, फाल्गुन कृ० १४
सं० १६७५

श्रीधर पाठक।

# विषय-सूची।

करते हैं; कण्ठध्वनि भी तब वसन्त-मदमत्त कोकिला के कण्ठ-रव से भी अधिक मीठी और सोहावनी मन को भाती है। मनुष्य के सम्बन्ध में इस अनुलङ्घनीय प्राकृतिक नियम का अनुसरण प्रत्येक देश का साहित्य भी करता है, जिसमें कभी को क्रोधपूर्ण भयङ्करगर्जन, कभी को प्रेम का उच्छ्वास, कभी को शोक और परितापजनित हृदय-विदारी करुणा-निस्वन, कभी को वीरता गर्व से बाहुबल के दर्प में भरा हुआ सिंहनाद, कभी को भक्ति के उन्मेष से चित्त की द्रवता का परिणाम अश्रुपात आदि अनेक प्रकार के प्राकृतिक भावों का उद्गार देखा जाता है। इसलिए साहित्य यदि जन समूह (Nation) के चित्त का चित्रपट कहा जाय तो सङ्गत है। किसी देश का इतिहास पढ़ने से केवल बाहरी हाल हम उस देश का जान सकते हैं पर साहित्य के अनुशीलन से कौम के सब समय समय के आभ्यन्तरिक भाव हमें परिस्फुट हो सकते हैं।

हमारे पुराने आर्यों का साहित्य वेद है। उस समय आर्यों की शैशवावस्था थी, बालकों के समान जिनका भाव, भोलापन, उदार भाव, निष्कपट व्यवहार, वेद के साहित्य को एक विलक्षण तथा पवित्र माधुर्य प्रदान करते हैं। वेद जिन महापुरुषों के हृदय का विकाश था वे लोग मनु और याज्ञवल्क्य के समान समाज के आभ्यन्तरिक भेद, वर्ण-विवेक आदि के झगड़ों में पड़ समाज की उन्नति या अवनति की तरह तरह की चिन्ता में नहीं पड़े थे; कणाद या कपिल के समान अपने अपने शास्त्र के मूलभूत बीजसूत्रों को आगे कर प्राकृतिक पदार्थों के तत्व की छान में दिन रात नहीं जुने रहते थे, न कालिदास, भवभूति, श्रीहर्ष आदि कवियों के संप्रदाय के अनुसार वे लोग कामिनी के विभ्रम-विलास और लावण्य-

लीला-लहरी में गोते मार २ प्रमत्त हुए थे। प्रातःकाल उद-योन्मुख सूर्य की प्रतिभा देख उनके सीधे सादे चित्त ने विना कुछ विशेष छानबीन किये इसे अज्ञात और अजेय शक्ति समझ लिया। इसके द्वारा वे अनेक प्रकार का लाभ देख क़ानन-स्थित-विहङ्ग-कूजन समान कलकल रव से प्रकृति की प्रभात वन्दना का साम गाने लगे; जल-भार-नत श्यामला मेघमाला का नवीन सौन्दर्य देख पुलकित गात्र हो कृत-ज्ञता-सूचक उपहार की भांति स्तोत्र का पाठ करने लगे; वायु जब प्रबल वेग से बहने लगी तो उसे भी एक ईश्वरीय शक्ति समझ उसके शान्त करने को वायु की स्तुति करने लगे इत्यादि। वेही सब ऋक् और साम की पावन ऋचाएं हो गईं। उस समय अब के समान राजनैतिक अत्याचार कुछ न था इसी से उनका साहित्य राजनीति की कुटिल उक्ति युक्ति से मलिन नहीं हुआ था। नये आये हुए आर्यों की नूतन ग्रथित समाज के संस्थापन में सब तरह की अपूर्णता थी सही पर सब का निर्वाह अच्छी तरह होता जाता था; किसी को किसी कारण से किसी प्रकार का अस्वास्थ्य न था; आपस में एक दूसरे के साथ अब का सा बनावट का कुटिल बर्ताव न था। इस लिए उस समय के उनके साहित्य वेद में भी कृत्रिम भक्ति, कृत्रिम सौहार्द्, कपट वृत्ति, बनावट और चुनाचुनी ने स्थान नहीं पाया। उन आर्यों का धर्म अबके समान गला घोंटनेवाला न था। सब के साथ सब की खान पान द्वारा सहानुभूति रहती थी। उनके बीच धार्मिक मनुष्य अब के धर्मध्वजियों के समान दाम्भिक वन महाव्याधि सदृश लोगों के लिए बलप्रद न थे। सिधाई, भोलापन और उदारभाव उनके साहित्य के एक एक अक्षर से टपक रहा है। एक बार महात्मा ईसा ए-

सुकुमारमति बालक को अपने गोद में बैठाकर अपने शिष्यों की ओर इशारा करके बोले कि जो कोई छोटे बालकों के समान भोला न बने उसका स्वर्ग के राज्य में कुछ अधिकार नहीं है। हम भी कहते हैं जो सुकुमार-चित्त वेदभाषी इन आर्यों की तरह पद पद में ईश्वर का भय रख, प्राकृतिक पदार्थों के सौन्दर्य पर मोहित हो, बालकों के समान सरलमति न हो उसका स्वर्ग के राज्य में प्रवेश करना अति दुष्कर है।

इन्हीं प्राकृतिक पदार्थों का अनुशीलन करते करते इन आर्यों को ईश्वर के विषय में जो जो भाव उदय हुए वेही सब एक नए प्रकार का साहित्य उपनिषद् के नाम से कहलाए। जब इन आर्यों की समाज अधिक बढ़ी और लोगों की रीति-नीति और बर्ताव में विभिन्नता होती गई तब सबों को एकता के सूत्र में बद्ध रखने के लिए और अपने अपने गुण कर्म से लोग छल विच्छल हो सामाजिक नियमों को जिसमें किसी प्रकार की हानि न पहुचावें इसलिए स्मृतियों के साहित्य का जन्म हुआ। मनु, अत्रि, हारीत, याज्ञवल्क्य आदि ने अपने अपने नाम की संहिता बनाय विविध प्रकार के राजनैतिक, सामाजिक और धर्म-सम्बन्धी विषयों का सूत्रपात किया। इन्हीं के समकालीन गौतम, कणाद, कपिल, जैमिनि, पतञ्जलि आदि हुये जिन्होंने अपने अपने सोचने का परिणाम रूप दर्शन शास्त्रों की बुनियाद डाली। यहां तक जो साहित्य हुए यद्यपि वेद की भाषा का अनुकरण उनमें होता गया परन्तु नित्य नित्य उनकी भाषा अधिक अधिक सरल, कोमल और परिष्कृत होती गई। तथापि उनकी गणना वैदिक भाषा में ही की जाती है। इन स्मृतियों और आर्ष ग्रन्थों की भाषा को हम वैदिक और आधुनिक संस्कृत के बीच की

भाषा कह सकते हैं। अब से संस्कृत के दो भेद होने लगे और वेद तथा लोक के नाम से कहे जाते हैं। पाणिनि के सूत्रों में, जो संस्कृत पाठियों के लिए कामधेनु का काम दे रहे हैं और जिनसे वैदिक और लौकिक सब प्रयोग सिद्ध होते हैं, लोक और वेद की निरख अच्छी तरह की गई है। और इससे वेद और लोक के अलग अलग भेद से साबित होता है कि संस्कृत किसी समय प्रचलित भाषा था जो लोगों के बोल-चाल के वर्ताव में लाई जाती थी।

वेद के उपरान्त रामायण और महाभारत साहित्य के बड़े बड़े अङ्ग समझे गये। रामायण के समय भारतीय सभ्यता का प्रेमोच्छ्वास-परिप्लावित नूतन यौवन था, किन्तु महाभारत के समय भारतीय सभ्यता क्षतिग्रस्त हो वार्द्धक्य भाव को पहुंच गई थी। रामायण के प्रधान पुरुष रघुकुलावतंस श्री रामचन्द्र थे और भारत के प्रधान पुरुष बुद्धि की तीक्ष्णता के रूप, कूट-युद्ध विशारद, भगवान् वासुदेव श्रीकृष्ण या उनके हाथ की कठपुतली युधिष्ठिर थे। रामायण के समय से भारत के समय में लोगों के हृदय भाव में कितना अन्तर हो गया था कि रामायण के दो प्रतिद्वन्द्वी भाई इस बात के लिए विवाद कर रहे थे कि यह समस्त राज्य और राज्य-सिंहासन हमारा नहीं है यह सब तुम्हारे ही हाथ में रहे, अन्त में रामचन्द्र ने भरत को विवाद में पराजित कर समस्त साम्राज्य उनके हस्तगत कर आप आनन्द-निमग्न-चित्त हो रसोद्गम वनवासी हुए। वहीं महाभारत में दो भाई राज्य करने के लिए कलह करने पर उद्यत हुए कि जितने में सुई का अग्रभाग ढँक जाय इतनी पृथ्वी भी बिना युद्ध के न दूंगा "सूच्यग्रं नैव दास्यामि विना युद्धेन केशव"। परिणाम में यह

भाई दूसरे पर जयलाभ कर तथा जङ्घा में गदाघात और मस्तक पर पदाघात से उसे बध कर भाई के राज्यसिंहासन पर आरूढ़ हो सुख में फूल अनेक तरह के यज्ञ और दान में प्रवृत्त हुआ। रामायण और महाभारत के आचार्य क्रम से कविकुलगुरु बाल्मीकि और व्यास थे। पृथ्वी के और और देशों में इनके समान या इनसे बढ़कर कवि नहीं हुए ऐसा नहीं है। यूनान देश में होमर, रूम देश में वरजिल, इटली में डेएटी, इङ्गलैंड में चासर और मिलटन अपनी अपनी असाधारण प्रतिभा से मनुष्य जाति का गौरव बढाने में कुछ कम न थे। परन्तु विचित्र कल्पना और प्रकृति के यथार्थ अनुकरण में चिरन्तन वृद्ध बाल्मीकि के समान होमर तथा मिल्टन किसी अंश में नहीं बढ़ने पाये, जिनकी कविता के प्रधान नायक श्री रामचन्द्र आर्य जाति के प्राण, दया के अमृतसागर, गाम्भीर्य और पौरुष दर्प की मानो सजीव प्रतिकृति थे। वे प्रीति और समभाव से महा नीच जाति चांडाल तक को गले से लगाते थे। उन्होंने लङ्केश्वर से प्रवल प्रतिद्वन्द्वी शत्रु को भी कभी तृण के बराबर भी नहीं समझा। स्वर्णमण्डित सिंहासन और तपोवन में पर्णकुटी उन्हें एकसी सुखकारी हुई। उनके स्मितपूर्वाभिभाषित्व और उनकी बोलचाल की मुग्धमाधुरी पर मोहित हो दण्डकारण्य की असभ्य जाति ने भी अपने को उनका दास माना। अहा! धन्य श्री रामचंद्र का अलौकिक माहात्म्य, धन्य बाल्मीकि की कल्पना-सरसी जिसमें ऐसे ऐसे स्वर्णकमल प्रस्फुटित हुए।

काल के परिवर्तन की कैसी महिमा है जो अपने साथ ही साथ मानुषी प्रकृति के परिवर्तन पर भी बहुत कुछ असर पैदा कर देता है। बाल्मीकि ने जिन जिन बातों को अवगुण

समझ अपनी कल्पना के प्रधान नायक रामचन्द्र में वरकाया था वेही सब व्यास के समय में गुप्त हो गई, जिनकी कविता का मुख्य लक्ष्य यही था कि अपना मान, अपना गौरव, अपना प्रभुत्व जहां तक हो सके न जाने पावे। भारत के हर एक प्रसङ्ग का तोड़ अन्त में इसी बात पर है। शत्रु-संहार और निज कार्य-साधननिमित्त व्यास ने महाभारत में जो जो उपदेश दिये हैं और राजनीति की काट ब्योंत जैसी जैसी दिखाई है उसे सुन बिस्मार्क सरीखे इस समय के राजनीति के मर्म में कुशल राजपुरुषों की अकिल भी चरने चली जाती होगी। इससे निश्चय होता है कि प्रभुत्व और स्वार्थसाधन तथा प्रवञ्चना परवश भारतवर्ष उस समय कहां तक उदार भाव, समवेदना आदि उत्तम गुणों से विमुख हो गया था। युधिष्ठिर धर्म के अवतार और सत्यवादी प्रसिद्ध हैं पर उनकी सत्यवादिता निज कार्य साधन के समय सब खुल गई। "अश्वत्थामा हतः नरो वा कुञ्जरो वा" इत्यादि कितने उदाहरण इस बात के हैं विस्तारभय से नहीं लिखते।

महाभारत के उपरान्त भारत और का और ही हो गया। इसकी दशा के परिवर्तन के साथ ही साथ इसके साहित्य में भी बड़ा परिवर्तन हो गया। उपरान्त बौद्धों का ज़ोर हुआ। ये सब वेद और ब्राह्मणों के बड़े विरोधी थे। वेद की भाषा संस्कृत थी इसलिए इन्होंने संस्कृत को बिगाड़ प्राकृत भाषा जारी की। तब से संस्कृत सर्वसाधारण के बोलचाल की भाषा न रही। फिर भी संस्कृत-भाषी उस समय बहुत से लोग थे, जिन्होंने इस नई भाषा को प्राकृत नाम दिया जिसके अर्थ ही यह हैं कि प्राकृत अर्थात् नीचों की भाषा। अतएव संस्कृत नाटकों में नीच पात्र की भाषा प्राकृत और उत्तम पात्र

ब्राह्मणों, राजा आदि की भाषा संस्कृत रक्खी गई है। कुछ काल उपरान्त यह भाषा धीरे धीरे उन्नति को पहुंची। शौरसेनी, महाराष्ट्री, मागधी, अर्धमागधी, पैशाची आदि इसके अनेक भेद हैं। इससे भी बहुत से साहित्य के ग्रंथ बने। गुणाढ्य कवि का आर्यविद्धलक्षश्लोक का ग्रंथ बृहत्कथा प्राकृत ही में है। सिवा इसके शालिवाहन-सप्तशती आदि कई एक उत्तम प्राकृत के ग्रंथ और भी मिलते हैं। नन्द और चन्द्रगुप्त के समय इस भाषा की बड़ी उन्नति की गयी। जैनियों के सब ग्रंथ प्राकृत ही में हैं, उनके स्तोत्र पाठ आदि भी सब इसी में हैं। इससे मालूम होता है कि प्राकृत किसी समय वेद की भाषा के समान पवित्र समझी गयी थी।

संस्कृत यद्यपि बोलचाल की भाषा इस समय न रह गयी थी, पर हर एक विषय के ग्रन्थ इसमें एक से एक बढ़ चढ़ कर बनते गये। और साहित्य की तो यहां तक तरक्की हुई कि कालिदास आदि कवियों की उक्ति युक्ति के मुकाबिले वेद का भद्दा और रूखा साहित्य अत्यन्त फीका मालूम होने लगा। कालिदास की एक एक उपमा पर और भवभूति, भारवि, श्रीहर्ष, बाण की एक एक छटा पर वेद की, उमदा से उमदा सूक्त, जिनमें हमारे पुराने आर्यों ने सरपञ्च साहित्य की बड़ी भारी कारीगरी दिखलाई है, न्यौछावर है। संस्कृत के साहित्य के लिए विक्रमादित्य का समय "ऑगस्टन पीरियड" कहलाता है अर्थात् उस समय संस्कृत, जहां तक उसके लिये परिष्कृत होना सम्भव था, अपनी पूर्ण सीमा तक पहुंच गई थी। यद्यपि भारवि, माघ, मयूर प्रभृति कई एक उत्तम कवि धाराधिपति भोजराज के समय तक हुए और उनके उपरान्त भी जगन्नाथ पण्डितराज तक बराबर होते ही गये किन्तु संस्कृत में

परिष्कृत होने की सामग्री उस समय तक पूरी हो चुकी थी। भोज का समय तो यहां तक कविता की उन्नति का था कि एक श्लोक के लिए अलभ्य इनाम राजा भोज कवियों को देते थे। वेद का साहित्य उस समय यहां तक दब गया था कि छान्दस मूर्ख की एक पदवी रक्खी गई थी। केवल पाठ-मात्र वेद जानने वाले छान्दस कहलाते थे और वे अब तक भी निरे मूर्ख होते आये हैं।

बौद्धों के उच्छेद के उपरान्त एक जमाना पुराण के साहित्य का भी हिन्दुस्तान में हुआ। उस समय बहुत से पुराण, उपपुराण और संहितायें दो तीन चार सौ वर्ष के हेर फेर में रची गयी। अब हम लोगों में जो धर्मशिक्षा, समाज-शिक्षा और रीति नीति प्रचलित है वह सब शुद्ध वैदिक एक भी नहीं है। थोड़े से ऐसे लोग हैं जो अपने को स्मार्त मानते हैं, उनमें तो अलबत्ता अधिकांश वेदोक्त कर्म का यत्किञ्चित् प्रचार पाया जाता है। सो भी केवल नाममात्र को पुराण उस में भी बीच २ आ घुसा है। हमारी विद्यमान छिन्नभिन्न दशा, जिसके कारण हजार २ चेष्टा करने पर भी जातीयता हमारे में आती ही नहीं, सब पुराण ही की कृपा है। जब तक शुद्ध वैदिक साहित्य हम लोगों में प्रचलित था तब तक जातीयता के दृढ़ नियमों में जरा भी अन्तर नहीं होने पाया था। पुराणों के साहित्य के प्रचार से एक बड़ा लाभ यों हुआ कि वेद-के समय की बहुत सी घिनौनी रीतियों और रस्मों को, जिनके नाम लेने से भी घृणा होती है और उनके अनाचार हिंसाओं को, जिनके सबब से अपने अहिंसा धर्म के प्रचार करने में बौद्धों को सुविधा हुई थी, पुराणकर्ताओं ने, उठाकर, पुनः स्मार्त धर्म को विशुद्ध स्थापित किया और अनेक मत मतान्तरों का प्रचार

भी पुराणों ही की करतूत है। पुराण वाले तो पंचायतन पूजन ही तक से सन्तोष करके रह गये। तंत्रों ने बड़ा संहार किया। उन्होंने अनेक क्षुद्र देवता भैरों, काली, डाकिनी, शाकिनी, भूत, प्रेत तक की पूजन को फैला दिया। मद्य मांस के प्रचार को, जिसे बौद्धों ने तमोगुणी और मलिन समझ उठा दिया था, तांत्रिकों ने फिर बहाल किया। पर बलवीर्य की पुष्टता से, जो मांसाहार का प्रधान लाभ था, ये लोग फिर भी वञ्चित ही रहे। निःसन्देह तांत्रिकों की कृपा न होती तो हिन्दुस्तान ऐसा जल्द न डूबता। वेद के अधिकारी शुद्ध ब्राह्मण के लिये तांत्रिक दीक्षा या तन्त्र मन्त्र अति निषिद्ध हैं। ब्राह्मण तन्त्र के पठन पाठन से बहुत जल्द पतित हो सकता है यह जो किसी स्मृतिकार का मत है हमें भी कुछ २ सयुक्तिक मालूम होता हैं। बहुत से पुराण तन्त्रों के बाद बने। उनमें भी तांत्रिकोंका सिद्धान्त पुष्ट किया गया है।

हम ऊपर लिख आये हैं कि हिन्दू जाति में कौमियत के छिन्न भिन्न होने का सूत्रपात पुराणों के द्वारा हुआ और तन्त्रों ने उसे बहुत ही बहुत पुष्ट किया। शैव शाक्त वैष्णव जैन बौद्ध इत्यादि अनेक जुदे जुदे फिरके हो गये जिनमें इतना दृढ़ विरोध कायम हुआ कि एक दूसरे के मुह देखने के रवादार न हुये तब परस्पर का एका और सहानुभूति कहां रही। जब समस्त हिन्दू जाति की एक वैदिक सम्प्रदाय न रही तो वही मसल चरितार्थ हुई कि "एक नारि जब दो से फंसी जैसे सत्तर वैसे अस्सी"। हमारी एक हिन्दू जाति के असंख्य टुकड़े होते २ यहां तक खण्ड हुए कि अब तक नये २ धर्म और मत प्रवर्त्तक होते ही जाते हैं। ये टुकड़े जितना वैष्णवों में अधिक हैं उतना शैव शाक्तों में नहीं और आपस में एका

दूसरे के साथ मेल और खान पान जितना कम इनमें है उतना औरों में नहीं। राम के उपासक कृष्ण के उपासक से लड़ते हैं, कृष्ण के उपासक रामोपासकों से इत्तिफ़ाक़ नहीं रखते। कृष्णोपासकों में भी सत्यानासिन अनन्यता ऐसी आड़े आई है कि यह इनके आपस ही में बड़ा खटपट लगाये रहती है।

प्राकृत के उपरान्त हमारे देश के साहित्य के दो नमूने और मिलते हैं एक पद्मावत और दूसरा पृथ्वीराज रायसा। पद्मावत की कविता में तो किसी क़द्र कुछ थोड़ा सा रस है भी पर पृथ्वीराज रायसा में तारीफ़ के लायक़ कौन सी बात है यह हमारी समझ में बिलकुल नहीं आती। प्राकृत से उतरते २ हमारी विद्यमान हिन्दी इस शकल में कैसे आई इस बात का पता अलबत्ता रायसा से लगता है। मतमतान्तर के साथ ही साथ हमारी भाषा भी गुजराती, मरहठी, बंगाली इत्यादि के भेद से प्रत्येक प्रान्त की जुदी २ भाषा हो गई। इन एकदेशी भाषाओं में बंगाली सबसे अधिक कोमल, मधुर और सरस है। मरहठी महा कठोर और कर्णकटु, तथा पंजाबी निहायत भद्दी कठोर और रूखापन में उर्दू की छोटी बहन है। अब अपनी हिन्दी की ओर आइये। इसमें सन्देह नहीं विस्तार में हिन्दी अपनी बहिनों में सब से बढ़ी है। ब्रजभाषा, बुन्देलखण्डी, बैसवारे की तथा भोजपुरी इत्यादि इसके कई एक अवान्तर भेद हैं। ब्रजभाषा में यद्यपि कुछ मिठास है पर यह इतनी ज़नानी बोली है कि इसमें सिवाय शृङ्गार के दूसरा रस आ ही नहीं सकता। जिस बोली को कवियों ने अपने लिये चुन रक्खा है वह बुन्देलखण्ड की बोली है। इसमें सब प्रकार के काव्य और सब रस समा सकते हैं। अपनी २ पसन्द निराली होती है "भिन्नरुचिर्हि लोकः"। हमें बैसवारे की

मरहठी बोली उर्दू से अधिक भली मालूम होती है। दूसरी भाषायें जैसे मरहठी, गुजराती, बंगला की अपेक्षा कविता के अंश में हिन्दी का साहित्य बहुत बढ़ा हुआ है तथा संस्कृत से कुछ ही न्यून है। किन्तु गद्य रचना "गोरा" हिन्दी की बहुत ही कम और पोच है। सिवाय एक प्रेमसागर सी दरिद्र रचना के, इसमें और कुछ है नहीं। जिसे हम इसके साहित्य के भाण्डार में शामिल करते। दूसरे उर्दू इस जी पेली देठ मारे हुये हैं कि शुद्ध हिन्दी तुलसी, सूर इत्यादि कवियों की पद्य रचना के अतिरिक्त और कहीं मिलती ही नहीं। प्रसङ्ग प्राप्त अब हमें यहां उर्दू के साहित्य की समालोचना का भी अवसर प्राप्त हुआ है किन्तु यह विषय अत्यन्त ऊब पैदा करने वाला हो गया इसलिये इसे यहीं समाप्त करते हैं। उर्दू की समालोचना फिर कभी करेंगे।



## मनुष्य की बाहरी आकृति उसकी एक प्रतिकृति है

बुद्धिमानों ने वेदादि ग्रन्थों में मन के अनेक जुदे जुदे काम लिखे हैं। तद्यथा—

"यज्जाग्रतो दूरमुदैति दैवं तदु सुप्तस्य तथैवैति दूरंगमं
ज्योतिषां ज्योतिरेकं तन्मे मनः शिव संकल्पमस्तु।"

अर्थात्:—जो जागृत दशा में दूर से दूर चला जाता है अर्थात् जो मनुष्य के शरीर में रहता हुआ भी दैवी शक्ति सम्पन्न है; जो सोती दशा में लय को प्राप्त होता है अर्थात् न जाने कहां कहां चला जाता है, जो जागते ही फिर लौट के आजाता है अर्थात् पहिले के समान अपना सब काम करने लगता है, जो दूरगामी है अर्थात् जहां नेत्र आदि इन्द्रियां नहीं जा सकतीं वहां भी पहुंच जाता है, जो भूत भविष्य और वर्त्तमान तीनों को जान सकता है, जो प्रकाशमान है अर्थात् जिसके प्रकाश से प्रकाशित हो इन्द्रियां अपने अपने विषयों में जा लगती हैं वह मेरा मन कल्याण की बातों का सोचने वाला हो।

सुषारथिरश्वानिव यन्मनुष्यान्नेनीयतेऽभीशुभिर्वाजिन इव।
हृत्प्रतिष्ठं यदजिरं जविष्ठं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु॥

अर्थात् अच्छा सारथी बागडोर के द्वारा घोड़ों को [illegible] जाता है वैसा ही जो मन प्राणीमात्र को [illegible] जाता है, जो कभी बूढ़ा नहीं होता अर्थात् शरीर में [illegible] बाल्य यौवन और बुढ़ापा आते हैं [illegible] बाल्य यौवन और बुढ़ापा नहीं होते, [illegible] वह मेरा मन कल्याण की बातों का सोचने वाला हो।

इस मन की भावनाएं या तरंगें जो प्रतिक्षण इसमें उठा करती हैं मनुष्य के बाहिरी आकृति से प्रगट होती हैं। इस लिए इस बाहिरी आकृति को यदि मन की एक प्रतिकृति कहा जाय तो अनुचित न होगा। किसी के चेहरे को देख कोई कहता है इनके चेहरे पर ज़नानपन बरस रहा है। यह ज़नानपन क्या चीज़ है ? यही मन की एक प्रतिकृति है जो सर्वथा उस प्रकृति के विरुद्ध है जो पुरुष जाति की होनी चाहिये। पुरुषों के समान वीरता, उत्साह आदि पौरुषेय गुण स्त्रियों के मन में कहां रहते हैं। इसी तरह स्त्रियां भी बहुतेरी ऐसी होती हैं जो कितनी बातों में मर्दों के कान काटती हैं, जिससे यही प्रगट होता है कि अनेक पौरुषेय गुण उनके मन में बसे रहते हैं। ऐसा ही शूर वीर का चेहरा कायर और भगोड़े से, नम्र का अभिमानी से, ज़िद्दी हठीले का सरल सीधे स्वभाव वाले से, कुटिल का सरल से, चालाक का गाउदी से नहीं मिलता। इतना ही नही जगत् के बाह्य प्रपंच का जो कुछ असर चित्त पर होता है वह सब आदमी के चेहरे से प्रकट हो जाता है। किसी रूपवती सुन्दरी नारी को देख कामी, दार्शनिक या विरक्त योगी के मन में जो असर पैदा होता है और जो भावनायें चित्त में उठती हैं वे सब अलग अलग उन उन लोगों के चेहरे से ज़ाहिर हो जाती हैं। कामी कामातुर हो जामे के बाहर हो जाता है, लाज और शरम को जलांजलि देकर हज़ारों चेष्टाएं उससे मिलने की करता है, दिनरात विकल रहता है और अपनी कोशिश में कामयाब न हो कभी को वियोग में ज़िन्दगी से हाथ धो बैठता है। ऐसा ही दार्शनिक तत्ववेत्ता ज्ञानी उस सुन्दरी को पांचभौतिक पदार्थों का परिणाम मान उसके एक एक अङ्ग की शोभा निरख

सृष्टिकर्त्ता की निर्माण-चातुरी पर मनहीमन प्रसन्न होता है। विरक्त ज्ञानी उसे हाड़, मांस, बिष्टा, मूत्र आदि मलिन और दूषित पदार्थों की समष्टि समझ मन में वैराग्य प्रदीप के प्रकाश को अधिक स्थान देता है। इसी तरह धन देख चोर, साह, लोभी, कदर्य के मन में जुदे जुदे भाव उदय होते हैं जिनकी तसवीर प्रत्येक के चेहरे पर उतर आती है। चोर का मन धन देखते ही उसके लेने की फिकिर में लगता है। उसका यह मानसिक भाव आंख और चेहरे से स्पष्ट हो जाता है। दियानतदार उस धन को साधारण वस्तु जान वेजां किसी का एक पैसा न लेना इस दृढ़ निश्चय को उस धन से अधिक कीमती मानता हुआ उसी के अनुसार वर्त्तता है। यह भाव उसकी उदार प्रसन्न मुखच्छवि, ईषत् हास्ययुक्त फरकते हुए ओष्ट आदि मरदाने ढँग से प्रगट हो जाता है। लोभी और कदर्य का बाहरी आकार, जिसको रुपया ही सब कुछ है और जो "मर जैहौं तोहि न भुजैहौं" वाली कहावत का नमूना है, उसकी मलिन राक्षसी प्रकृति को अच्छी तरह से प्रगट करता है। बाहरी आकार से मन की बात पहिचानने वाले बुद्धिमान इसके द्वारा अपना बड़ा बड़ा काम निकाल लेते हैं। यह एक हुनर है। पुलिस के महकमे में कितने ऐसे ताड़बाज़ इस फ़न के उस्ताद हैं जो देखते ही चोर, ठग या खूनी को पहचान लेते हैं। जिससे साफ़ जाहिर है कि आकृति मन की प्रतिकृति है। इसी तरह किसी भक्तजन की मुखच्छवि से मन में भक्ति के उद्गार की बानगी ज़ाहिर होती है। पहचानने वाले लोग कपटी, मक्कार, दाम्भिक से सरल सीधे सच्चे भक्त को चट्ट पहचान लेते हैं। बुद्धिमानों ने मन को मुकुर की साथ

उपमा की है। मुकुर में जो प्रतिबिम्ब पड़ता है उसका समूद बाहरी आकृति ही में होता है।

बाह्य आकृति सर्वोपरि मुख है जिससे मानसिक भाव चट्ट, प्रतिबिम्बित हो जाता है। मन में किसी प्रकार की वेदना या विकार उत्पन्न होते ही फिर उसका छिपना कठिन ही नहीं वरन असंभव है। मन की कोई बात यदि प्रगट होगी तो मुख्यतर मुख ही के द्वारा। किसी मनुष्य को कोई मानसिक वेदना है या उसने चार दिन से कुछ नहीं खाया या वह और किसी प्रकार की पीड़ा से आक्रान्त है तो उसके लाख छिपाने पर भी मुख पर अवश्य ही कुछ शिकन सी मालूम पड़ेगी और उस पीड़ा का असर अवश्य मुख पर झलक पड़ेगा। यदि न झलके तो वह उस योगी के समान है जिसने मन को जीत लिया है। जिस समय चित्त में कुछ विकार रहता है उस समय आदमी के चेहरे से वह मानसिक भाव चट प्रगट हो जाता है। जिस समय चित्त में क्रोध रहता है तो भौं चट चढ़ जाती है, आंख लाल हो जाती है, चेहरा तमतमा उठता है। इसी तरह जब कुछ शोक का उद्वेग मनमें रहता है तो बाह्य आकृति उदास, चेहरा उतरा हुआ, मुख मलीन, आंख में आंसू डब-डबाया रहता है। इसी तरह भयभीत का चेहरा जर्द, मुह सूखा हुआ, आकृति नितान्त दीन हीन होती है। जब चित्त प्रसन्न रहता है तब बाह्य आकृति टटके फूले हुये गुलाब की सी, चेहरा मनोहर और रौनक दार मालूम होता है। ये सब लक्षण तात्कालिक चित्त और चेहरे के परिवर्त्तन के हैं। इसी तरह बहुत से चिन्ह चेहरे या और और अंगों के भी होते हैं वे चिन्ह चाहे मनुष्य के हों या किसी पशु पक्षी के भी उनके मानसिक भाव को प्रकट करते हैं। मुख से मानसिक भाव

प्रतिबिम्बित होता है यह सामुद्रिक विद्या का एक सूत्र है, जो मालूम होता है बहुत जांच के बाद निश्चित किया गया है। वाराहमिहिर ने बृहत्संहिता में पंचमहापुरुष के लक्षण तथा एक एक अध्याय में गौ, बैल, बकरा, मेढा, हाथी, घोड़ा ऊंट आदि पशुओं के अलग अलग लक्षण दिये हैं। पंच महा पुरुष के लक्षण जैसा बडे बड़े नेत्र, चौडा लिलार, उतार चढाव दार सीधी सुग्गा की टोंट सी नासिका, गड्ढेदार सीधी ठुड्ढी इत्यादि भाग्यवानों के चिन्ह हैं। कजी आंखवाला, छोटी गरदन वाला तथा पस्तकद अवश्य कुटिल और फसादी होगा। एवम् जिसके आगे के दो दांत बड़े हों वह मूर्ख न होगा। इसी प्रकार "क्वचित खल्वाट निर्धनः" इस वाक्य के अनुसार यह प्रायः देखा गया है कि खल्वाट या गंजी चांदवाला अर्थात् जिसके चांद में बाल न हों वह कदाचित ही निर्धन होगा। कानी आंखवाला साधु न होगा, आजानु लम्बबाहु अर्थात् जिसका हाथ इतना लम्बा हो कि खड़े होने पर घुटने तक छू जाय वह बड़ा वीर, विक्रान्त, दानी, उदारप्रकृतिवाला होगा; स्त्रियों में जिसके शरीर में रोंआं अधिक हो वह चण्डी, कलहप्रिया, महाकर्कशा होगी और जल्द विधवा हो जायगी इत्यादि। इसी से लिखा है :—

"आकारेणैव चतुरास्तर्कयन्ति परेङ्गितम्।"

अर्थात् चतुर लोग चेहरा देखते ही मन में क्या है झट भांप लेते हैं। सच मुच यही तो चतुराई है। चेहरा देखते ही मन में तुम्हारे क्या है न जान गये तो चतुर और गाउदी में अन्तर ही क्या रहा। साधारण मनुष्यों का मन टटोलना तो कुछ बड़ी बात नहीं है अलबत्ता ऐसों का मन टटोलना कठिन है

जो या तो बड़े गम्भीर हैं या महाकुटिलहृदय हैं। ऐसों ही के मानसिक भाव के विवेचन के लिए सामुद्रिक का यह सूत्र है :—

## "मुख से मानसिक भाव प्रतिबिम्बित होता है।"

तो सिद्ध हुआ कि मुख मानो एक मुकुर या दर्पण है जिसमें चित्त की छाया पड़ा करती है। कोई मनुष्य भाग्यवान् है या अभागा, मूर्ख है या विद्वान, चतुर है या गाउदी, चालाक सयाना है या सीधासाधा इत्यादि इन सब बातों का परिज्ञान आदमी के चेहरे ही से होता है और यह परिज्ञान केवल बुद्धिमान् ही को हो सकता है। यह बात केवल एक व्यक्ति पर नहीं वरन् कभी को समस्त जाति पर सुघटित होती है। चेहरा या शरीर का निर्माण उस जाति की मानसिक शक्ति प्रगट करता है। फलड़ी नाक, मोटे होंठ, मोटे बाल जैसा हबशियों के होते हैं बुद्धितत्व के ह्रास के द्योतक हैं। जिसमें ये लक्षण मिलते हों अवश्य उसमें बुद्धितत्व की कमी होगी। केवल यही नहीं वरन् वह अकिल का भोंड़ा और शरारत का पुतला होगा। जानवरों में भी एक एक गुण ऐसा देखा जाता है जिससे उस विशेष गुण का उसी से नाम पड़ गया है। जैसे "काकचेष्टा" अर्थात् कौवे की सी चेष्टा, "बकध्यान" बगुले के समान ध्यान लगाना। अब जिसकी चेष्टा कौए की सी या ध्यान बगुले के समान हो या जिसके चेहरे पर कौआ बगुले का सा भाव प्रगट होता हो बस जान लेना चाहिये कि इसमें उस जीव का कुछ गुण अवश्य है। इसी तरह पर "घोड़मुहा" अर्थात् घोड़े का सा लम्बा मुंहवाला कुनही और जी का

कपटी होगा। वही बात लुखरी सा मुंहवाले में होगी इत्यादि। और भी भारी सिरवाला बुद्धि का तीक्ष्ण और गभीर विचार में प्रवीण होगा। लम्बकर्ण अर्थात् जिसके कान के नीचे की लौर लम्बी होगी वह अवश्य दीर्घजीवी होगा। जिसकी जीभ प्रमाण से अधिक लम्बी होगी वह या तो चटोरा या बड़ा बकवादी होगा। निदान "यत्राकृतिस्तत्र गुणाः वसन्ति" सामुद्रिक शास्त्र का यह सिद्धान्त बहुत ही ठीक है। इसी से कालिदास आदि कवियों ने बड़े लोगों के शरीर के वर्णन में

"व्यूढोरस्को वृषस्कन्धः शालप्रांशुर्महाभुजः
आत्मकर्मक्षमं देहं क्षात्रो धर्म इवाश्रितः ॥"

इत्यादि अनेकों श्लोक इस विषय के लिखे है।



( ३ )

## कवि और चितेरे की लाड़ा लेड़ी।

इन दोनों की लाडा लेडी हम इसलिए कहते हैं कि मनुष्य तथा प्रकृति के भावों को ये दोनों ही प्रगट किया चाहते हैं— कवि लेखनी और शब्दों के द्वारा, चितेरा अपनी "तूलिका" (रंग भरने की कूंची) और भांति भांति के चित्र विचित्र रंगों से। काम दोनों का बहुत बारीक और अति कठिन है। केवल इतना ही नहीं किन्तु एक प्रकार की लोकोत्तर प्रतिभा दोनों के लिए आवश्यकीय है। किसी कवि का यह श्लोक हमारे इस आशय को भरपूर पुष्ट करता है:—

नामरूपात्मकं विश्वं यदिदं दृश्यते द्विधा।
तत्राद्यस्य कविर्वेधा द्वितीयस्य चतुर्मुखः॥

अर्थात् नाम और रूपात्मक जो दो प्रकार का यह संसार देख पड़ता है उसमें से आदि अर्थात् नामात्मक जगत् का निर्माणकर्ता कवि है और दूसरे का ब्रह्मा।

जानीते यन्न चन्द्रार्कौ जानन्ते यन्न योगिनः
जानीते यन्न भर्गोऽपि तज्जानाति कविः स्वयम्

अर्थात् इस दृश्य जगत के साक्षीरूप सूर्य और चंद्रमा जिस बात को नहीं जानते, परोक्ष ज्ञानवान् योगीजन जिसे नहीं जानते और किसकी कहें सर्वज्ञ सदाशिव भी जो बात नहीं जानते उसे कवि अपनी लोकोत्तर प्रतिभा के बल से जान लेता है। कवि की प्रतिभा जिस बात के वर्णन से लोकोत्तर

चातुरी प्रगट कर दिखाती है अच्छा निपुण चितेरा उसी को अपनी प्रतिभा से चित्र के द्वारा दिखला देता है। अच्छा चितेरा कवि के एक एक श्लोक या दोहे के नीचे उसी भाव की ठीक तस्वीर खींच सकता है और तब इन दोनों में कहां तक तुलना है इसका ठीक परिज्ञान हो सकता है, किन्तु इन दोनों की कारीगरी के परीक्षक भी बड़े निपुण होने चाहियें। दोनों के काम की बारीकी और सूक्ष्म सौन्दर्य के देखने को पैनी दृष्टि चाहिये। इस तरह के परीक्षक कोई विरले नागरिक जन होते हैं। उत्तम काव्य तथा चित्र के समझने को एक ही तरह की सूक्ष्म और तीखी समझ चाहिये। कवि और चित्र-कार की कल्पना-शक्ति भी बिलकुल एक सी है।

अब रहा "उपादान कारण" या सामान अर्थात् कवि के लिए वाग्विभव और चितेरे के लिए रंग का चटकीलापन इत्यादि सो जिसके पास जैसा होगा वैसा ही वह काव्य तथा चित्र बना सकेगा। क्योंकि कवि तथा चितेरे के लिये बाह्य वस्तु, जैसा वन, नदी, पर्वत आदि के वर्णन की अपेक्षा मानसिक भावों का प्रकाश कविता तथा चित्र के द्वारा अधिक कठिन है। जिसे चित्रकार (Shades) रंग की ज़रा सी झांई में प्रगट कर दिखाता है उसी का प्रगट करना कवि के लिए इतना दुरूह है कि बेहद दिमागपच्ची करने पर दो चार सत्क-वियों ही के काव्य में यह खूबी पाई जाती है। फिर भी उतनी सफाई काव्य में न आवेगी। चित्र में अन्तर्लीन मनोगत भाव सहज में दरसाया जा सकता है। मनोगत भावों का प्रकाश कालिदास और शेक्सपियर इन्हीं दो के काव्यों में विशेष पाया जाता है। मनोगत भाव जैसा हर्ष, शोक, भय, घृणा, प्रीति इत्यादि के उदाहरण साहित्य दर्पण के तीसरे परिच्छेद

में अच्छी तरह संग्रहीत कर दिये गये हैं। यह बात कवि और चितेरे में बताने और सिखाने से उतना नहीं आती जितना स्वाभाविक बोध (Intuitive perception) से होती है, किन्तु फिर भी फ़र्क इतना ही रहेगा कि कवि जिस आशय या भाव को बहुत से शब्दों में लावेगा उसे चित्रकार तूलिका (रंग भरने की कूंची) के एक हलके से झोंक (Touch) में प्रगट कर देगा और कवि के वर्णित आशय का स्वरूप सामने खड़ा कर देगा।

चित्रकारी से कविता में इतनी विशेष बात है कि चित्र उतना चिरस्थायी न रहेगा जितना कविता रह सकती है। तस्वीर तथा काव्य से मनुष्य की प्रकृति का पूरा परिचय मिल जाता है। हमारे यहां के अमीरों के ड्राइङ्ग रूम में नङ्गी तस्वीरों का रहना फ़ेशन में दाख़िल हो गया है। लखनऊ के नवाबों के खिलवतगाह में वेश्या और हसीनों की तस्वीर न हो तो उनकी हुस्नपरस्ती में ख़ामी समझी जाय। उर्दू फ़ारसी के काव्यों का प्रधान अङ्ग केवल श्रृङ्गार रस है। आशिकी माशूकी का दास्तान जिसमें न हो वह कोई शायरी ही नहीं है। उस भाषा के शायर इश्क को जैसी उम्दी तरह पर कह सकते है वैसा उम्दा और नव रसों में दूसरे रस का वर्णन उनसे न वन पड़ेगा, और सो भी उनका इश्क बहुधा पुरुषों पर होगा, स्त्रियां उनकी माशूका बहुत कम पाई जाती हैं। हमारे देश के रामागती वाले भद्दी पसन्द के महाजन तथा मारवाड़ियों की दूकानों पर बनारस की बनी निहायत भद्दी देवताओं की भोंड़ी तस्वीर के सिवाय और कुछ न पाइयेगा जिन तस्वीरों की भद्दी चित्रकारी के सामने मानो कलकत्ते का आर्ट स्टूडियो

और पूना की चित्रशाला झख मारती है। इनकी निराली पसन्द के ठीक उपयुक्त "दानलीला" "मानलीला" इत्यादि के आगे हम लोगों के प्रौढ लेख की चातुरी कब इनके मन में स्थान पा सकती है। कहा है :—

"ये गांहक करवीन के तुम लीनी कर बीन।"

इसी तरह प्रकृति के प्रेमियों को शान्ति उत्पादक वन, पर्वत, आश्रम, नदी का पुलिन,' ऋतु, हरियाली आदि के चित्र पसन्द आते हैं। उनके स्थान पर जाने से प्रायः ऐसे ही चित्र पाइयेगा। किसी अंगरेज़ी के विद्वान का कथन है:— "A picture in the room is the picture of the mind of the man who hangs it" अर्थात् कमरों में लटकी हुई तस्वीर लटकानेवाले के मन की तस्वीर है। इसी तरह पर भक्तजनों के घर जाइये तो सन्त, महन्त, महापुरुषों के चित्र पाइयेगा जिनके देखने मात्र से एक अद्भुत शान्ति रस का उद्गार मन में आ जायगा। पालिटिक्स की मदिरा के नशे में चूर प्रसिद्ध राज-नीतिज्ञों के स्थान पर क्रामवेल, विस्मार्क सरीखे पटु बुद्धि वालों का चित्र देखियेगा इत्यादि। बालविवाह की सर्वस्व नाश करने वाली कुरीति ने हिन्दू जाति के सन्तानों की वृद्धि और उपचय को कहां तक सत्यानाश में मिलाया और किस घृणित दशा में इनको पहुँचा दिया और इस कुरीति की विष-मय वायु से बच कर मनुष्य बल, पुष्टता, तेज, कान्ति, सौन्दर्य का कहां तक संचय कर सकता है इस बात को प्रत्यक्ष करने के लिए हमें चाहिये कि मुगल तथा यूरोप देश के कमनीय बालक, युवती और दृढ़ांग पुरुषों की कुछ तस्वीरें अपनी चित्र-सारी में टांग रक्खें और सदैव उनको देखा करें।

में अच्छी तरह संग्रहीत कर दिये गये हैं। यह बात कवि और चितेरे में बताने और सिखाने से उतना नहीं आती जितना स्वाभाविक बोध (Intuitive perception) से होती है, किन्तु फिर भी फ़र्क इतना ही रहेगा कि कवि जिस आशय या भाव को बहुत से शब्दों में लावेगा उसे चित्रकार तूलिका (रग भरने की कूंची) के एक हलके से झोंक (Touch) में प्रगट कर देगा और कवि के वर्णित आशय का स्वरूप सामने खड़ा कर देगा।

चित्रकारी से कविता में इतनी विशेष बात है कि चित्र उतना चिरस्थायी न रहेगा जितना कविता रह सकती है। तस्वीर तथा काव्य से मनुष्य की प्रकृति का पूरा परिचय मिल जाता है। हमारे यहां के अमीरों के ड्राइङ्ग रूम में नङ्गी तस्वीरों का रहना फ़ेशन में दाख़िल हो गया है। लखनऊ के नवाबों के खिलवतगाह में वेश्या और हसीनों की तस्वीर न हो तो उनकी हुस्नपरस्ती में ख़ामी समझी जाय। उर्दू फ़ारसी के काव्यों का प्रधान अङ्ग केवल शृङ्गार रस है। आशिकी माशूकी का दास्तान जिसमें न हो वह कोई शायरी ही नहीं है। उस भाषा के शायर इश्क को जैसी उम्दी तरह पर कह सकते हैं वैसा उम्दा और नव रसों में दूसरे रस का वर्णन उनसे न बन पड़ेगा, और सो भी उनका इश्क बहुधा पुरुषों पर होगा, स्त्रियां उनकी माशूका बहुत कम पाई जाती हैं। हमारे देश के रामागती वाले भद्दी पसन्द के महाजन तथा मारवाड़ियों की दूकानों पर बनारस की बनी निहायत भद्दी देवताओं की भोंड़ी तस्वीर के सिवाय और कुछ न पाइयेगा जिन तस्वीरों की भद्दी चित्रकारी के सामने मानो कलकत्ते का आर्ट स्टूडियो

और पूना की चित्रशाला झख मारती है। इनकी निराली पसन्द के ठीक उपयुक्त "दानलीला" "मानलीला" इत्यादि के आगे हम लोगों के प्रौढ लेख की चातुरी कब इनके मन में स्थान पा सकती है। कहा है :—

**"ये गांहक करवीन के तुम लीनी कर बीन।"**

इसी तरह प्रकृति के प्रेमियों को शान्ति उत्पादक वन, पर्वत, आश्रम, नदी का पुलिन,' ऋतु, हरियाली आदि के चित्र पसन्द आते हैं। उनके स्थान पर जाने से प्रायः ऐसे ही चित्र पाइयेगा। किसी अंगरेज़ी के विद्वान का कथन है:— "A picture in the room is the picture of the mind of the man who hangs it" अर्थात् कमरों में लटकी हुई तस्वीर लटकानेवाले के मन की तस्वीर है। इसी तरह पर भक्तजनों के घर जाइये तो सन्त, महन्त, महापुरुषों के चित्र पाइयेगा जिनके देखने मात्र से एक अद्भुत शान्ति रस का उद्गार मन में आ जायगा। पालिटिक्स की मदिरा के नशे में चूर प्रसिद्ध राजनीतिज्ञों के स्थान पर क्रामवेल, विस्मार्क सरीखे पटु बुद्धि वालों का चित्र देखियेगा इत्यादि। बालविवाह की सर्वस्व नाश करने वाली कुरीति ने हिन्दू जाति के सन्तानों की वृद्धि और उपचय को कहां तक सत्यानाश में मिलाया और किस घृणित दशा में इनको पहुँचा दिया और इस कुरीति की विषमय वायु से बच कर मनुष्य बल, पुष्टता, तेज, कान्ति, सौन्दर्य का कहां तक संचय कर सकता है इस बात को प्रत्यक्ष करने के लिए हमें चाहिये कि मुगल तथा यूरोप देश के कमनीय बालक, युवती और दृढ़ांग पुरुषों की कुछ तस्वीरें अपनी चित्रसारी में टांग रक्खें और सदैव उनको देखा करें।

कवि और चितेरे में कहां तक डांड़ा मेढी या परस्पर की स्पर्द्धा है इसे हम अपने पाठकों को दर्शा चुके हैं। अब इन दोनों में बड़ा अन्तर केवल इतना ही है कि सभ्यता का सूर्य ज्यों ज्यों उठता हुआ मध्यान्ह को पहुंचता जाता है त्यों त्यों चित्रकारी में नई नई तराश ख़राश की बारीकी चौगुनी होती जाती है, पर कवियों की वाग्देवी जिस सीमा को पहले ज़माने में पहुँच चुकी है उससे बराबर अब तक घटती ही गई, यद्यपि हाल की सभ्यता, बुद्धिवैभव, शाइस्तगी के मुक़ाबिले वह ज़माना बहुत पीछे हटा हुआ था। लार्ड मेकाले ने अपने एक लेख में इस बात को बहुत अच्छी तरह पर लिख कर दिखाया है। मेकाले कहते हैं कि "लोग इस सभ्यता के समय दर्शन, विज्ञान और दूसरी दूसरी बुद्धि का विकाश करने वाली बातों में प्रवीणता प्राप्त कर पहले की अपेक्षा अधिक सोच सकते हैं, अनेक ग्रंथों के सुलभ हो जाने से अधिक जान सकते हैं सही, किन्तु उस अपनी सोची या जानी हुई बात को बुद्धि की अधिक पैनी आंख से देखना उन पुराने कवियों ही को आता था।" इसमें सन्देह नहीं इन दिनों के विशेषज्ञ विद्वान् तर्क बहुत अच्छा कर सकेंगे, जो बात उनके तर्क की भूमिका है उसका रूप खड़ा कर देंगे, अत्यन्त साधारण बात को अपने वाग्जाल से महाजगड्वाल कर डालेंगे, विज्ञान और शिल्प में नई नई ईजाद कर ख़ोदाई का भी दावा करने को सन्नद्ध हो जांयगे, पर उन कवियों की प्रतिभा स्वरुप सूक्ष्म बुद्धि की छाया भी न पा सकेंगे। जिसे उन्होंने दो अक्षर के एक शब्द में सरस और गंभीर भाव पूर्ण करके प्रगट किया है उसे ये आधे दरजन शब्दों में भी न प्रकाश कर सकेंगे। हमारे कवियों की पैनी बुद्धि का कारण यह भी है कि पूर्व काल में

जब हमारी समाज बालक दशा में थी, उनके लिए "ज्ञातव्य-विषय" (जानने के लायक बात) बहुत थोड़े थे। जिधर उन्होंने नजर दौड़ाया उधर ही उन्हें नये नये जानने के योग्य पदार्थ मिलते गये। बुद्धि इनकी विमल थी, चित्त में किसी तरह का कुटिलभाव नहीं आने पाया था, क्योंकि समाज अब के समान प्रौढ दशा को नहीं पहुंची थी; इसलिए बहुत बातों में सभ्यता की बुरी हवा का झकोर भी उन शिष्ट पुरुषों तक न पहुंच सका था। जब पात्र बड़ा होगा और जो वस्तु उस पात्र में धरी जायगी वह कम होगी तो वह वस्तु उसमें बहुत अच्छी तरह समा सकेगी। बुद्धि उनकी जैसी तीव्र और विमल थी, वैसा ही मन में इनके किसी तरह की कुटिलता और मैल न रहने से जिस बात के वर्णन में उन्होंने अपने ख़याल को रूजू किया वह साङ्गोपाङ्ग पूरा उतरा। तात्पर्य यह कि एक अर्थात् कविता के लिए यह नई सभ्यता विष हो गई, दूसरी अर्थात् चित्रकारी के लिए अमृत का काम दे रही है। इसीसे काव्य दिन दिन घटता गया और चित्रकारी रोज़ रोज़ बढ़ती गयी।



( ४ )

# पुरुष अहेरी की स्त्रियां अहेर हैं।

Man is the hunter, and woman is his game,
The sleek and shining creature of the chase,
We hunt them for the beauty of their skins.

Tennyson

यह बड़ी पुरानी कहानी है। शिशुता की झलक के मिटते ही ज्योंही तरुनाई की गरमाहट का सचार होने लगता है कि यह अहेरी चारों ओर अपने अहेर की खोज में आंखें दौड़ाने लगता है। यह लाचार केवल इतने ही से हो जाता है कि किसी किसी अवस्था में समाज के जटिल बन्धन इसे ऐसा जकड़ लेते हैं कि यह अपने स्वेच्छाचार को वर्ताव में नहीं ला सकता और कभी कभी अपने हस्तगत शिकार को भी छोड़ बैठता है। यह नरपशु तभी तक सुमार्ग पर चलता है, तभी तक स्वभाव का सरल, विनीत और साधु है और तभी तक लोकलाज, लोकनिन्दा तथा अपवाद या राजदण्ड की यातना से बचा हुआ है जब तक दवसट में पड़ा हुआ अपने स्वेच्छाचार में प्रवृत्त नहीं हो सकता। कितनी ऐसी दंत-कथायें, गवारू किस्से कहानियां जो गांव के केवल दश पांच घर तक प्रचलित हैं और बहुत से ऐसे इतिहास, कथा, हादसे और वर्णन जिन्हें कवियों ने पद्यबद्ध कर डाला है जैसा पद्मावत, आल्हा ऊदल की कहानी, रामायण, होमर की इलियड, युसुफ़ जुलेख़ा, लैला मजनू इत्यादि और अनेक प्रसिद्ध नावेल (उपन्यास) जो अङ्गरेज़ी और फ्रांस की भाषा में लिखे गये हैं हमारे इस लेख के उदाहरण हैं। वलिक उन उन

उपन्यासों की भूमिका में ही आप यह पाइयेगा कि अमुक ड्यूक या प्रिन्स या शाहज़ादा ने अमुक सुन्दरी, नाज़नीन या हूर की खूबसूरती या गोरे चाम पर आशिक हो इतनी २ तकलीफ़ उठाई और अन्त को वह अपने प्रयत्न में इस तरह पर कृतकार्य हुआ या जान तक से हाथ धो बैठा। इसी गोरे चाम की लालच या तलाश में सैकड़ों हजारों हमारे भाई मुसलमान और क्रिस्तान हो गये और रावण सरीखे न जाने कितने जड़ पेड़ से उच्छिन्न हो गये। पुरानी तवारीखें गवाही दे रही हैं कि मुग़लों की मुग़लानी और पठानों की पठानी का निचोड़ यही था। एक दो की कौन कहे उनका हरम का हरम इस गोरे चाम के शिकार से भरा हुआ था। हम लोगों में औरतों को परदे में रखने के दस्तूर की बुनियाद भी यही हुआ। बाल्यविवाह की कुरीति इसी कारण से चल पड़ी कि कन्याओं को सात भांवर फिराय किसी को सौंप दें जिसमें उसके सतीत्व की रक्षा रहे और जवानी की झलक आने पर कहीं ऐसा न हो कि दुष्ट अत्याचारी यवन अहेरी इसे अपना शिकार कर डालें। और शिकारों से इस शिकार में यह बड़ा ही अनूठापन है कि तरुनी जन पहिले एक बार दूसरे का अहेर बन जन्मपर्यंत उस अहेर करने वाले को उलटा अपना शिकार बना लेती हैं और उसके तन, मन, धन सब का अहेर कर पुरुषपशु को घरेलू जानवर, क्रीड़ामृग, खेलौना, क्रीतदास, या वशंवद तथा तावेदार कर लेती हैं। नूर-जहां ने जहांगीर को जो नाच नचाया वह मदारी अपने बन्दर को क्या नचावेगा। एक बार जहांगीर को शिकार बना उसने जन्म भर के लिए नामी दिल्ली के बादशाह को बिल्ली बना कर रख छोड़ा। जहांगीर केवल नाम का बादशाह रह गया

सलतनत का कुल इंतिज़ाम नूरजहां करती थी। जहांगीर ने एक आम हुक्म दे दिया था कि जिस सिक्के पर उसके नाम के साथ नूरजहां का नाम खुदा हो उस सिक्के का दाम सौगुना अधिक समझा जाय। जहांगीर का दृष्टान्त एक उपलक्षण मात्र है किन्तु हम तुम सब इसी भवर जाल में पड़े गोते खा रहे हैं।



( ५ )

# हमारे मन की मधुपवृत्ति ।

आदमी का मन भी एक क्या ही गोरख-धन्धा है जिसे नई नई बात सुनने, नये नये दृश्य देखने तथा नई नई चीज़ सीखने की सदा अभिलाषा रहती है। मनुष्य को इन बातों की ओर झुकावट और उनको खोजने की लालसा परिपक्वबुद्धि होने पर उपजती हो सो नहीं वरन लड़कपन से ही, जब वह अत्यन्त सुकुमारमति रहता है, इस बात का अंकुर उसके चित्त में जमता है। कोई बालक कैसा ही खिलवाड़ी हो उसे भी खेल के नये रास्ते की खोज होगी और यह तो बहुधा देखने में आया है कि जो लोग दिनभर कोई फ़ायदे का काम नहीं करते वरन् खेल कूद में दिन गवांते हैं उनको भी जिस दिन कोई नया तरीक़ा खेलने या दिल बहलाने का मिल जाता है उस दिन उनके चित्त की प्रसन्नता का ओर छोर नहीं रहता। परन्तु सच पूछिये तो निरे खेल कूद में दिन काटना मनुष्यत्व या मनुष्य शब्द के अर्थ पर आक्षेप करना है। हमारे यहां के मननशील पूर्वकाल के दार्शनिकों ने आदमी का पर्याय जो मनुष्य रक्खा है सो यही देख कर कि वह अपनी भली या बुरी दशा को सोच सकता है, उसके चारो ओर जो संसार के अनेक प्राकृतिक कार्य हो रहे हैं उनका भेद लेकर उनकी असलीयत जान सकता है और नित्य नई विद्या और विज्ञान की वृद्धि कर सकता है। वह ज़िन्दगी को मज़ेदार करने की ज़रूरियात पैदा करता जाता है और उन आवश्यकताओं को पूरा कर अपने जीवन को सुख और आराम से काटने का नया नया ढंग बढ़ाता जाता है। यही कारण है कि आज दिन

जो सैकड़ों तरीके आराम और आशाइस के निकल पड़े हैं हमारे पहिले के लोगों को कभी स्वप्न में भी उन पर ध्यान नहीं गया था। ऐसा मालूम होता है कि आदमी का दिमाग़ कबूतर के दरबों सा है जिनमें एक समय केवल थोडे से कबूतर और उनके अण्डे बच्चे थे, ज्यों ज्यों कबूतरों की सृष्टि बढ़ती गई त्यों त्यों दरबे के ख़ाने भी बढ़ते गये। कदाचित् यही दशा आदमी के दिमाग़ और उसमें भरे हुए विविध विषयों की भी है। हमारा केवल विज्ञान-सम्बन्धी विद्याओं से प्रयोजन नहीं है किन्तु उन सब शास्त्रों और विद्याओं से भी है जो मनुष्य के घर गृहस्थी के कामों में उठते, बैठते, चलते, फिरते, प्रतिक्षण हमारे उपयोग मे आ सकती हैं। हम समझते हैं इस बात के स्वीकार करने में आपको कुछ आगा पीछा न होगा कि इन्ही सब नई ईजादों का यह फल हुआ कि आदमी की अक़िल और चालाकी पर मानो सान सी रख दी गई है। हज़ारों नये नये धन्धे लोगों को काम में लगा रखने के ऐसे निकले जिनकी हमारे यहां की पूर्वकाल की समाज में कोई उपयोगिता ही न थी। ज्यों ज्यों समाज पुष्ट पड़ती गई और सभ्यता का प्रादुर्भाव होने लगा त्यों त्यों नई ईजाद होती गई और अब इस नई सभ्यता के ज़माने में तो एक से एक अचम्भे की नई नई बातें सुनने और देखने में बराबर आ रही हैं। इस लिए यह कहना कि विज्ञान या मनुष्य के सोचने का परिणाम कोई दूसरी विद्या अपने हद और छोर को पहुँच गई बडी भूल होगी। हम तो कुछ ऐसा सोचते हैं कि मनुष्य का जन्म ही नई नई वस्तुओं के खोजने के लिए हुआ है। इसी से यह सिद्धान्त बडा पक्का मालूम होता है कि दुनिया रोज रोज़ तरक्क़ी पाती जाती है और जो बातें पहले के लोगों के कभी मन में

भी न आई थीं उन्हें अब हम प्रत्यक्ष देख रहे हैं। हमारा मन मधुप की सी वृत्ति धारण किये है। जैसा भंवरा टटके से टटके सुगन्धित फूलों को ढूंढ़ता फिरता है वैसा ही हम प्रकृति माली की सींची हुई इस अनोखी संसार वाटिका में जिसका ओर छोर नहीं है नई नई वस्तु ढूंढ़ते फिरते हैं। हमारे दार्शनिकों ने मन में चंचलता का महा दोष आरोपित किया है। हम कहते हैं निस्तब्ध, निश्चेष्ट हमारा वह बुझा मन किस काम का जिसमें उत्साह और ज़िन्दादिली को ठहरने के लिए स्थान ही नहीं मिलता। मन वही है जिसे क्षण क्षण में अनोखी टटकी बातों के जानने और सोचने का उत्साह रहता है।



( ६ )

## प्रेम के बाग़ का सैलानी।

"प्रेम का बाग" यह हम इस लिए कहते हैं कि इस बाग़ मे सब भांति प्रेम ही प्रधान है। प्रेम ही इस बाग़ का माली है, प्रेम ही की सुगन्धित कली हृदय के आलबाल में खिल इस बगीचे के सैलानी को प्रमुदित करती है। इस प्रेम वृक्ष की जड बहुत नीचे है। इसकी प्रस्फुटित कली वियोग की एकान्त चिन्ता ओस से सिंचित हो मुरझाने पर भी अपनी महक नहीं छोडती किन्तु बार बार की सुधरूपी प्रातः-समीरण से अधिक अधिक पुष्ट पढती जाती है और अपने प्रेमी से मिलने की प्रखर इच्छा के सूर्योदय से इस कली की आशा रूपी पखुरियां खुलती जाती है। इसके चारो ओर भांति भांति के मनोरथ के वृक्ष हैं जिसमें कोई फूलते फलते है, किसी में केवल पत्ते ही पत्ते देख पड़ते हैं और किसी के अंकुरमात्र निकल कर रह गये हैं। इस प्रेमवृक्ष की मुकुलन दशा सौन्दर्य है जिसकी अनिर्वचनीय शोभा आदि से अन्त तक वर्णन कर कौन पार पा सकता है। मन गुलाव प्रफुल्लित और इच्छा वायु के झोंके से प्रेरित हो बार बार इसके चुम्बन को झुकता है। इसके स्वर्गीय बीज को सौन्दर्य का चोखा परखने वाला पक्षी उस स्थल से उठा लाया है जिसको वैकुण्ठ भवन का सार प्रदेश कह सकते हैं। विषयी कामीजन जो नित्य नई जारिणी ललनाओं के विलास लालसा में लालायित रहते है और झूठी चाह दिखला पाकदामन सावित्री सी सती कुलाङ्गनाओं को बहकाया करते हैं कभी इसकी पवित्रता का अनुभव कर सकते हैं? कभी नहीं। इसको तो वही

जान सकता है जो अपने आराम और सुख से हांथ धो दूसरे के सुख में प्रसन्न होने वाला है। इस प्रेम की धारा का प्रबाह यद्यपि भोगवती गङ्गा की भांति पाताल में गुप्त है किन्तु उदारभाव के साथ जो प्रेम के सच्चे पुजेरी हैं उनके लिए इसकी प्रच्छन्न विमल धारा में गोते मारना बहुत सहज है। इससे निश्चय हुआ कि निश्छलता, अकुटिलभाव, सचाई ये सब प्रेम के बडे पक्के सहवर्ती हैं।

अहा! "प्रेम" यह शब्द ही कैसा कोमल और मधुर है। सब पुस्तकों के सिद्धान्त का सारांश इस दो अक्षर के एक शब्द में रख दिया गया है।

"दो ही आखर प्रेम का पढ़ै सो पण्डित होय"

प्रेमासक्त वियोगी की एक ही ठण्ढी सांस एक साथ चारो समुद्र के उमड आने से प्रलय काल की आंधी का नमूना है। संयोग और वियोग में अनन्त कोटि स्वर्ग और नरक के सुख दुःख की झलक दिखलाई पड़ती है। प्रेम महामोह का सारभूत, निश्चलता का लौहस्तम्भ, करुणा का अपार समुद्र, नैराश्य का गगनस्पर्शी उच्च पर्वत, सहिष्णुता का जनक, मन की गति का सीमा चिह्न, सुख और दुःख दोनों का निश्चित सिद्धान्त है। भय और निर्भयता, लालसा और वैराग्य, ढिठाई और शरम, नैराश्य और आशा, शोक और हर्ष, दोनों विरुद्धधर्माश्रयी भी परस्पर प्रतिस्पर्धी हो अपनी पूरी ताक़त से इसके साथ लगे रहते हैं। यह हृदय के उस तहख़ाने के खोलने की कुंजी है जिसके भीतर अनन्त आनन्द-रत्न राशि का आकर सुगम है। यह एक विचित्र ऐनक है जिसको आंख पर रखते ही जुदे जुदे रङ्ग की वस्तु मद पर

रङ्ग की दीखने लगती हैं और यह अपना है तथा यह पराया है इस द्वैविध्य की जड कट जाती है। यह भाव हृदय में उदय होते ही मनुष्य पृथ्वी भर को अपना ही समझने लगता है और :—

"उदार चरितानान्तु वसुधैव कुटुम्बकम् ।"

इस वचन का अनुगामी हो जाता है।

प्रेम की अकथ कहानी को आद्योपान्त कौन वर्णन कर सकता है ? यदि कुछ भी हम इसका वर्णन करना चाहें, तो केवल इतना ही कह सकते हैं कि भक्ति, आदर, ममता, आनन्द, वैराग्य, करुणा आदि जो भाव प्रतिक्षण मनुष्य के चित्त में उठा करते हैं उन सबों के मूलतत्व को एक में मिलाय उसका अतर निकाला जाय तो उसे हम "प्रेम" इस पवित्र नाम से पुकार सकेंगे। तो निश्चय हुआ कि जो इस प्रेम के बाग का सैलानी हुआ चाहे तो पहिले इन पूर्वोक्त गुणों से अपने को भरा पूरा कर ले तब इस बाग के भीतर जाने का मन करे। ससार में ऐसे इने गिने दो चार भाग्यवान् पुरुष होंगे जो प्रेम की कसौटी में कसे जाने पर ठहर सकेंगे और उन्हीं के लिए प्रेम की वाटिका का विस्तार यहां हमने दिखलाया है। सच है:—

प्रेम सरोवर यह अगम—यहाँ न आवत कोय।
आवत सो फिर जात नहीं—रहत यहीं को होय

( ७ )

# संसार-महानाट्यशाला ।

पृथिवी, जल, तेज, वायु, आकाश, पञ्चमहाभूत की बनी यह विस्तृत नाट्यशाला उस चतुर शिरोमणि, सकल-गुण-आगर, नटनागर, महानट, अनोखे खेलवाडी, सूत्रधार के खेलवाड़ की ऐसी रंगभूमि है जिसमें दृश्य अदृश्य रूप से भासमान हो वह दर्शकों की दृष्टि से मायामयी जवनिका के भीतर छिप अपने महा विराट वैभव का अनेकों ऐसे अभिनय किया करता है जिसमें, शृङ्गार वीर, करुणा आदि नवो रस बारी बारी स्थायी और सञ्चारी होते हुये तमाशबीनों को अद्भुत तमाशे दिखलाते हैं। स्वभावमधुराकृति प्रकृति उस महा सूत्रधार की सहचारिणी नर्तकी इस नाट्यशाला की नटी है। पृथक् पृथक् नाम रूप में विचित्र वेषधारी जीव समूह सब उस बडे नटनागर की नाट्यलीला के सहायक सहकारी नट हैं। इस अद्भुत नाट्यशाला का अभिनय रातों दिन हर घण्टे हर घड़ी, प्रतिपल. प्रतिनिमेष, अविच्छिन्नरूप से हुआ करता है—कोई ख़ास घण्टा या मिनिट मुक़र्रर नहीं है कि इस समय से इस समय-तक अभिनय होगा और इस समय इस नाट्यशाला का दरवाज़ा खुलेगा। न फ़ीस का कोई नियम है कि अमुक अमुक तमाशबीनों से इस इस दरजे की फ़ीस ली जायगी। उस बड़े नटनागर ने सबों को अपना अभिनय देखने की आज्ञा दे रक्खी है। उसकी नज़र में कोई छोटा या बड़ा दर्जा नहीं है। उसका प्राणीमात्र पर एक भाव और सबों के साथ एक सा बर्ताव है।

"बाबा वह दरबार हमारा, हिन्दू मुसलमान से न्यारा।
जहां जनेऊ सुनत न होई, पण्डित मुल्ला बसै न कोई॥"

समस्त जीवराशि का निरन्तर कोलाहल इस नाट्यशाला की संगीत है। एक ओर जयध्वनिपूरित हर्षनिस्वन, दूसरी ओर क्लेश और करुणा में भरी हुई रोने की आवाज तथा जीवराशि रूपी अद्भुत यन्त्र के अनोखे तान दर्शकों के मन में एक ही क्षण हर्ष और शोक में मिला हुआ अनिर्वचनीय भाव पैदा करते हैं। सूर्य चन्द्रमा, ग्रह नक्षत्र, सरित् समुद्र, अभ्रलिह अत्युच्च शिखर वाले हिमधवलित पर्वत इत्यादि कारण-सामग्री लाखों वर्ष की पुरानी हो जाने पर भी उनके द्वारा जो अभिनय दिखलाये जाते हैं वे सब नये से नये और टटके से टटके होते हैं। अचिन्त्य-चातुर्य-समन्वित, विराट् मूर्ति मय यह सम्पूर्ण जगत देख देखनेवाले के मन में रौद्र, वीर, भयानक, अद्भुत आदि रस एक साथ स्थान पाते हैं और उस "पुरुष पुरातन" "महाकवि" की महिमा का विस्तार प्रतिपद में प्रगट करते हैं।

अब अन्तर उस बड़े नट के नाटक और हम लोगों के नाटक में यह है कि हम लोग इस दृश्यकाव्य नाटक में असल की नकल कर दिखलाते हैं और वह अपने नाटक में जो कुछ नकल कर रहा है वह माया जवनिका के कारण हमें असल और सत्य मालूम होता है। देखनेवालों के चित्त में उसकी भांति भांति की नकल का यहां तक सच्चा असर होता है कि वे विवश हो झूठ को सच मान तदाकार हो जाते हैं और उसके अचिन्त्य दिव्यरूप को, जो सूक्ष्म से सूक्ष्म, बड़े से बड़ा, ऊंचे से ऊंचा, दूर से दूर, समीप से समीप है सर्वथा भूल जाते हैं तथा उसे और का और समझ गोते खाया करते हैं

और निन्यानवे के फेर में पड इस चक्कर के बाहर कभी होतें ही नही। माया की फांसी से जकड़े हुए हम लोग उससे अपने को अलग मान अपनी भलाई और तरक्की की अनेक चेष्टा करते हैं किन्तु किसी अदृष्ट दैवीशक्ति से प्रेरित हो जो चाहते है वह नहीं होता।

## "अपना चेता होत नहिं. प्रभु चेता तत्काल"

जिसका कभी सपने में भी ख़याल नही किया जाता वह आ पड़ता है। हमें पात्र बनाय जिस अभिनय को उसने हमारे द्वारा करना आरम्भ किया था वह यदि पूरा उतर आया तो हम फूले नहीं समाते और भाग्यवानों की श्रेणी में अपना औवल दरजा क़ायम कर लेते हैं। सर्वथा स्वच्छन्द निरंकुश हो उस छिपी दैवीशक्ति पर ज़रा भी ध्यान न दे 'हम सब भांति समर्थ हैं' यही समझने लगते है। बड़े शूर वीर योद्धा सम्राट् चक्रवर्त्ती जिनकी एक बार की भ्रुकुटि विक्षेप में भूडोल आ जाने की सम्भावना है उनके भी हम महाप्रभु हैं; राम, युधिष्ठिर तथा सिकन्दर और दारा प्रभृति विजेता जगद्विजयी हमारे आगे किस गिनती में हैं; उशना और वाचस्पति को तो हमारा वाग्वैभव देख शरम आती ही है, चतुरानन भी अपनी चतुराई भूल अचरज में आय हक्का बक्का बन बैठता है; हम सब भांति सिद्ध हैं, पूर्णकाम हैं, न हमारे सदृश किसी ने यज्ञ किया होगा, न हम सा दानी कोई दूसरा है; आज हमने एक मुल्क फ़तेह किया, कल दूसरा अपने वश में कर लेंगे, अपने विपक्षी शत्रुओं को बीन बीन कर खा डालेंगे, एक को भी जीता न छोड़ेंगे, कटक से अटक तक हमारी पताका फहरा रही है. संसार की कोई जाति या फ़िरक़े नहीं बचे जिनके बीच यदि

हमारा नाम लिया जाय तो वे थर्रा न उठते हों; हम सभ्यता की चरम सीमा को पहुँचे हैं, किसकी इतनी हिम्मत या ताक़त जो हमारी बराबरी कर सके; तुम जित हो हम विजेता हैं, हम तुम्हारे स्वामी हैं, प्रभविष्णु हैं, हम जो करेंगे या सोचेंगे सब तुम्हारी भलाई के लिये करेंगे और सोचेंगे, हम जो क़ानून गढ़ दें वही तुम्हारे लिये व्यवस्था है; तुम हमारे वशम्वद हो इसलिए हम जो कहें वह तुम्हें करना ही पड़ेगा; हमारा खान, हमारा पान, हमारी रहन, हमारी सहन सब में हमारे समान बनो; देखो सम्हले रहो कहीं किसी बात में अपनापन न आने पावे; तुम्हें जब हम किसी बात में अपनापन ज़ाहिर करते देखते हैं हमारा जी कुढ़ जाता है, जो कुछ तुम्हारी भलाई भी कभी किसी तरह हो सकती उसे भी हम रोक देते हैं; हम नहीं चाहते कि ऐसी कोई बात का अंकुर भी रह जाय जिसमें तुम ज़ोर पकड़ हमारी बराबरी करने लगो इत्यादि भाव हमारे मन में उस समय उठने लगते हैं जब उस छिपी दैवीशक्ति की प्रेरणा से हम कृतकार्य और सफलमनोरथ हो जाते हैं।

वही यदि अपनी कर्तव्यता में हम कृतकार्य न हुए और जो अभिनय वह हमसे करा रहा है वह पूरा न उतरा तो हम उदास, विषण्णवदन, अत्यन्त दुःखी हो जाते हैं, उस समय ज़िन्दगी हमें फीकी मालूम पड़ती है, बल्कि महाशोकग्रस्त हो ऐसे समय हम लोग जीवन से भी हाथ धो बैठते हैं। इस तरह पर इस संसार-नाट्यशाला में उस महापुरुष के अनेक खेल हैं जिन्हें वह क्रीडाविलसित के समान सर्वथा स्वच्छन्द हो जब जैसा चाहता है वैसा अभिनय करता है।

---

